त्मिकता से च्युत हो गया था। ज्ञान मार्ग का अनुसरण सम्भव नही था, क्योकि शिक्षा तथा स्वाध्याय की समुचित व्यवस्था नही थी। वेदान्तियो मे दम्भ पाखण्ड भरा था। कर्मकाण्ड के लिये परिस्थिति अनुकूल नही थी क्योकि देश म्लेच्छाक्रान्त था गगादि तीर्थ दुष्टो द्वारा भ्रष्ट हो रहे थे। अज्ञान और अशिक्षा से वैदिक शिक्षा नष्टप्राय थी।[1] रामचन्द्र शुक्ल अपने हिन्दी साहित्य के इतिहास मे लिखते है कि सामान्य जनता की धर्म भावना दबती जा रही थी। उसका हृदय धर्म से दूर हटता जा रहा था। सच्चे धर्म भाव का बहुत कुछ ह्रास हो गया था। परिवर्तन के लिए बहुत बडे धक्के की आवश्यकता थी।[2] शैवो और वैष्णवो मे हिन्दी के उद्गम के समय बडा द्वन्द युद्ध चल रहा था।[3]

---

१ हि० सा० को०, भाग १, स० २०२०, वाराणसी ज्ञान मण्डल लिमिटेड, पृ० ५७३

२ शुक्ल, रामचन्द्र, हिन्दी साहित्य का इतिहास, स० १२, स० २०१५, पृ० ५६।

३ पाण्डेय सगमलाल, हिन्दी साहित्य कोश, पृ० ८३८, भाग १, स० २०२०।

# ४—आर्थिक दशा

गॉव तथा नगर—परम्परागत आत्मनिभर गाँव भारत की अर्थ व्यवस्था की अब भी नींव थे। किन्तु अन्तर यह था कि उत्तर तथा दक्षिण भारत के दोनो भागो मे प्राचीन स्वशासित ग्राम पचायते अवनति पर थी। यहा तक कि केन्द्रित शासन तथा उसकी अविकसित जागीरदारी के कारण वे नष्टप्राय से थे। नगर का जीवन पूर्ववत् बना रहा। इब्नबतूता ने अपनी यात्रा मे (१३३३-१३४६ ई०) देश के चारो ओर बडे-बडे शहरो को अपने विस्तृत तथा उत्कृष्ट हाट-बाजार के सहित देखा था। दूसरे सदभ मे उसने मिश्र के शहरो की समता भारतीय नगरो से की है। विदेशी यात्रियो के लिए विजयनगर के वैभवपूण विस्तृत शहर आकर्षण के केद्र थे। वहाँ के अनेक कुशल शिल्पी तथा बहुमूल्य प्रस्तरो और सु दर पदार्थों के विक्रेता विदेशियो को मुग्ध कर लेते थे। शहरो मे मदिर बहुत होते थे जो भूस्वामी तथा श्रमअधिकारी के रूप मे देश की अर्थव्यवस्था मे महत्वपूर्ण काय सम्पादित करते थे। भूमि की जमानत पर बैक की भाति वे ऋण भी प्रदान करते थे।[१]

कृषि, फलोद्यान तथा पशुपालन—विवेच्य कालीन विदेशी यात्रियो ने सघन खेती, अन्नोत्पादन, अनेक प्रकार की फसले, फलोद्यान तथा पालतू जानवरो का पालन पोषण आदि का विस्तृति वणन किया है। कृषि कम की उन्नत दशा तथा भूमि की उत्पादन क्षमता की प्रचुर प्रशसा की है। खरीफ मे गन्ना, तिल, ज्वार, मटर तथा सेम और रबी मे गेहूँ, जौ, चना, तथा मसूर की उपज का उल्लेख किया है। चावल की फसल वष मे तीन अवसरो पर होती थी। फलो मे आम, कटहल, काली बेरी, तीन प्रकार के सतरा (जो विदेशियो को अन्यत्र कही भी नही दिखाई पडा) तथा

१ यूल एण्ड कार्डियर, कथवे, १३६ (ओडरिक आन किलनिक), सीवेल, ए फारगाटेन इम्पायर ६०, २५५-५७ (अब्दुरज्जाक एण्ड पेज आन विजय नगर, मर्तालिगम् एडमिनेस्टेशन एण्ड सोशल लाइफ अण्डर विजय नगर, २२५ (टेम्पुल्स एट विजय नगर)।

अनार (वर्ष मे दो फसल होने वाला) थे। शाक सब्जियो मे अदरक, गोल मिर्च विशेष उल्लेखनीय हैं जिनका आम की भांति अचार मुरब्बा अथवा सिरका मे प्रयोग होता था। सरसुती (घग्घर के किनारे आधुनिक सिरसा) का चावल कन्नौज की चीनी, धार (मेवाड) का गेहूँ तथा पान और मढ (ग्वालियर के समीप) का उत्कृष्ट चावल प्रसिद्ध था। दौलताबाद मे अगूर तथा अनार वर्ष मे दो बार उपजाये जाते थे। सगर (नमदा के तट पर उसके उद्गम से ३० मील दूर) के फलोद्यान तथा भूमि की सिंचाई जलचक्की से सम्पन्न की जाती थी।

अबू इ-फेद (चौदहवी शताब्दी) तथा इब्नबतूता ने मालाबार प्रदेश को 'काली मिच का देश' कहा है। यहा का अदरक भी विश्व मे सर्वोत्तम होता था। इब्नबतूता के अनुसार मालाबार का कोई भी भूमि बिना जोताई बोआई के नहीं थी। खेतो के मध्य मे फलोद्यान के सहित लोगो के अपने-अपने गृह होते थे।[1] नारियल-सुपारी इतनी अधिक मात्रा मे उत्पन्न होते थ कि चीन को उनका निर्यात किया जाता था। विजय नगर की उत्पादक भूमि तथा वहा के कृषि काय की विदेशी यात्रियो ने भूरि-भूरि प्रशसा का है।[2] वहा अन्न, कपास और तिलहन का उत्पादन विशिष्ट रूप से होता था। तालाबो से सिंचाई होती थी। तत्कालीन मुस्लिम लेखो के अनुसार उडीसा मे फिरोज तुगलक के आक्रमणकाल मे (१३६० ई०) वहा के निवासी अपने-अपने गृह के समीप एक फलोद्यान भी बनाए थे। उनके पास पालतू जानवर इतने अधिक थे कि उनको लेने वाला कोई नही था। घोडे असाधारण रूप मे सस्ते थे। दस जीतल मे एक अच्छा घोडा मिल जाता था।[3] इब्नबतूता ने लिखा है कि बगाल मे वैभवपूण सु दर हबक शहर (हबागज का समीपवर्ती अवशेष) के अन तर नील नदी (सिलहट जनपद का बरक अथवा सुर्म नदी) के तटीय ग्राम तथा फलाद्यान मिश्र की नील नदी तथा उसके तटो का स्मरण दिलाते है।

वस्त्र उद्योग—इस काल मे वस्त्र उद्योग समुन्नत था। कम्बे (गुजरात) मे अनेक कुशल वस्त्र शिल्पी थे। सस्ते तथा उत्कृष्ट वस्त्रो की बहुलता थी। यहाँ के रगीन सूती वस्त्र तथा रेशमी वस्त्र, रगीन मखमल, साटन, दरी, सुन्दर तोशक तथा पलग के ऊपर की सुन्दर छतरी प्रसिद्ध थी। पटेनेक्सी (सम्भवत वेरावल सोमनाथ) बन्दरगाह मे रगीन तथा बहुमूल्य कामदार रेशमी कपडे निर्मित होते थे। ये इतनी अधिक मात्रा मे बनाए जाते थे कि इनका विदेश मे निर्यात भी होता था। इब्नबतूता ने शलियट (मलाबार मे कालीकट के समीप) शहर के सूती कपडे की प्रसिद्धि का

१ इ० एस०, ६४१। २ वही, ६४२। वही, ६४२।

उल्लेख किया है। चोदहवी शताब्दी के चीना यात्रियो ने भी मालावार के रगीन सूती कपडे तथा फूलदार छींट वस्त्रों का जिक्र किया है।

पूर्वीय भारत का बगाल वस्त्रो की बहुलता तथा उत्कृष्टता के लिए प्रसिद्ध था। इब्नबतूता की यात्रा मे (१३४६ ई०) स्थानीय बाजारो मे उत्तम वस्त्र सस्ते मूल्यो पर विक्रय होते देखे गये थे। दो दीनार प्रति हाथ की दर से बिकता था। चीनी यात्री टागता यूइन ने भी भारत में सरलता से उपलब्ध विविध प्रकार के वस्त्रो का वणन किया है।

बहुमूल्य धातुओ, पत्थरो तथा हाथी दातो पर पच्चीकारी करना और रोगन लगाकर उन्हे चमकाने का उद्योग—उन्नत उद्योगो के फलस्वरूप ही हिन्दू मुस्लिम राजन्य के राजमहल, राजसिंहासन तथा राजसभा प्रभृति बहुमूल्य रत्न, जवाहरात तथा हाथी दातो (सोने-चादो के अतिरिक्त) की साजसज्जो से सुशोभित रहते थे। कार्नेलियन खान (राजपिल्ला राज्य मे रत्नपुर के समीप) से ये बहुमूल्य पत्थर लिमोदर नगर मे वितरित किए जाते थे। जहा विविध भाति की वस्तुओ का निमाण काय होता था। तलवार तथा कटार की मूठ विशेष रूप से उत्कृष्ट बनती थो। समीपवर्ती खानो से केल्सडोनो माता कर इसी शहर मे व्यापार के लिए नाना प्रकार की सामग्रिया निर्मित होती थी। मालदिव द्वीप के घडियाल के चमडे का सामान, कयल (तिन्नेवेलो जिले के ताम्रपर्णी नदी की तलहटी मे) की मछली, पुलीकर, विजयनगर, कालीकट तथा मालावार के अन्य शहरो मे हीरा, नीलम तथा लाल रत्न को काटने, स्वच्छ तथा चमकीला बनाने का उद्योग धधा होता था।

अन्तर्देशीय तथा तटीय व्यापार—इब्नबतूता ने अपनी यात्रा के विवरण मे अनेक शहरो तथा उनके विस्तृत हाट-बाजारो के विविध उल्लेख किये है। देहली के समीपवर्ती एक विशिष्ट बाजार का जिक्र किया है जिसे विश्व के सर्वोत्कृष्ट तथा विशाल बाजारो मे माना है। पुनश्च उन्होने बताया है कि देहली के बाजार मे ससुति का उत्कृष्ट चावल, कन्नौज की चीनी, मढ के अच्छे किस्म के गेहूँ तथा धार के पानो का अत्यधिक मात्रा मे विक्रय होता था। दौलताबाद के हिन्दू व्यापारियो के वैभवपूण होने तथा उनके द्वारा रत्न-जवाहरात के व्यापार करने का वणन हुआ है। लम्बी तथा पक्की सडको की सुदृढ व्यवस्था से अन्तर्देशीय व्यापार मे विशिष्ट प्रोत्साहन उपलब्ध होता था। ४० दिन पैदल यात्रा की दूरी देहली से दौलताबाद सडक की थी। वहा से तेलगाना तथा मलबार सडक की दूरी ६ मास की यात्रा के समान थी। वहा से तेलगाना तथा मलार की दूरी कठिन थी। प्रथम भाग पर डाक के तीन केन्द्र भी निर्मित थे। मील-मील पर यात्रियो के आवास के लिए सुविधा प्रदत्त की गई थी।

जन साधारण मे इन मार्गो पर चलते हुए अरक्षा की भावना अवश्य पाई जाती थी। ऐसी अनुभूति इब्नबतूता को भी हुई थी। साम्राज्य की राजधानी के समीपवर्ती भाग भी सुरक्षित नही थे। व्यापार के विकास म यह बाधक था।

लिमोन्दर (गुजरात) स कार्नेलियन का दाना यूरोप तथा पूर्वी अफ्रीका को निर्यात करने हेतु कम्बे बन्दरगाह पर प्रचुर मात्रा मे लाया जाता था। दकन के दमोल बन्दरगाह से तांबा आयात होता था ओर इसके स्थान पर कपडा, गेहूँ, ज्वार तथा दाल बाहर भेजा जाता था। रण्डर (गुजरात बन्दरगाह से मुस्लिम व्यापारियो द्वारा मलक्का तथा चीन से व्यापार होता था। भतकल से घोडा आयात होते थे। इब्नबतूता के अनुसार दक्षिणी भारत के पश्चिमी घाट पर अनेक उत्कृष्ट बन्दरगाह थे और उनम उन्नत व्यापार सम्पन्न होता था। यथा गुजरात मे ड्यू, दकन मे गोवा तथा मालावार मे कालीकट कोचीन तथा क्विलन। गुजरात तथा मालावार का लाभप्रद व्यापार मालावारी व्यापारियो द्वारा एकाधिकृत था। ड्यू बन्दरगाह के माध्यम से नारियल, इलाइची तथा अन्य गम मसाले, कुन्न पत्थर, माम, लोहा तथा खजूर (मालावार से) अन्य प्रकार के खाडसारी (भतकल से) चन्दन की लकडी ब्राजील की लकडी, रेशम तथा अन्य वस्तुओ का दक्षिणी-पूर्वीय एशिया और चीन से आयात होता था तथा रुई कपडा, गेहूँ, नाना भाति के अनाज, घोडे और कार्नेलियन का निर्यात होता था। दकन-बन्दरगाह पर गुजराती तथा मालावारी दोनो वर्ग के व्यापारियो का हाथ था। पहले वर्ग द्वारा रेशम-सूती कपडो, अफीम, गेहूँ तथा घोडो का आयात और सूती-रेशमी कपडो का निर्यात होता था। मालावारी व्यापारी गर्म ममाले औषधिया, सोपारी नारियल, खजूर, मोम तथा तांबा मगाते और सूती कपडे, गेहूँ चावल, ज्वार, तिलहन, मलमल या तजेब तथा दरेस या छीट भेजते थे। तुलु क्षेत्र मे विशेषत भरकल पर मालावारी व्यापारियो का आना जाना अधिक होता था जो नारियल गम मसाले तथा खजूर का आयात और चावल लोहा तथा अनेक प्रकार के मीठे का निर्यात करते थे। लका से होने वाले व्यापार पर भारतीयो मे करोमण्डल, मालावार, विजय नगर, दकन तथा गुजरात के व्यापारियो का आधिपत्य था। मालावार मे हाथी का मूल्य ४००-५०० [कभी-कभी १०००-१५००] तथा घोडे का ४००-६०० पुर्तगाली सोने के सिक्के थे।[१] कारोमण्डल का तटीय व्यापार मालावार के विभिन्न शहरो के हिन्दू मुस्लिम व्यापारियो द्वारा होता था। सोपारी, नारियल, अदरक, खजूर, कम्बे के कपडे तथा घोडे आयात मे आते और चावल तथा कपडे कारोमण्डल तट से निर्यात मे भेजे जाते थे। अकाल की स्थिति मे अभिभावको द्वारा

१ वही ६४७।

अपने बच्चो का भी दास रूप मे यहा विक्रय होता था।[१] बगाल का प्रसिद्ध मलम तथा मीठा मुस्लिम व्यापारियो द्वारा अपने पौत से मालावार और कम्बे भेजे जा ये। मालावार मे ये पदार्थ बहुत महगे थे।

**समुद्री-माग द्वारा विदेशी व्यापार-फारस की खाडी, अरव तथा पूव अफ्रीका की ओर**—भारत का पश्चिमी एशिया से व्यापार (१) फारस की खाड से भूमि के माग से मोसोपोटामिया होता हुआ भूमध्य सागर के देशा तथा (२) समु के रास्ते से लाल सागर होता हुआ भूमध्यसागर के देशो के साथ सम्पन्न होता था भूमध्यसागर से ये पदार्थ वेनिस तथा इटेलियन व्यापारियो द्वारा पश्चिमी योरप मे वितरित होते थे। यूरोपीय म यकाल के उत्तराद्ध म औरमुज का प्रथम माग पर तथा अदन और जिद्दाह की द्वितीय माग पर प्रधानता सी। चौदहवी शताब्दी पूर्वाद्ध मे औरमुज तथा अदन मुरय व्यापारिक केन्द्र थे।

कम्बे, थाना, क्विलन, कालीकट, फण्डरिन, शनियत, मगलोर, फकनोर, हिनव्र तथा सि दबुर प्रभृत नगरो के व्यापारिया स पोत अदन से होकर गुजरते थे। अदन मे भारतीय व्यापारियो की प्रधानता सी। यहा से बहुमूल्य घोडे आते तथा चावल और रुई भेजे जाते थे। भारत मे मालावार पूर्वीय तथा पश्चिमी समुद्री मार्गों का केन्द्र था। इब्नबतूता के विवरण से ज्ञात होता है कि फास तथा यमन के व्यापारी मुरयत मङ्गलोर मे तथा चीनी पोत इली [हिलि] कालीकट और क्विलन मे उतरते थे। अरब से समुद्री माग के द्वारा इत्र, घोडो, लोहबान और यूरोप से ताबा, पारा, सेदूर, प्रवाल त ा ऊनी रेशमी कपडो का आयात होता था। विवेच्य-कालीन भारत आर अफ्रीका क मध्य व्यापारिक सम्बन्ध अच्छे रहो थे। इसका कारण सम्भवत जेसा कि इब्नबतूता के उल्लेखो से ज्ञात होता है, अफ्रीका के जेल, मक्दशो, मोम्बस तथा किल्व प्रभृति तटाय प्रदेशो पर अरबवासियो का बस जाना है। सोलहवी शताब्दी पूर्वाद्ध से बरबास के लेखानुसार, इस व्यापारिक सम्ब ध मे सुधार परिलक्षित होता है।

**दक्षिणी पूर्वी तथा पूर्वी एशिया का समुद्री-व्यापार**—बारहवी शताब्दी मे स्थापित चीन ओर भारत का व्यापारिक सम्बन्ध उत्तरोत्तर इस काल मे वृद्धि पर था। चौदहवी शताब्दी पूर्वाद्ध मे मालावार के इली, कालीकट तथा क्विलन बन्दर-गाहो पर चीनी पोता का निरन्तर यातायात होता था। १३४९-१५२० ई० के मध्य चीनी और भारतीय व्यापार का विवरण चीन के चार लेखको ने विस्तृत रूप से दिया

---

१ वही।

है । चीन से रेशम, दाफना, साटन, लौंग, जायफल तथा पारा, आदि पदार्थ आयात मे मँगाए जाते थे और तत्कालीन दक्षिण-पूर्व एशिया के प्रसिद्ध बन्दरगाह मलक्का मे भारत से अदरक, धूप, कम्बे का कपडा, केशर, प्रवाल, बगाल के रगीन और छापेदार कपडे, सिंदूर, पारा तथा अफीम भेजे जाते थे । जावा मे कम्बे, पुली का तथा बगाल के कपडे और कम्बे की औषधिया जाती थी । सुमात्रा, मोलुक्कस, तिमोर, बण्ड, तथा बोर्नियो से अच्छे व्यापारिक सम्बन्ध थे । सुमात्रा से सोना, मोलुक्कस से लौंग, तिमेर से सफेद चन्दन की लकडी बण्ड से जावित्री तथा जायफल, बोर्नियो से कपूर ओर चम्पा से मुसब्बर की लकडी का निर्यात होता था । मलक्का, विश्व के बन्दरगाहो मे था । यहा के सोक व्यापारियो के पास बडे बडे पोत भी थे । मलक्का के अनन्तर दूसरा स्थान पीगू का था जिसके तीन-चार उत्कृष्ट बन्दरगाह थे । भारत से यहा प्रतिवर्ष मुख्यत मुस्लिम पोत मे छपे हुए कम्बे तथा पुलीकट के सूती और रेशमी कपडे, पटोला, अफीम, ताबा, सिंदूरी रग का कपडा, प्रवाल, सिंदूर, पारा ऊन, तथा कम्बे औषधिया भेजी जाती थी । यहा से भारत का बरम लाख, जावित्री, लौंग कस्तूरी तथा लाल रत्न आते थे ।

भारत के समुद्री व्यापार पर मुस्लिम नियन्त्रण—विवेच्य युग मे व्यवसाय क्षेत्र मे समुद्री बेडो पर व्यावहारिक रूप से भारत मे रहने वाले अरब तथा फारस वशीय मुसलमानो का तब तक एकाधिपत्य था जब तक कि पुर्तगालियो द्वारा व्यवस्थित ढग से आक्रमण करके इनके अधिकार को सम्पूर्णत विनष्ट नही कर दिया गया । इब्नबतूता के यात्राकाल मे कम्बे शहर मे विदेशियो के जनसख्या की बहुलता थी और वे सुन्दर भवन तथा मस्जिद निर्माण की पारस्परिक तीव्र स्पर्द्धा करते थे । पडोसी बन्दरगाह गन्धर मे एक मुसलमान ६ पोतो का स्वामी था । इनमे से एक पोत मे ५० धनुर्धारी तथा ५० अबीसीनियन सैनिक रक्षक-कार्य सम्पादन करते थे । वह देहली सुल्तान की ओर से चीन को भेजे जाने वाले इब्नबतूता को पहुँचाने मे व्यवहृत हुआ था । इसी प्रकार कालीकट बन्दरगाह पर एक मुसलमान के पास अनेक पोत थे जो पूर्व मे चीन और पश्चिम मे फारस तथा यमन से व्यापार किया करता था । क्विलन के शिया सम्प्रदाय के लोग इतने वैभवशाली थे कि अपने पोत पर लदे सामानो से वे सफलतापूर्वक एक दूसरा पोत मोल ले सकते थे । समता मे, पूर्व वर्णित दौलताबाद के हिन्दू व्यापारी मात्र अन्तर्देशीय व्यापार तक ही सीमित थे । वस्तुत भारत का पश्चिमी एशिया और पूर्णतया नियन्त्रित था । यह सच है कि गुजरात, दकन तथा मालावार की हिन्दु बनिया जाति प्रचुर सम्पदासम्पन्न थी, किन्तु ये अधिकतर अपने व्यापार को बन्दरगाह तक ही सीमित कर रक्खे थे । ये अपने ही जम

समूह के मध्य सामान ले आते-जाते थे। कोचीन तथा कालीकट के वैभव सयु चेट्टी व्यापारी तट पर ही अपने बहुमूल्य पत्थर, मोती, प्रवाल के दाने तथा सुगन्धि पदार्थ आदि उत्कृष्ट मूल्य पर अजनबी नवागन्तुको के हाथो विक्रय करने मे सलग थे। दूसरी ओर न केवल अरब तथा फारस के मुस्लिम व्यापारी भारतीय बन्दरगा दमोल तथा गोवा पर्यन्त प्रस्तुत थे, अपितु गुजराती मुस्लिम भी अपने-अपने पोता द्वार पाश्चात्य देशो के साथ व्यापार कर रहे थे। कालीकट म देश देशा तर मे जाक बसने वाले मुसलमान भारत और लाल सागर तथा अदन के मध्य प्रचुर मात्रा म पदार्थों का आयात-निर्यात करते थे। पूर्वी अफ्रीका से लाभप्रदत्त कम्बे का अधिकाश व्यापार तथा भारत के अ य बन्दरगाहो मे प्रस्तुत समस्त व्यापार मुख्यत विदेशी मुस्लिम व्यापारियो के हाथ में था। कहा जाता है कि गोवा मे तो विदेशी मुसलमान व्यापारियो का एक बहुत बडा उपनिवेश था।

भारत का तटीय व्यापार पर मालावार निवासी मुप्पिल्ल (अरब जाति के मुसलमान तथा स्थानीय औरतो से उत्पन्न) का एकाधिपत्य था। इस देश का समुद्री व्यापार तथा समुद्री यात्रा इन्हा लोगा के नियन्त्रण मे था। विवेच्यकालीन अनेक मुप्पिल्ल अधिकृत मुस्लिम पोत प्रसिद्ध भारतीय बाजार पुलिकर म प्रतिवर्ष वर्मा के लालरत्न के लिए जाते थे। यहा स्थिति कारामण्डल की भी थी जहा विदेशी मुस्लिम पोत ही पोत दिखाई पडते थे।

इब्नबतूता के उल्लेखो से ज्ञात होता है कि दक्षिण के हि दू राजाओ की व्यापारिक नीति विदेशा व्यापारियो के अनुकूल और उत्साहवर्द्धक थी। मालावार के हिन्दू राजाओ न प्रत्येक आध-आध मील पर लकडी के आवासगृह तथा जल पीने के लिए कुओ की समुचित व्यवस्था कर दी थी। इस सम्ब ध मे मुस्लिम यात्रियो की सुविधा पर विशिष्ट ध्यान दिया जाता था। चोरो क विरुद्ध बिना किसी भेदभाव के इतनी सुदृढ दण्ड व्यवस्था थी कि लेखक के अभिमत मे यह माग सर्वोच्च रीति से सुरक्षित था। कालीकट के राजा ने सुरक्षा की इस सुविधा को टूटे-फूटे पोतो की सामग्रियो के लिए विशेष रूप से प्रदान किया था, जिसके कारण, इब्नबतूता के अनुसार, विदेशियो के नगरागमन तथा शहर के समृद्धिशाली बनने मे प्रोत्साहन उपलब्ध हुआ। क्विलन के हिन्दू राजा द्वारा अपने राज्यान्तर्गत मुसलमानो को अत्यधिक सम्मान प्रदत्त करने की बात उल्लेखनीय है। मालावार के मुसलमान अपने काजी के प्रभुत्व मे रहते और मस्जिदो मे स्वतन्त्रतापूवक सामूहिक उपासन सम्पन्न करते थे।

है । चीन से रेशम, दाफना, साटन, लौंग, जायफल तथा पारा, आदि पदार्थ आयात मे मँगाए जाते थे और तत्कालीन दक्षिण पूर्व एशिया के प्रसिद्ध बन्दरगाह मलक्का मे भारत से अदरक, धूप, कम्बे का कपडा, केसर, प्रवाल, बगाल के रगीन और छापेदार कपडे, सिंदूर, पारा तथा अफीम भेजे जाते थे । जावा मे कम्बे का ... बगाल के कपडे और कम्बे की औषधिया जाती थी । सुमात्रा, मालुक्कस, तिमार, बण्ड, तथा बोर्नियो से अच्छे व्यापारिक सम्बन्ध थे । सुमात्रा से सोना, मालुक्कस मे लौग, तिमेर से सफेद चन्दन की लकडी, बण्ड से जावित्री तथा जायफल, बोर्नियो मे कपूर और चम्पा से मुसब्बर की लकडी का निर्यात होता था । मलक्का, विश्व के बन्दरगाहो मे था । यहा के सोक व्यापारियो के पास बडे बडे पोत भा ... । मलक्का के अनन्तर दूसरा स्थान पीगू का था जिसके तीन-चार उत्कृष्ट बन्दरगाह थे । भारत मे यहाँ प्रतिवर्ष मुख्यत मुस्लिम पोत मे छपे हुए कम्बे तथा ... कपडे, पटोला, अफीम, ताबा, सिंदूरी रग का कपडा, ... तथा कम्बे औषधिया भेजी जाती थी । यहा से भारत का बरम ... कस्तूरी तथा लाल रत्न आते थे ।

भारत के समुद्री व्यापार पर मुस्लिम नियन्त्रण – विवेच्य युग मे व्यवसाय क्षेत्र मे समुद्री बेडो पर व्यावहारिक रूप मे ... अरब तथा फारस वशीय मुसलमानो का तब तक एकाधिपत्य ... कि पुर्तगालियो द्वारा व्यवस्थित ढग से आक्रमण करके इनके अधिकार का सम्पूर्ण ... दिया गया । इब्नबतूता के यात्राकाल मे कम्बे शहर मे विदेशियो ... महत्ता थी और वे सुन्दर भवन तथा मस्जिद निर्माण का ... थे । पडोसी बन्दरगाह गन्धर मे एक मुसलमान ६ पोतो का ... पोत मे ५० धनुर्धारी तथा ५० अबीसीनियन सैनिक रक्षक-कार्य ... था । यह देहली सुल्तान की ओर से चीन को भेजे जाने वाले ... हुआ था । इसी प्रकार कालीकट बन्दरगाह पर एक मुसलमान ... जो पूर्व मे चीन और पश्चिम मे फारस तथा यमन से ... । क्विलन के शिया सम्प्रदाय के लोग इतने वैभवशाली थे कि ... सामानो से वे सफलतापूर्वक एक दूसरा पोत मोल ले सकते ... पूर्व वाणिज्य दौलताबाद के हिन्दू व्यापारी मात्र अन्तर्देशीय व्यापार ... । वस्तुत भारत का पश्चिमी एशिया और पूर्णतया नियन्त्रित ... कि गुजरात, दकन तथा मालाबार की हिन्दु बनिया जाति प्रचुर सम्पत्तिशाली थी, किन्तु ये अधिकतर अपने व्यापार को बन्दरगाह तक ही सीमित ... थे । ये अपने ही जल

समूह के मध्य सामान ले आते-जाते थे। कोचीन तथा कालीकट के वैभव संयुक्त चेट्टी व्यापारी तट पर ही अपने बहुमूल्य पत्थर, मोती, प्रवाल के दाने तथा सुगन्धित पदार्थ आदि उत्कृष्ट मूल्य पर अजनबी नवागन्तुकों के हाथों विक्रय करने में संलग्न थे। दूसरी ओर न केवल अरब तथा फारस के मुस्लिम व्यापारी भारतीय बन्दरगाह दमोल तथा गोवा पर्यन्त प्रस्तुत थे, अपितु गुजराती मुस्लिम भी अपने-अपने पोतों द्वारा पाश्चात्य देशों के साथ व्यापार कर रहे थे। कालीकट में देश देशान्तर में जाकर बसने वाले मुसलमान भारत और लाल सागर तथा अदन के मध्य प्रचुर मात्रा में पदार्थों का आयात-निर्यात करते थे। पूर्वी अफ्रीका से लाभप्रदत्त कम्बे का अधिकांश व्यापार तथा भारत के अन्य बन्दरगाहों में प्रस्तुत समस्त व्यापार मुख्यतः विदेशी मुस्लिम व्यापारियों के हाथ में था। कहा जाता है कि गोवा में तो विदेशी मुसलमान व्यापारियों का एक बहुत बड़ा उपनिवेश था।

भारत का तटीय व्यापार पर मालाबार निवासी मुप्पिल्ल (अरब जाति के मुसलमान तथा स्थानीय औरतों से उत्पन्न) का एकाधिपत्य था। इस देश का समुद्री व्यापार तथा समुद्री यात्रा इन्हीं लोगों के नियन्त्रण में था। विवेच्यकालीन अनेक मुप्पिल्ल अधिकृत मुस्लिम पोत प्रसिद्ध भारतीय बाजार पुलिकट में प्रतिवर्ष वर्मा के लालरत्न के लिए जाते थे। यही स्थिति कारोमण्डल की भी थी जहाँ विदेशी मुस्लिम पोत ही पोत दिखाई पड़ते थे।

इब्नबतूता के उल्लेखों से ज्ञात होता है कि दक्षिण के हिन्दू राजाओं की व्यापारिक नीति विदेशी व्यापारियों के अनुकूल और उत्साहवर्द्धक थी। मालाबार के हिन्दू राजाओं ने प्रत्येक आध-आध मील पर लकड़ी के आवासगृह तथा जल पीने के लिए कुओं की समुचित व्यवस्था कर दी थी। इस सम्बन्ध में मुस्लिम यात्रियों की सुविधा पर विशिष्ट ध्यान दिया जाता था। चोरों के विरुद्ध बिना किसी भेदभाव के इतनी सुदृढ़ दण्ड व्यवस्था थी कि लेखक के अभिमत में यह मार्ग सर्वोच्च रीति से सुरक्षित था। कालीकट के राजा ने सुरक्षा की इस सुविधा को टूटे-फूटे पोतों की सामग्रियों के लिए विशेष रूप से प्रदान किया था, जिसके कारण, इब्नबतूता के अनुसार, विदेशियों के नगरागमन तथा शहर के समृद्धिशाली बनने में प्रोत्साहन उपलब्ध हुआ। क्विलन के हिन्दू राजा द्वारा अपने राज्यान्तर्गत मुसलमानों को अत्यधिक सम्मान प्रदत्त करने की बात उल्लेखनीय है। मालाबार के मुसलमान अपने काजी के प्रभुत्व में रहते और मस्जिदों में स्वतन्त्रतापूर्वक सामूहिक उपासना सम्पन्न करते थे।

जनसाधारण की सामान्य आर्थिक स्थिति —चौदहवी शताब्दी मे जन सामान्य की आर्थिक स्थिति का ज्ञान अत्यधिक न्यून है। इस सम्बन्ध मे सूचना का मुख्य स्रोत इब्नबतूता द्वारा दिल्ली सुल्तानो विशेषतया मुहम्मद बिन तुगलक की राजसभाओ का विविध वर्णन है। इस सदर्भ मे यह तथ्य उल्लेखनीय है कि दिल्ली सुल्तानो की प्रचुर सम्पदा मे १३०९-१३११ ई० के मध्य अलाउद्दीन खिलजी के सेनानायक मलिक काफूर द्वारा दक्षिण भारत के हिन्दू राजाओ की लूटमार से उपलब्ध विपुल पदार्थो का विशिष्ट योगदान है। वस्तुस्थिति जो हो, किन्तु कहा गया है कि देहली, सीरी, तुगलुकाबाद तथा जहापनाह प्रभृति चार शहर पूर्व के मुस्लिम शहरो मे सर्वोच्च वैभवशाली थे। दिल्ली सुल्तान के यहा जनसाधारण दर्शको के लिए रेशम तथा सोने के लबादो से सजाए असख्य हाथी और घोडे विद्यमान रहते थे। उच्चाधिकारी गण तथा राज्यो के शासक वर्ग बहुमूल्य सोने-चादी के टुकड़ो और बर्तन उपहार मे देते थे। सुल्तान के ईद-दरबार की पृष्ठभूमि मे रत्नजडित सोने की मूठवाली रेशमी छतरी जवाहरात मण्डित पीठिका तथा रेशमी लबादे से सयुक्त हाथियो का जुलूस होता था। राजसभा मे तीन पक्तियो मे रेशमी वस्त्रो से निर्मित तीन २ कृत्रिम तरुवरो के मध्य रत्नजडित पावो तथा छत्र सम्पन्न सोने के राजसिहासन पर सुल्तान विराजमान होता था। दरबार के अनन्तर सार्वजनिक भोज के अवसर पर सोने के बर्तनो मे विपुल सुगन्धित पदार्थ जलाए जाते और सोने चादी के उत्कृष्ट पात्रो द्वारा भोज्य वितरित किया जाता था। उल्लिखित सुल्तान के अनन्तर ही फिरोज तुगलक के राजत्वकाल मे गेहूँ-जो से लेकर सफेद और रगीन रेशम पर्यन्त सभी पदार्थ आश्चर्यजनक रूप मे सस्ते हो गए थे। चौदहवी शताब्दी के अन्तिम काल मे तैमूर लग के आक्रमण से दिल्ली सुल्तान का सम्पूर्ण वैभव सर्वथा विनष्ट हो गया और देहली का चारो शहर निर्दयता-पूर्वक पूर्णरूपेण आक्रान्ता द्वारा लूट लिए गये। राजधानी के अभागे निवासियो से भी सोने-चादी, रत्न-जवाहरात और यहा तक कि दास दासियो को भी छीन लिया गया।

चौदहवी शताब्दी के चीनी यात्री वगता यूवान के अनुसार उडीसा मे जीवनो-पयोगी वस्तुएँ इतनी सस्ती थी कि वहाँ आये हुए १० मे से ९ व्यापारियो को अपने देश मे पुन जाना अभीष्ट नही होता था। मुख्य दैनिक भोज्य चावल का मूल्य एक कौडी प्रति ४६ वास्केव था। तत्कालीन दूसरे विदेशी यात्रियो के अतिरिक्त इब्नबतूता का कथन है कि बगाल मे पदार्थों का मूल्य उनके द्वारा भ्रमण किए हुए देशो की समता मे न्यूनतम था। प्रमाण मे अनेक वस्तुओ तथा उनके मूल्यो की सूची प्रदान की है। बगाल के एक वृद्ध निवासी का वक्तव्य था कि उसके परिवार की वार्षिक

व्यय ८ दिरहम होता था। सन् १४१५ ई० मे एक चीनी राजदूत मण्डल के प्रति किए गए स्वागत के विवरण म चीनी लेखक द्वारा प्रस्तुत तथ्य ह कि ताम्र के पुष्प तथा पशु-पक्षियो की आकृतिया से पट्टित स्तभ युक्त दशक दीर्घा मे महस्रो आयुधधारी तथा सैकडो हाथियो पर मवार सैनिक गण स्वागत मे सलग्न थे। राजा, मयूर पखो के छत्र मे बहुमूल्य रत्नो से जडित साने के सिंहासन पर आसीन था। उसने उपहारस्वरूप सोने-चादी के विभिन्न पात्र एव आभूषण रशमी वस्त्रो मे आवेष्टित कर प्रदान किया।

## ५—कला

मुस्लिम सम्प्रभुता स्थापित होने के अनन्तर अभिनव उत्साह एव स्वभाव के परिप्रेक्ष्य मे देश एक विशिष्ट धर्म तथा सभ्यता से परिसीमित हो गया था।

प्रारम्भिक मुसलमान शासक निदयता पूवक भारतीय मन्दिरो को नष्ट-भ्रष्ट करते थे। उनके स्थान पर जब अपने प्रार्थनागृहो ( मस्जिदो ) का निर्माण काय प्रारम्भ किया तो उसके लिए मन्दिरो की प्रचुर सामग्रिया प्राप्य थी। स्थापत्य निर्माणकर्ता भी भारतीय शिल्पी ही मिले। कुतुबमीनार के समीपवर्ती कुव्वतुल इस्लाम मस्जिद, इसके फाटक से सलग्न शिलालेख के अनुसार बीस हिन्दू अथवा जैन मन्दिरो के उपकरणो से निर्मित हुआ इस काय मे सुविधाजनक बात यह भी थी कि कतिपय तात्विक मतभेदो के अतिरिक्त अन्य सभी स्थापत्य काय एक ही से थे।

प्राचीन भारत के वास्तु शिल्प म दृढता एव सुषमा का उत्कृष्ट समन्वय हुआ ह। विश्व मे इसका उदाहरण दुलभ था। देश मे उपलब्ध उपकरणो के साथ सदियो के सतत अभ्यास के फलस्वरूप भारतीय शिल्पियो ने इस क्षेत्र मे सूक्ष्म नैपुण्य प्राप्त कर लिया था जिसे विवेच्यकालीन निर्माण मे व्यवहृत करने से ये विलग नही रहे। इससे आश्चर्य नही कि मुस्लिम भारत न जैसा उत्कृष्ट स्थापत्य निर्माण किया वैसा मुस्लिम जगत मे अन्यत्र कही नही हो मका।

चूने-गारे का प्रयोग मुसलमानो द्वारा युग को अभिनव देन है। वृत्तखण्ड ( मेहराब ) की आकृति से भारत चिर परिचित था[१]। किन्तु इसका सामान्य प्रचलन होना मुस्लिम वास्तुशिल्पियो द्वारा ही मान्य है। गढे डाट पत्थरा अथवा इटो को फैलाते हुए गुम्बज के निर्माण का भी भारत को पूव ज्ञान था,[२] किन्तु इसके स्थान पर भारत ने Trabcate ढग को प्राथमिकता दी थी। ये मेहराब तथा गुम्बज की आकृतिया परम्परागत होने से सम्प्रति धार्मिक प्रतीक बन गए थे। चूने-गारे के

---

१ डी० एस०, ६६२। २ वही ६६३।

व -नकारी गुण क फलस्वरू- अभिनव वास्तुशिल्पियो के लिए मेहराब तथा गुम्बज मे उ ट उता एव विशालता प्रदान कर सकना सम्भव हुआ जिसकी भारतीयो ने कल्पना भी न की थ। ।

मुस्लिम सम्पक से अभिनव आकार, आकृति तथ। अलकरण आदि को भी प्रश्रय उपलब्ध हुआ । उनमे मीनार, कटकता हुआ बगली डाट ( वृत्तखण्ड ), अवरोही शकु नथा प्रभावपूण जाला परक अद्धगुम्बदकारा सिंहद्वार अथवा चौखट उल्लेखनीय हैं । भारतीय म दिरो मे पुष्पाकित कामदानी विधान के साथ साथ रूप अथवा प्रतिमा निर्माण सम्ब धी कला का पूण विकास था । यद्यपि पत्थर पर रूप खुदाइ की विद्य। इस्लाम सिद्धा त क प्रतिकूल थी, फिर भी सजग साजसज्जा ओर गाढे रग का शृङ्गार मुसलमानो का अतिप्रिय था जिसके फलस्वरूप इस क्षेत्र म इन्होन महत्वपूण अभिनव पद्धति को अपनाया । भारतीय कलाकार के पशु-पक्षी तथा पुष्पादि प्रतीको द्वारा अलकरण पद्धति म सुधार अरवस्क अथवा जटिल ज्यामितीय विद्या का योगदान कर मुस्लिम वास्तुशिल्पियो ने इस कला का समुचित सम्बद्धन किया । इस सदभ मे मुस्लिम खुशनवीसो न अपन पवित्र धार्मिक ग्र थो के वाक्याशो तथा शिला-लेखो पर एतिहासिक तथ्यो को दुरूह ज्यामितीय रूपो मे अकित कर विशिष्ट काय सम्पादित किया है । पत्थरो इटो अथवा प्लास्टरो पर अक्षरो का खुदाइ करक उस पर रग अथवा स्वण चढाना अथवा विभिन्न रगीन पत्थरो को विशेष ढग से यवहृत कर उन्हे सुशोभित करना भी युग के अभिनव शिल्प नपुण्य को प्रदर्शित करता हे । रगीन पाषाण और सगमरमर पर छोटे-छोटे चतुभु ज आकारो की सहायता से अथवा पिएट्रा डूरा द्वारा स्वतः आकृतियो का उभाड देन का कला का भी प्रादुर्भाव हुआ । मीनाकारी की पृष्ठभूमि पर भवन-निमाण का काय वास्तु कला मे नवीन अभिवृद्धि का द्योतक हे ।

विवेच्यकालीन चित्रशैली जन शेली, गुजरात शेली, पश्चिमी भारतीय शैली, अपभ्रश शैली आदि नामो से अभिहित है । राजनीतिक तथा धार्मिक अशाति की पृष्ठभूमि मे अजन्ता, वरुल तथा सित्तनवासल की भित्ति चित्रशेली स प्रेरित उसका उद्गम हे 'निशीथचूणी', अगसूत्र', त्रिषष्ठिशलाका', 'पुरुष चरित्र' 'नेमीनाथचरित', 'कथासरितसागर', उत्तराध्ययनसूत्र' 'कल्पसूत्र' तथा 'श्रावक प्रतिक्रमणचूर्णी' आदि ग्रन्थो मे यत्र तत्र अकि इनका उपलब्धि होती है ।

इस शेली की मुखाकृति विकृत है । चित्रो का वणन विधान सकुचित है । कुशलता का अभाव है । बालचित्र कला सा पृष्ठभूमि मे पेड पौधे, पशुपक्षी तथा भवन बने हैं । वेशभूषा तथा अलकरण परम्परागत है ऐसा लगता है, मानो भारत क कुशल चित्रकार अपनी रक्षार्थ चीन आदि विदेशो मे जाकर शरण ले ली हो ।

अध्याय २

# सामाजिक सगठन

## क सामाजिक सरचना—

लगभग एक सहस्र ईस्वी पूव के अन तर मे ही भारतीय समाज की सर्वोत्तम इकाई जनपद थी। किसी पूवज की वश परम्परा मे उत्पन्न कुल का समुदाय जन कहलाता था। जन द्वारा अनियत-वास समाप्त कर एक स्थान पर बद्धमूल हो रहन वाले प्रदेश जनपद कहलाये। भाषा, सस्कृति तथा उपास्य का एकता के कारण उनमे भ्रातृभाव की प्रधानता रही। चोदहवी शताब्दी के अपभ्रश एव हि दी वाडमय मे 'जन' का ऐसा विशाल रक्त सम्बन्ध परिलक्षित न होकर, वह व्यक्ति के पर्याय रूप मे दिखाई देता है। विद्याधारी श्रृङ्गार मती अपने पति जिणदत्त के वियाग मे कहती है, 'जन किनु इस नाह बिनु जियउ, इन किसु देखि सहारउ हियउ'[२]—हे स्वामी, तुम्हारे बिना यह जन कैसे जिये ओर किसको देखकर हृदय सभाले। इसी ग्रन्थ मे अन्यत्र श्रीमती, जिणदत्त से व्यक्त करती हे कि तुव पखि मोहिउ जणणु बस हूँ मढूँ जन तुह जु मारिउ'[३]—तुम्ह दखकर मेरे पिता मोहित हो गये और एक मैं जन हूँ जो तुम्हे मारने जा रही हूँ। प्रद्युम्न चरित,[४] वण रत्नाकर[५] तथा ढोला मारू रा दूहा प्रभृति ग्रन्थो मे भी जन' का व्यक्ति के पर्याय रूप मे प्रयोग सुलभ है।

१ दे० पा० भारत वा० श०, अग्र०, पृ० १०५ तब वण व्यवस्था कमणनुसार अधिक था। एक जन मे सभी सवण समाहित रहते थे। मूल जन के अन्तर्गत जो क्षत्रिय बुक समन्वित थे जनपद मे राजसत्ता प्राय उन्हीं के हाथ मे रहता था।
२ जिण० ३१५। ३ वही, २२३। ४ वही, ४६३। ५ सामान्य। ६ वही, ४०, ६६, ४८२ ५१४।

लोक—'जन' से व्यापक 'लोक' शब्द का प्रयोग हुआ है जिसका अर्थ मात्र जन का बहुवचन न होकर स्व की भावना से भी संयुक्त है। चादा-बावन विवाह निश्चित हो जाने पर जेत न लाग, कुटुम्ब जन को बुलाकर कहा कि महर ने चादा बावन को दे दी है, चलो, चल कर उसे ब्याह लाए।

जइत बुलाए लागु कुटुम्ब जन सुनहु एक मति आइ।
महर दाति बावन कहँ चदा चलहु बियाहँइ जाइ॥

'चादा का ललाट देख कर देवता विमोहित हो गये और लोक, कुटुम्ब छोडकर उसकी सेवा करने लगे।[२] 'लोरिक ने चादा को देखते ही अपना लोक, कुटुम्ब तथा घर बार सब भुला दिया।' इससे उसे ग्लानि है। यहा लोक के प्रति सम्मान, विश्वास तथा अपनत्व की भावना स्पष्ट दिखलाई देती है।

वर्ण तथा जातियां—चौदहवीं शताब्दी के भारत की सामाजिक संरचना मुख्यत हिन्दू-मुसलमानों से संघटित है। मुसलमान कोई प्रजाति नही, धर्म है और वह कई प्रजातियो का मिश्रण है। ऐसा जान पडता है कि समसामयिक ग्रंथकारो के समक्ष दक्षिणी पश्चिमी एशिया के इस्लाम मतानुयायियो के लिए कोई स्पष्ट और निश्चित जाति नाम नही था। अस्तु इन्हे हमीर, तुरक अथवा म्लेच्छ नाम से सम्बोधित किया गया। इनकी तथा हिन्दुओ की चतुर्वर्ण व्यवस्था का विस्तृत विवेचन अध्याय ४ तथा ५ मे है शहाबुद्दीन गौरी का पहरेदार यवन है[५] और गोरी को यवनेश[६] कहा गया है। 'पृथ्वीराज रासउ' की टीका मे यवन को मुसलमान लिखा है[७] किन्तु ये यवन सिकन्दर आक्रमण से बहुत पूर्व यूनान देश से आकर बाह्लीक प्रदेश मे बसे हुए लोग ज्ञात होते है।[८] जयचद और इब्राहम शाह की फौज मे मगालो का भी उल्लेख आया है।[९] शेष, किंचित् महत्वपूर्ण उप जातियो एवं जनजातियो का नामोल्लेख सामाजिक शब्दकोश मे द्रष्टव्य है।

---

१ चादा ३६। २ वही, ६६। ३ वही, २१०।

४ पृ० ११ १२ १७, ११ १२ २८, ८ २ ५, ११ ६ १, ११ १२ १६, की० २ २६-३० १८७, २ २७ २८, ३ १७ ७० ७५, ३ १८ ८४, ८५, ४ १६ ८२-८३, ४ ३० ११८, प्रापे० १ ७१ ९१, १४७, प्रापे० २ २०७, वर० ५ ५० क मे कोच, किरात आदि को म्लेच्छ की जाति लिखा है।

५ पृ० १२ ८ १। ६ पृ० १२ १३ १६। ७ वही, पृ० १२ ८ १।

८ देखिए पा० भारत वा० श० अग्र०, पृ० ३८७।

९ पृ० ७ १० ६, की० ४ १६-१८।

**गोत्र**—सामाजिक सरचना मे गोत्र का महत्वपूण स्थान है। किसी पूवज के पौत्र-प्रपोत्र आदि एक गोत्र के अन्तगत आते है। वस्तुत गोत्र परम्परा का प्रारम्भ मूल पुरुष ब्रह्मा के ४ पुत्रा तथा ८ प्रपोत्रो से विकसित हुआ है। किन्तु कालान्तर मे प्रत्येक वश मे ऐसे अनेक ख्याति प्राप्त पुरुष हुए जिनके नाम से भी, मूलगोत्र के अन्तर्गत, वश का नाम स्वतत्र रूप से चल पडा। गोत्रावली की वृहत् सूचिया बोधायन आपस्तम्ब, कात्यायन तथा आश्वलायन के श्रौत सूत्रो मे सुरक्षित है। विवेच्य वाङमय मे सगोत्र पैगलम मे उल्लिखित है कि 'मित्त होइ जइ सत्तु गोत्त बधन पीडिज्जइ।'[1] 'उआसीण जइ सत्तु गात्त वइरिउ कइ लक्खिअ।'[2]—मित्र-शत्रु का योग सगोत्र एव बाधवो को पीडित करता है। उदासीन शत्रु का योग होने पर गोत्र के व्यक्तियो मे वैर भाव उत्पन्न होता है। विवाह आदि सस्कारो के अवसर पर गोत्रो का महत्व अपेक्षाकृत बढ जाता है। ब्राह्मण वेशधारी प्रद्युम्न भूखा था। वह भोजन माग रहा था। ऐसे समय रुक्मिणी द्वारा उसके गोत्र का नाम पूछने पर उसने सरोष उत्तर दिया कि 'गोतु नाम सो पूछइ ताहि, व्याह विधि जहि सुनवकु चाहि।'—गोत्र नाम तो उससे पूछा जाता है जिसका विवाह सम्बन्ध होने वाला होता है।

भारतीय सामाजिक सरचना मे पिता की सातवी तथा माता की पाचवी पीढी तक के सपिड, प्रथम तथा अतिम पीढी तक के रक्त सम्बन्धी सनाभि, पितृकुल के सम्बन्धी ज्ञाति तथा ससुराल के सम्बन्धी सयुक्त आदि सामाजिक इकाइयो का महत्व है। किन्तु आलोच्य वाङ्मय मे इनका उल्लेख अनुपलब्ध है। इससे यह निष्कर्ष निकालना अनुचित न होगा कि तात्कालिक समाज कि इस शृङ्खला मे किसी अव्यवस्था तथा विशृङ्खलता की स्थिति नही विद्यमान थी।

**कुल तथा वश**—इनकी शुद्धता,[3] उत्तमता,[4] तथा प्रतिष्ठा महत्वपूण थी। लोरिक के अभिमत मे 'पति न होइ सत छाडे, हानि होइ कुल कानि।' सत्य का परित्याग करने से पति-प्रत्यय-नही रहता और कुल-कानि की हानि होती है। इस सदभ मे महाभारत मे उपलब्ध उत्कृष्ट कुल की प्रशस्ति तथा विशेषता सम्बन्धी यह श्लोक उल्लेखनीय है—

> महाकुलाना स्पृह्यन्तिदेवा धर्मार्थ वृद्धाश्च बहु श्रुताश्च।
> पृच्छामि त्वा विदुर प्रश्नमेत भवन्ति वै कानि महाकुलानि॥

१ प्रापे० १ ३७। २ वही १ ३८। ३ की०, ४ ६ ३४, प्रापे० १८५।
४ जिण० ५६, पाडव० ११, प्रापे० १ १८५, विप० १ ५ वर २ १६ क चा० २३३।
५ जिण० ३५, की० १२९१, ६३, ३.३२ १३५, ३६ पाडव० ११, विप० १ ५।
६ चा० ३१७।

लोक—'जन' से व्यापक 'लोक' शब्द का प्रयोग हुआ है जिसका अर्थ मात्र जन का बहुवचन न होकर स्व की भावना से भी संयुक्त है। चादा-बावन विवाह निश्चित हो जाने पर जैत ने लोग, कुटुम्ब जन को बुलाकर कहा कि महर ने चादा बावन को दे दी है, चलो चल कर उसे ब्याह लाएँ।

जइत बुलाए लोगु कुटुम्ब जन सुनहु एक मति आइ।
महर दीन्हि बावन कहँ चांदा चलहु बियाहँइ जाइ॥

'चादा का ललाट देख कर देवता विमोहित हो गये और लोक, कुटुम्ब छोडकर उसकी सेवा करने लगे।[१] 'लोरिक ने चांदा को देखते ही अपना लोक, कुटुम्ब तथा घर बार सब छोड दिया।' इससे उसे ग्लानि है। यहा लोक के प्रति सम्मान, विश्वास तथा अपनत्व की भावना स्पष्ट दिखलाइ देती है।

वर्ण तथा जातियाँ—चौदहवी शताब्दी के भारत की सामाजिक संरचना मुख्यत हिन्दू-मुसलमानो से संघटित है। मुसलमान कोई प्रजाति नही, धर्म है और वह कई प्रजातियो का मिश्रण है। ऐसा जान पडता है कि समसामयिक ग्रथकारो के समक्ष दक्षिणी पश्चिमी एशिया के इस्लाम मतानुयायियो के लिए कोई स्पष्ट और निश्चित जाति नाम नही था। अस्तु इन्हे हमार, तुरक अथवा म्लेच्छ नाम से सम्बोधित किया गया। इनका तथा हिन्दुओ की चतुर्वर्ण व्यवस्था का विस्तृत विवेचन अध्याय ४ तथा ५ मे है शहाबुद्दीन गौरी का पहरेदार यवन है[५] और गोरी को यवनेश[६] कहा गया है। 'पृथ्वीराज रासउ' की टीका मे यवन को मुसलमान लिखा है[७] किन्तु ये यवन सिकन्दर आक्रमण से बहुत पूर्व यूनान देश से आकर बाल्हीक प्रदेश मे बसे हुए लोग ज्ञात होते है।[८] जयचद तथा इब्राहीम शाह की फौज मे मगोलो का भी उल्लेख आया है।[९] शेष, किंचित् महत्वपूर्ण उप जातियो एव जनजातियो का नामोल्लेख सामाजिक शब्दकोश मे द्रष्टव्य है।

---

१ चादा ३९। २ वही, ६६। ३ वही, २१०।
४ पृ० ११ १२ १७ ११ १२ २८, ८ २ ५, ११ ६ १, ११ १२।१६, की० २ २९-३० १८७, २ २७ २८, ३ १७ ७०, ७५, ३ १९ ८४, ८५, ४ १९ ८२-८३, ४ ३० ११८, प्रापे० १ ७१ ९१, १४७, प्रापे० २ २०७, वर० ५ ५० क मे कोच, किरात आदि को म्लेच्छ की जाति लिखा है।
५ पृ० १२ ८ १। ६ पृ० १२ १३ १६। ७ वही, पृ० १२ ८ १।
८ देखिए पा० भारत वा० श० अग्र०, पृ० ३८७।
९ पृ० ७ १० ६, की० ४ १६ १८।

**गोत्र**—सामाजिक सरचना मे गोत्र का महत्वपूर्ण स्थान है। किसी पूर्वज के पौत्र-प्रपोत्र आदि एक गोत्र के अन्तर्गत आते हैं। वस्तुत गोत्र परम्परा का प्रारम्भ मूल पुरुष ब्रह्मा के ४ पुत्रो तथा ८ प्रपोत्रो से विकसित हुआ है। किन्तु कालान्तर मे प्रत्येक वश मे ऐसे अनेक ख्याति प्राप्त पुरुष हुए जिनके नाम से भी, मूलगोत्र के अन्तर्गत, वश का नाम स्वतत्र रूप से चल पडा। गोत्रावली की वृहद् सूचिया बोधायन आपस्तम्ब, कात्यायन तथा आश्वलायन के श्रौत सूत्रो मे सुलभ हैं। विवेच्य वाडमय मे सगोत्र पैगलम मे उल्लिखित है कि 'मित्त होइ जइ सत्तु गात्त बधन पीडिज्जइ।'[1] 'उआसीण जइ सत्तु गात्त वइरिउ कइ लक्खिअ।'[2]—मित्र-शत्रु का योग सगोत्र एव बाधवो को पीडित करता है। उदासीन शत्रु का योग होने पर गोत्र के व्यक्तियो मे वैर भाव उत्पन्न होता है। विवाह आदि सस्कारो के अवसर पर गोत्रो का महत्व अपेक्षाकृत बढ जाता है। ब्राह्मण वेशधारी प्रद्युम्न भूखा था। वह भोजन माग रहा था। ऐसे समय रुक्मिणी द्वारा उसके गोत्र का नाम पूछने पर उसने सराष उत्तर दिया कि 'गोतु नाम सो पूछइ ताहि, व्याह विग्धि जहि सुनवबु आहि।'—गोत्र नाम तो उससे पूछा जाता है जिसका विवाह सम्बन्ध होने वाला होता है।

भारतीय सामाजिक सरचना मे पिता की सातवी तथा माता की पाचवी पीढी तक के सपिड, प्रथम तथा अतिम पीढी तक के रक्त सम्बन्धी सनाभि, पितृकुल के सम्बन्धी ज्ञाति तथा ससुराल के सम्बन्धी सयुक्त आदि सामाजिक इकाइयो का महत्व है। किन्तु आलोच्य वाड्मय मे इनका उल्लेख अनुपलब्ध है। इससे यह निष्कर्ष निकालना अनुचित न होगा कि तात्कालिक समाज कि इस शृङ्खला मे किसी अव्यवस्था तथा विशृङ्खलता की स्थिति नही विद्यमान थी।

कुल तथा वश—इनकी शुद्धता,[3] उत्तमता,[4] तथा प्रतिष्ठा[5] महत्वपूर्ण थी। लोरिक के अभिमत मे 'पति न होइ सत छाडे, हानि होइ कुल कानि।'[6] सत्य का परित्याग करने से पति-प्रत्यय-नही रहता और कुल-कानि की हानि होती है। इस सदर्भ मे महाभारत मे उपलब्ध उत्कृष्ट कुल की प्रशस्ति तथा विशेषता सम्बन्धी यह श्लोक उल्लेखनीय है—

> महाकुलाना स्पृह्यन्तिदेवा धर्मार्थ वृद्धाश्च बहु श्रुताश्च।
> पृच्छामि त्वा विदुर प्रश्नमेत भवन्ति वै कानि महाकुलानि॥

१ प्रापे० १ ३७। २ वही १ ३८। ३ की०, ४ ६ ३४, प्रापे० १८५।
४ जिण० ५६, पाडव० ११, प्रापे० १ १८५, विप० १ ५ वर २ १६ क चा० २३३।
५ जिण० ३५, की० १।४१, ६३, ३।३२ १३५, ३६ पाडव० ११, विप० १ ५।
६ चा० ३१७।

तपो दमो ब्रह्म वित्व विताना पुण्याविवाहा सततान्नदानम् ।
येष्ववेते तत्तगुणा भवन्ति सम्यग् वृत्तास्तानि महाकुलानि ।।[१]

—धृतराष्ट्र ने विदुर से पूछा कि 'देवो द्वारा स्पृहणीय उत्कृष्ट कुल कौन है ?' विदुर ने स्पष्ट किया कि 'तप, दम, ब्रह्मज्ञान, यज्ञ, पुण्य विवाह, सदा अन्नदान तथा सम्यक आचार वाले कुल उत्कृष्ट हैं।

आलोच्य ग्र थ मे महरी फूला अपनी कन्या चादायन की चरित्रहीनता पर आक्रोश प्रकट करती है कि 'कुल को डुबाने वाली चादा, तूने लज्जा गँवा दी । विधाता ने तुझे क्यो ज म दिया ? अवतरित होते ही तुम्हे मर जाना था । दोनो कुलो को डुबाने वाली, अकरणीय को करने वाली तथा गोत्र को लजाने वाली चादा, तुम्हारे मुख पर कालिख पुतनी चाहिए । तू माता, पिता, बन्धु और कुटुम्ब को बिगो रही है ।[२] राजमती ने बीसलदेव को प्रवास जाने से रोकने के लिए अनेक कारणो मे एक यह भी बताया है कि घर मे अकुलीन स्त्री के कलह के कारण पति अपना सा मुह लेकर घर से निकल पडता है ।

सतीनहीनता के कारण वश डूब जाने की विकट समस्या हिन्दू समाज के लिए सदैव से असह्य रही है । सु दर गृहिणी जीवजसा भी अधीर होकर पति से निवेदन करती है कि हे सेठ सुनो, बिना पुत्र के वश डूब जाएगा । दान, धर्म मे सब सम्पत्ति दे दीजिए तथा उसकी प्राप्ति के लिए चल कर तपस्या कीजिए । सेठ ने अपने परिजनो को बैठाकर उनसे मत्रणा की और कहा बिना पुत्र के मेरा कुल डूब रहा है । बुद्धिमानो ! क्या करना चाहिए ? मे आपसे पूछता हूँ ।' पुरिस भगीरथ हुअउ जे ने नियु कुल उद्धरिअ'[५] से प्रेरणा लेकर कीर्त्तिसिंह ने अपने कुल का उद्धार किया तथा पैतृक राज्य पुन प्राप्त किया ।

वर्ण रत्नाकर,[६] जिणदत्त चरित[७] तथा प्रद्युम्नचरित[८] आदि ग्रन्थो मे ३६ कुलो की चर्चा है । वर्ण रत्नाकर के अतिरिक्त अन्य आलोच्य ग्रन्थो के अध्ययन से ऐसा ज्ञात होता है कि राजपूतो के परम्परागत ३६ कुलो के स्थान पर सामान्य रूप से समस्त जातियो के लिए यह उक्ति प्रचलित हो गई है ।

---

१ उद्योग पर्व ३६ २२,२३ ।
२ चादा २७२, २७३ ।
३ बीसा०, ३६ ।
४ जिण० ४८-४६ ।
५ की० १ १६ ५४ ।
६ पृ० ३१ तथा ६१ ।
७ ४४ तथा ४५८ ।
८ २० ।

परिवार—विवेच्य युग के परिवार का स्वरूप सयुक्त[१] पुरुष सत्ताक,[२] पितृमूलक वशपरम्परा,[३] वितृनामी,[४] वहूवर-स्थानी,[५] बहु-भायता[६] तथा एक भर्तृता[७] प्रधान है। सम्मिलित कुटुम्ब का पारिवारिक यवस्था अपेक्षाकृत सुसगठित तथा दृढ है।[८] गाहस्थ्य जीवन पुत्र-प्राप्ति, धर्म काय तथा रति सम्पादन की महिमा एव मर्यादा अध्याय चार के आश्रम व्यवस्था ऋण विधान तथा पुरुषार्थ चतुष्टय के सदभ मे द्रष्टव्य है।

परिवार के प्रमुख सदस्यो मे पति, पत्नी, सन्तान, माता, पिता, भाई, बहिन तथा भृत्य आदि हैं।[९] पति-पत्नी सचालक सदस्य है। पुत्र का रहना परम आवश्यक है। विवेच्य वाङ्मय मे पति-पत्नी सम्बन्ध पर रामायण, महाभारत, आपस्तम्ब धर्म-सूत्र, मनुस्मृति, याज्ञवल्क्य, विष्णु पुराण, ब्रह्मवैवत पुराण मत्स्यपुराण, पद्मपुराण तथा स्मृति चन्द्रिका आदि पूववर्ती ग्रन्थो द्वारा पति का देव तुल्य मा यता[१०]

१ पृ० २ ३ ६ १०, **चादा० ३६, ४६, २८२, जिण० ४५, ५ २३ ३, १० ५.३, जिण०, वी० चादा०, ढोया० आदि ग्र थो से सामान्य। २ वही, पृ० ८ ४ १८।**

**३ पृथ्वीराज सोमेश्वर का पुत्र था, पृ० १ ६ ३, २ ३ ३३, २ १६ २, सयोगिता जयचद की पुत्री थी, पृ० २ १६ २, वस्तुत परिवार का परिचय पिता द्वारा होता था। ४, ५, ६, ७ सामान्य। ८ हरिदत्त वेदालकार का 'हिन्दू परिवार मीमासा' [पृ० २५-२६]। ९ स तान पुत्र, जिण०, प्रच०, माता पिता चादा, प्रच०, जिण०, भाई बहिन चादा, प्रच० शेष सामान्य।**

**१० 'स्त्रियाँ भर्ता हि देवतम्'। रामा० २ ३९ २५ ३१, वा० रा० २ ११७ २३। 'देवत परम पति'। महाभारत १४ ९० ५०, १२ २६६ ३६ हरदत्त ने आपस्तम्ब धमसूत्र [२ १४ १६७२०] पर लिखा है कि पति स्वतन्त्रोऽसौ गृहे यथा राजा राष्ट्र'। मनु ने [९ १५४ ५] शख का अनुमोदन करते हुए साध्वी स्त्री को दु शील तथा स्वच्छ द आचरण वाले पति की देवता की भाति आराधना का उपदेश दिया। है। विष्णु पुराण २५ १५, ब्रह्मवेवत पुराण मे देवतावाद का विचार पराकाष्ठा पर है। 'अपने पति और भगवान मे भेद बुद्धि करने वाली स्त्री गोहत्या का पाप करती है।' हरिदत्त वेदालकार हि दू परिवार मीमासा, पृ० ९३, 'पतिर्हि देवत स्त्रीणा पतिरेवपरायणम्। मत्स्यपुराण २१० ।७ पद्मपुराण, सृष्टि खड, अध्याय ४१ 'न भर्तार द्विष्याद्यप्यष्ठीवल स्यात्पतितो अगहीनो व्याधितो वा पतिर्हि देवता स्त्रीणाम्। शख [ स्मृतिचन्द्रिका ५५१] 'देवत्पतिमानुकूल्येन वर्त्तेत। मि० कामसूत्र ४ १ १।**

तपो दमो ब्रह्म वित्व वितानाः पुण्याविवाहाः सततान्नदानम् ।
यष्वेवेते तत्तगुणा भवन्ति सम्यग् वृत्तास्तानि महाकुलानि ।।[१]

—धृतराष्ट्र ने विदुर से पूछा कि 'देवो द्वारा स्पृहणीय उत्कृष्ट कुल कौन है ?' विदुर ने स्पष्ट किया कि 'तप, दम, ब्रह्मज्ञान, यज्ञ, पुण्य विवाह, सदा अन्नदान तथा सम्यक आचार वाले कुल उत्कृष्ट है ।

आलोच्य ग्र थ मे महरी फूला अपनी कन्या चादायन की चरित्रहीनता पर आक्रोश प्रकट करती है कि 'कुल को डुबाने वाली चादा, तूने लज्जा गँवा दी । विधाता ने तुझे क्यो ज म दिया ? अवतरित होते ही तुम्हे मर जाना था । दोनो कुलो को डुबाने वाली, अकरणीय को करने वाली तथा गोत्र को लजाने वाली चादा, तुम्हारे मुख पर कालिख पुतनी चाहिए । तू माता, पिता, बन्धु, और कुटुम्ब को बिगो रही हे ।[२] राजमती ने बीसलदेव को प्रवास जाने से रोकने के लिए अनेक कारणो मे एक यह भी बताया है कि घर मे अकुलीन स्त्री के कलह के कारण पति अपना सा मुह लेकर घर से निकल पडता है ।

सतीनहीनता के कारण वश डूब जाने की विकट समस्या हिन्दू समाज के लिए सदैव से असह्य रही है । सु दर गृहिणी जीवजसा भी अधीर होकर पति से निवेदन करती है कि हे सेठ सुनो, बिना पुत्र के वश डूब जाएगा । दान, धर्म मे सब सम्पत्ति दे दीजिए तथा उसकी प्राप्ति के लिए चल कर तपस्या कीजिए । सेठ ने अपने परिजनो को बैठाकर उनसे मत्रणा की और कहा बिना पुत्र के मेरा कुल डूब रहा है । बुद्धिमानो ! क्या करना चाहिए ? मे आपसे पूछता हूँ ।' पुरिस भगीरथ हुअउ जे ने नियु कुल उद्धरिअ'[५] से प्रेरणा लेकर कार्तिसिंह न अपने कुल का उद्धार किया तथा पैतृक राज्य पुन प्राप्त किया ।

वर्ण रत्नाकर,[६] जिणदत्त चरित[७] तथा प्रद्युम्नचरित[८] आदि ग्रन्थो मे ३६ कुलो की चर्चा है । वर्ण रत्नाकर के अतिरिक्त अन्य आलोच्य ग्रन्थो के अध्ययन से ऐसा ज्ञात होता है कि राजपूतो के परम्परागत ३६ कुलो के स्थान पर सामान्य रूप से समस्त जातियो के लिए यह उक्ति प्रचलित हो गई है ।

---

१ उद्योग पर्व ३६ २२,२३ ।
२ चादा २७२, २७३ ।
३ बीसा०, ३६ ।
४ जिण० ४८-४९ ।
५ की० १ १९ ५४ ।
६ पृ० ३१ तथा ६१ ।
७ ४४ तथा ४५८ ।
८ २० ।

परिवार—विवेच्य युग के परिवार का स्वरूप सयुक्त[1] पुरुष सत्ताक,[2] पितृमूलक वशपरम्परा,[3] पितृनामी,[4] वहूवर-स्थानी,[5] बहु-भायता[6] तथा एक भर्तृता[7] प्रधान है। सम्मिलित कुटुम्ब का पारिवारिक व्यवस्था अपेक्षाकृत सुसगठित तथा दृढ है।[8] गार्हस्थ्य जीवन पुत्र-प्राप्ति, धर्म काय तथा रति सम्पादन की महिमा एव मर्यादा अध्याय चार के आश्रम व्यवस्था, ऋण विधान तथा पुरुषार्थ चतुष्टय के सदभ मे द्रष्टव्य है।

परिवार के प्रमुख सदस्यो मे पति, पत्नी, सन्तान, माता, पिता, भाई, बहिन तथा भृत्य आदि है।[9] पति-पत्नी सचालक सदस्य हे। पुत्र का रहना परम आवश्यक है। विवेच्य वाड्मय मे पति-पत्नी सम्बन्ध पर रामायण, महाभारत, आपस्तम्ब धर्मसूत्र, मनुस्मृति, याज्ञवल्क्य, विष्णु पुराण, ब्रह्मवैवत पुराण मत्स्यपुराण पद्मपुराण तथा स्मति च द्रिका आदि पूववर्ती ग्रन्थो द्वारा पति का देव तुल्य मा यता[10]

१ पृ० २ ३ ६ १०, चादा० ३६, ४६, २८२, जिण० ४५ ५ २३ ३, १० ५ ३, जिण० वी०, चादा०, ढोया० आदि ग्रन्थो मे सामान्य। २ वही, पृ० ८ ४ १८।

३ पृथ्वीराज सोमेश्वर का पुत्र था, पृ० १ ६ ३, २ ३ ३३, २ १६ २, सयोगिता जयचद की पुत्री थी पृ० २ १६ २, वस्तुत परिवार का परिचय पिता द्वारा होता था। ४, ५, ६, ७ सामान्य। ८ हरिदत्त वेदालकार का 'हि दू परिवार मीमासा' [पृ० २५-२६]। ९ स तान पुत्र, जिण०, प्रच०, माता पिता चादा, प्रच०, जिण०, भाई बहिन चादा, प्रच० शेष सामान्य।

१० 'स्त्रिया भर्ता हि देवतम्'। रामा० २ ३६ २५ ३१, वा० रा० २ ११७ २०। 'देवत परम पति'। महाभारत १४ ६० ५०, १२ २६६ ३६ हरदत्त ने आपस्तम्ब धमसूत्र [२ १४ १६७२०] पर लिखा है कि पति स्वतन्त्रोऽसो गृहे यथा राजा राष्ट्र'। मनु ने [६ १५४ ५] शख का अनुमोदन करते हुए साध्वी स्त्री को दु शील तथा स्वच्छ द आचरण वाले पति की देवता की भाति आराधना का उपदेश दिया। है। विष्णु पुराण २५ १५, ब्रह्मवेवत पुराण मे देवतावाद का विचार पराकाष्ठा पर है। 'अपने पति और भगवान मे भेद बुद्धि करने वाली स्त्री गोहत्या का पाप करती है।' हरिदत्त वेदालकार हि दू परिवार मीमासा, पृ० ३३, 'पतिर्हि देवत स्त्रीणा पतिरेवपरायणम्। मत्स्यपुराण २१० १७ पद्मपुराण, सृष्टि, खड, अध्याय ४१ 'न भर्तार द्विष्याद्यप्यष्ठीवल स्थात्पतितो अगहीनो व्याधितो वा पतिर्हि देवता स्त्रीणाम्। शख [स्मृतिचन्द्रिका ५५१]
'देवत्पतिमानुकूल्येन वर्त्तेत। मि० कामसूत्र ४ १ १।

प्रदान करने के विचार का प्रभाव सामान्य रूप मे परिलक्षित होता है। साथ ही राजमता और सयोगिता प्रसग मे वेदकालीन समता द्योतक अर्द्धाङ्गी भाव[1] का भी अभाव नही है।

अरधग धरा अरधग हम अरधगी अरधग करि।
जस हस हस तह हसनी सर सुबकइ पकजन परि ॥ पृ० १० २५

सयोगिता पृथ्वीराज से निवेदन करती है कि 'धरा तुम्हारी अर्धांगिनी है तो मे भी तुम्हारी अर्द्धांगिनी हूँ मुझ अर्द्धांगिनी को तुम अपना अर्द्धाङ्ग करो। हस हसिनी तथा सर-पकज आजीवन साथ-साथ रहते है।

आलोच्य ग्रथो के अनुशीलन से, महाभारत, मनुस्मृति तथा पद्मपुराण द्वारा नारी पर कामान्धता का आरोप लगाते हुए यह अविश्वास प्रकट नही होता कि स्थान, अवसर तथा याचक पुरुष के अभाव मे ही स्त्रियो का साध्वीत्व सम्भाव्य है[2] ओर न मनु, गौतम, बोधायन वशिष्ट, विष्णु तथा याज्ञवल्क्य आदि की यह धारणा ही प्रमाणित होती है कि स्त्रिया पराधीन न रहे तो बिगड जायँ। सामान्यत सभी नारिया शीलभ्रष्ट होने के अनेक अवसर आने पर भी दृढ चरित्रवान् है।[3] सामान्यतया स्त्री चरित्रो ने अपने आचरण से महाभारत तथा मनुस्मृति के इस कथन को मर्यादित एव सुस्थिर रखा है कि 'स्त्रिया पूजा के योग्य महाभाग्यशाली और पुण्यशीला हे। वे घर

---

१ 'सखा ह जाया ऐतरेअ ब्राह्मण ३ ३ १।
'भार्या श्रेष्ठतम सखा, मि० महाभारत १ ७४ ४०।
द्रष्टव्य—ऋग्वेद ५ ३ २, ८ ३१ ५, १० १० ५, १० ६८ २, १० ८५ ३२, ५ ६१ ८। अथववेद ६ १८३ ३, १२ ३ १४, १४ २ ९।
'अर्धो वा एष आतमनो यत्पत्नी-मि० ते० ब्राह्मण ३ ३ ३ ५।
देखिये शतपथ ब्राह्मण १४ ४ २ ४ ५, वृह० उप० १ ४ ३ भी।
शतपथ ब्राह्मण ५ २ १ १० वाजपेय यज्ञ, वा० रामायण (४ २४ ३३-३८)।
हरिदत्त वेदालकार हिन्दू परिवार मीमासा, पृ० ८९ ९०।

२ महाभारत १३ ३८ १६, १३ ३८ २०२, मनुस्मृति ९ १४ १५, पद्मपुरण, सृष्टि खण्ड, ४९ ९।

३ मनु० ९।२।२, गौतम १८ १, बोधायन ४ ३ ४४, वसिष्ठ ५ १, विष्णु २५ १२, याज्ञ० १।८५, ये सभी उद्धरण हरिदत्त वेदालकार। हिन्दू परिवार मीमासा से उद्धृत किये गये हैं।

को शोभा है'। साथ ही स्त्रीजित होने के जघन्य पाप से बचने की मनु, याज्ञवल्क्य तथा वसिष्ठ आदि समाज शास्त्रियो द्वारा दी गई न चासा वशगौ भवेत' की चेतावनी से सयम एव सन्यास प्रधान पुरुष वर्ग सामान्य रूप से सजग ही नही दिखाई पडता अपितु स्त्रियो को कठपुतली सी बना रहता है।[२] ऐसी स्थिति मे भी पति 'देवत्व' से च्युत होकर अधम का शिकार नही हुआ है।

पथिक—दुखी वियोगिनी द्वारा किसी पथिक के माध्यम से सदेश प्रेषण का परपरागत काय आलोच्य वाङ्मय मे भी दिखाई देता है। स्वजन की ही भाति इन पथिको ने मैना[४] सदृश अनजानी दुखियो के काय को विश्वास तथा कुशलतापूर्वक सम्पन्न किया है। यद्यपि चादा[५] और राजमती[६] ने अपने सदेश पडित से भी भिजवाये हैं, किन्तु मारवणी के पिता के विचारानुसार ये पथिक अपेक्षाकृत अधिक उपयुक्त हैं क्योकि ये सगीत के भेद जानने, खूब विचार कर बात करने तथा रात्रि मे विरह को जागृत करने वाले है। पडित, उत्तम जाति का होने के कारण आसानी से पहचाना तथा प्रतिद्वन्दी उद्देश्य पूर्ति मे असफल बनाया जा सकता है।[७]

सम्प्रति, भारतीय सामाजिक सरचना से सम्बद्ध विवेचन तुक समाज के बिना वणन का विषय अधूरा प्रतीत होता है। विवेच्य काल मे इस जाति का सम्पर्क

१ महाभारत ५ २८ १०, १३ ४८ ८-१८, १२ ४६ ५ , मनु ६ २६ ३ ५५-५६, १३ ४८ १५, ५ ३८ । ११, मनु० ३ ६२, जाये दस्तम् पत्नी ही घर है—ऋ० ३ ५३ ४। न गह गृहमित्याहुगृहिणी गह मुच्यते। गृह तु गृहिणी हीनमरण्यसदृश मतम्। वृक्षमूलेऽपि दयिता यस्य तिष्ठति तद्गृहम्। प्रासादोऽपि तथा हीन कान्तारादतिरिच्यते। महाभारत १२ १४५ ६ अनु०। नास्ति भार्यासमी बन्धुर्नास्ति भार्या समा गति। नास्ति भार्यासमो लोके सहायो धम सग्रहे ॥१॥ यस्यभार्या गहे नास्ति साध्वी च प्रियवादिनी। अरण्य तेन गन्तव्य यथारण्य तथा गहम् ॥१७॥ गृह तु गहिणी हीन कान्तारा दति रिच्यते। मि० पचतत्र ४ ८४।

२ मनु० ८ २१७ याज्ञवल्क्य १ १६३, वसिष्ठ० १४ ११, कडिन जातक स० १३। आत्मबुद्धि शुभकरी गुरुबुद्धिर्विशेषत। परबुद्धिर्विनाशाय स्त्रीबुद्धि प्रलयकरी॥ स्त्री पु वच्च प्रभवति यदा तद्धि गेह विनष्टम्।

३ दे० जियादत्तचरित तथा प्रद्युम्न चरित। ४ चादा ३४०-३७७।

५ वही, ४८, ४६। ६ वी० ८५-१०५। ७ ढोमा० १०२-१०४।

८ इस्लामी समाज के व्यक्तियो को हमीर, तुरक, यवन, मुगल अथवा म्लेच्छ से परिचित किया गया है ऐसा जान पडता है कि दक्षिणी पश्चिमी एशिया के निवासियो के लिए ग्रन्थकारो के सम्मुख कोई स्पष्ट तथा निश्चित जाति का नाम नहीं था।

स्थापित हो चुका था। य सवथा भिन्न ब्लेमटिक सस्कृति के थ। इनक मूल स्थान भारत के उत्तर पश्चिम के पडोसी राज्य थे। हजरत मुहम्मद (५७०-६३२ ई०) ने इस्लाम धर्म की नीव डाली थी। इसमे इस्लामी धार्मिक विजय की भावना उत्कट रूप मे थी। अत मुसलमानो ने अभिनव स्फूर्ति के साथ समीपवर्ती अन्य समस्त सस्कृतियो एव धर्मो को मिटाने मे अधिक उत्साह दिखाया। मुहम्मद साहब की मृत्यु के अनन्तर इस सस्कृति ने बालकन स्पेन, उत्तरी अफ्रीका, मोसोपोटामिया, सिरिया, ईरान तथा तुर्की प्रभृति देशो को अविलब जीत कर इस्लाम का प्रसार किया, किन्तु उत्तर भारत को जीतने मे इन्ह ५०० वर्ष (७००-१२०० ई०) लगे। सन् १०१८ ई० मे इस सस्कृति का भारत को सवप्रथम परिचय प्रतिहार शासक को हरा कर मुहम्मद गोरी की सेनाओ के देश मे प्रविष्ट हो जान के अनन्दर हुआ था। चौदहवी सदी तक इनकी प्रभुसत्ता स्थापित हो चुकी थी। इनके शासन को मुख्यत फौजी राज्य कहा जा सकता है।[1]

इस तुक समाज के भी अन्तगत वण व्यवस्था की भाति, अनेक उप जातिया थी, जिसका उल्लेख सामाजिक शब्दकोश मे है। यहा मात्र यह दिखलाना है कि भारत मे सम्प्रति ४ वण के स्थान पर ५ प्रमुख जातियो (इस्लामी समाज को मिलाने से) के हो जाने से जातिगत स्थिति कैसी रही ? इतिहासकारो के ये अभिमत कि तुक समाज द्वारा हिन्दू जिम्मी (अनाथ) की भाति व्यवहृत थे,[२] किसी मुसलमान के छुए हुए पानी का छीटा पड जाने से हिदुत्व की समाप्ति समझी जाती थी[३], तथा यह कि मुसलमानो क्षत्रियो और अन्य राजवशो को नष्ट कर ब्राह्मणो के प्रभुत्व और अधिकार को इतना अधिक बढा दिया कि अमुस्लिम भारतीय समाज ब्राह्मणो के प्रभाव क्षेत्र मे चला गया और वर्ण प्रतिबधन कठोरतर होता गया,[४] वस्तुत समकालीन वाङ्मय मे दृष्टिगत नही होता। जौनपुर क सुलतान इब्राहीमशाह द्वारा प्रतिद्वन्दी जाति के कीर्तिसिह की सहायता याचना पर अपनी ही जाति के अमलान को पराजित कर उसको तिरहुत का राजा बनाना, इब्राहीम शाह के दरबार को राजाओ, राणाओ तथा तैलग, बगाली, चोल, एव कलिंग प्रभृत विभिन्न देशीय राजपुत्रो द्वारा अलकृत करना, जौनपुर बाजार मे हिदू और तुर्को का साथ-साथ रहना,

१ धीरेन्द्रवर्मा मध्यदेश, १९५५, पृ० १९९, इसी शोध प्रबध का पहला अध्याय भी
२ इस शोध प्रबन्ध का पहला अध्याय। ३ रामधारी सिह दिनकर सस्कृति के चार अध्याय, पृ० २५४ २५६। ४ शमशेर सिह नरुला हिन्दी और प्रादेशिक भाषाओ का वज्ञानिक इतिहास, १९४७, पृ० ५४।

अजान के समक्ष वेदपाठ का उच्चारण होना[1] श्रेष्ठ कवि चन्द द्वारा मुहम्मद गौरी के घर अपने तन मे अगुरु-धूप आदि सुगन्धित द्रव्य का बिना किसी हिचक के स्वाभाविक रूप मे लेप करवाना तथा उसका आतिथ्य स्वीकार करना [2] जयचन्द की सेना फारम और बलक निवासी ६० हजार स्वामिभक्त मुस्लिम सैनिको[3] और अनेक मगोलो द्वारा महावत का कार्य करना ।[4] आदि तथ्यो से प्रकट होता है कि सर्वथा भिन्न सस्कृतियो की ये जातिया परस्पर समुचित रूप से सम्बद्ध होने की दिशा मेव्यवहारत प्रगति-पथ पर थी। पारस्परिक तनावो तथा सघर्षो के मूल मे शतप्रतिशत राज्य लोभ एव अग्रगण्य के अह की प्रधानता ही सक्रिय है। साथ ही यह तथ्य भी अस्वीकार नही किया जा सक ा कि पृथ्व।राज रासउ तथा कीतिलता को पढते समय हिन्दू-मुस्लिम जातीय तनाव तथा घृणा की कतिपय स्थलो पर स्पष्ट अनुभूति होती है[5] जिसे इम कथन से भले ही हलका किया जा सकता है कि इनके रचयिता आभिजात्य हिन्दू थे जिनमे पूर्वाग्रह की भावना किसी न किसा रूप मे निहिव हा सकनी है।

वस्तुत इन ग्रन्थो के अनुशोलन से यह निष्कष निकाला जा सकता है कि द। विरोधी वर्गो की मानसिक स्थिति मे यत्किचित परिवतन हो रहा था। हिन्दू एव इस्लाम धर्मानुयायी परस्पर अनेक प्रसगो मे एक दूसरे के सन्निकट आ रहे थे। एसा मन स्थिति मे एक दूसरे के विरोधी आचारो के प्रति कही-कही जुगुप्सा के भाव परिलक्षित होते है। कवियो ने सामयिक सदर्भो मे मानस की भावना की अभि-व्यक्ति की है। उनक कथन सर्वथा आदर्शवादी नही हैं, उन्होने समय के यथार्थ स्पन्दन का अपनी काव्य कल्पना से समलकृत कर प्रस्तुत किया है।

इस काल तक व्यवसाय, अध्ययन, पवित्रता, गोत्र, चरण तथा स्थान क आधार पर अनेक जातिया बन गई थी।[6] जिनमे द्विवेदी[7] दीक्षित तथा ओज्झा* ब्राह्मण, समसामयिक वाङ्मय मे उपलब्ध हैं। क्षत्रियो के ३६ कुल का अनक स्थलो

१ की०, अध्याय २। २ पृ० १२ १६ १। ३ पृ० ७ १५ १७।
४ वही, ७ १० ६।
५ पृथ्वीराजगौरी युद्ध, कीर्तिलता मे वर्णित जौनपुर बाजार तथा दोनो काव्यो मे जहा म्लेच्छो का वणन हुआ।
६ ई० आई० ( भाग ६, पृ० ११५ ११६, ब० या० शो० प्र० वा० श० अ० पा० भा०, अध्याय ३, परि० १। अब तक ब्राह्मणो मे चतुर्वेदी शुक्ल, अग्निहोत्री, द्विवेदी दीक्षित त्रिवेदी, पाठक अवस्थी, मिश्र आदि प्रमुख जातिया बन चुकी थी।
७ प्रचि० ३ १२३। ७ वर ३ ३२ क। * की० ३ ३८ १४१।

पर उल्लेख है। वर्ण रत्नाकर (पृष्ठ ३१) में छत्तीस कुली राजपुत्र वर्णना और (पृष्ठ ६१ के) राजपुत्र कुल वर्णना मे ७२ कुलो का उल्लेख करते हुए ६४ को नाम वली अनुस्यूत है। ३६ की सख्या परम्परागत और ७२ की समसामयिक ज्ञात होता है। इससे यह भी प्रकट होता है कि जातियो की सख्या वृद्धि पर थी। अन्तर्जातीय विवाह, विदेशियो के आगमन तथा उनके सम्मिश्रण से निम्नवर्गीय जातिया की सख्या म अभिवृद्धि तो और भी अधिक थी।[1] वर्ण रत्नाकर मे ४० नगरीय [2] १७ जाति तथा १० पहाडी जातियो का उल्लेख है जिणदत्त चरित मे २४ वकार तथा २४ सकार नाम की जातिया मात्र वसन्तपुर मे निवास करती थी। आगे चलकर सभा श्रृङ्गार[5] (१६वी सदी) मे मैं १८ वर्ण, ३६ पौन तथा ६७ पेशेवर जातिया का नामोल्लेख है। शहबुद्दीन गोरी के दरबार मे मुसलमानो की ३४ विभिन्न जातियो का नामोल्लेख है।[6] वर्ण रत्नाकर मे १७ प्रकार के वन निवासी[7] और १० प्रकार के पहाड निवासी[8] म्लेच्छो का वर्णन हुआ है।

## असामाजिकता

सबसे व्यापक और गभीर सामाजिक दोष तुर्को समाज मे उल्लिखित है। वे ब्राह्मण बटुक को पकड लेते और उसके माथे पर गाय का 'शुरुआ' रख देते थे। उनके तिलक पोछ कर जनेऊ तोड देते थे। देवकुल (मदिर) तोड कर मस्जिद बनाते थे। छोट छोटे तुर्क भी बन्दर घुडकी दिखाते थे। तुर्को को देखकर ऐसा लगता था मानो वे हिन्दुओ का पूरा का पूरा निगल लेगे। इस जाति के खुन्दकारी (काजी) के हुक्म को क्या कहा जाय ? उसकी आज्ञा से अपनी भी औरत पराई हो जाती थी। उनके बेवकूफी के तरीके कथ्य हैं।[9]

सभव है कि व्यक्तिगत दोष उभडकर जातीय रूप मे चित्रित हो गए हो। ऐसा होने का कारण, कवि का अभिजात हिन्दू होना भी हो सकता है। म्लेच्छो के वर्णन मे ग्रथकार के पूर्वाग्रहपूर्ण दृष्टिकोण को स्वीकार नही किया जा सकता। म्लेच्छो के वर्णन मे वह लिखता है कि उनके मुख बनेचरो, बदरो के सदृश है। वे मुख पर दुम का साधन करते है। वे रोम प्रिय और बडे नखो वाले होते है। उनके

---

१ काणे हिस्ट्री आफ धर्मशास्त्र, भाग २, अध्याय २, जे० ए० एस० बो०, १९०२, पृ० १४६, वाटस आन यूवान च्वाग, पृ० १६८, शुक्रनीति (अनु० बी० के० सरकार, पृ० १५०, आर० सी० मजूमदार हिस्ट्री आफ बगाल, भाग १ पृ० ५७४, बया० शोप्र०। २ पृ० । ३ पृ० ३७। ४ पृ० ४२। ५ पृ० १४७।
६ पृ० १२११। ७ ५५० क। ८ ५५४ क। ९ की० २ १७३-२१५।

दाढी मे थूक बहता रहता है।[1] अस्तु मुसलमानो मे उल्लिखित ये सामाजिक दोष, मात्र इसी जाति मे है, अन्यत्र नही, ऐसा नही कहा जा सकता।

एस अवसर पर बसन्तपुर के सठ जीवदत्त अपने पुत्र जिनदेव को सासारिक विषय भोगो की ओर आकृष्ट करवान के लिए ऐसे व्यक्तिया को आमन्त्रित करता है जिनके चित्त मे नित्य कपट बसता हो, जो ससार को गाली देने शोरगुल मचान और दूसरे की सम्पत्ति हडपने मे निपुण हो, निलज्ज, जुआरी, दूसरे की स्त्री की वाछा करते रहते हो तथा चोरी करने मे आलस्य न करते हो और कहा, अरे वीरो, जो जिनदत्त का मन विषयो की ओर लगा देगा, वह निश्चित रूप से एक लाख दाम पावेगा। इन लोगो ने हँस कर कहा, सेठ, तुमने हमारा मूल्य अ का' और उसका काम सफलतापूर्वक सम्पन्न करवाया।[2] समाज मे इस प्रकार के असामानिक व्यक्तियो को कमी नही थी। सामाजिक मान्यताओ एव उत्तरदायित्वा क प्रतिकूल कायरत रहना इन लोगो का स्वाभाविक व्यवसाय था। इनकी कोई जाति नही थी। ये सभी वर्णो तथा जातियो के निम्नकर्मा सदस्य थे। वण रत्नाकर के प्रारम्भ मे नगर वणना के प्रसग मे चार, जुआर, छिनार, लगवार, पेटकट सदृश ४३ प्रकार क असामाजिक पुरुष, मद्य ऐसे २८ प्रकार की कुवस्तुएँ तथा लगले मद्य गारी कन्दल, धरहलि, चोट, उपशम, करुणा, असम्भ्रम, वमन, और भुगत इत्यादि १७ प्रकार कीर दुरवस्थाएँ उल्लिखित है। ये बहु प्रचलित और परम्परागत सामाजिक तथ्य के द्योतक है।

## ख—सामाजिक नियत्रण—

सामाजिक नियत्रण मे मनुष्य आयोजित एव अनायोजित प्रक्रिया के द्वारा यह सीख ग्रहण करता है कि वह समष्टि की रीतियो तथा जीवनमूल्यो का सम्मान कर, जिसका वह एक अविच्छेद्य अग है। आयोजित विधि अथवा सहिता का क्षेत्र काव्य नही शास्त्र हैं। विवेच्य वाडमय मे व्यावहारिक रूप से अमात्य कयमास के समाज विरोधी अपराध पर राजा द्वारा मृत्युदण्ड देने तथा कन्या सयोगिता क अपने पिता जयचद द्वारा प्रस्तावित विवाह अस्वीकृत करने की धृष्टता पर उसे राजमहल से अलग नदी तट पर निवास करन की आज्ञा और साम-दाम दड-भेद से अनुकूल बनाने का कार्य। सामाजिक नियत्रण परक आचार का सूचक है। अनायाजित विधियो मे सस्कार, वर्णाश्रम, शिक्षा, धर्म, सामाजिक शिष्टाचार तथा

१ पृ० ७१५। २ जिणदत्तचरित पद ६८-७३।

सामाजिक मापदड समाज नियत्रण के प्रभाव सम्पन्न साधन है। इनका उल्लेख यथास्थान द्रष्टव्य है।

## लोकलाज—

इनके अतिरिक्त, समाज को नियन्त्रित करने मे सर्वोच्च योगदान लोकलाज का है। सामान्य रूप से सभी स्त्रिया राजमती की भाति "कुल की मर्यादा और शील की जजीर से बधी"[1] चरित्रवान् हैं तथा पुरुष वग कीर्तिसिह के इस प्रस्ताव का समर्थक है कि 'जो अनुचित है उससे लज्जा कर आचार की रक्षा की जाय—अनुचित लज्जा, आचारक।'[2] असवर्णीय लोरिक तथा चादा द्वारा असमाजिक काय सम्पादन काल मे लाज की गतिविधियो की भूमिका द्रष्टव्य है। चादा यौवना थी। उसका स्वामी लघु, काना और इतना गन्दा था कि हाथ पैर तथा मुख कभी नही धोता था। इस पर भी उसे चादा के साथ नही सोने दिया जाता था। नाक तक जल रहते हुए भी चादा प्यास से मरती और रात दिन सताप करती थी। उसने मायके चली जाने की इच्छा व्यक्त की। सास ने आकर समझाया कि "जउ तुम्हँ साइ महर कइ बेटा आछहि कुर न लजाइ"[3]—तू राज महर की कन्या है, अच्छे कुल को लज्जित न कर। 'चादा ने उत्तर दिया कि—' ऐ सास अब तक मैंने कुलमर्यादा को धारण किया। काम लुब्ध होकर विरह मे मेरा शरीर जलता रहा है। यहाँ शैया पर अकेली रहना अब मेरे लिए असह्य हो रहा है। सास ने कहा—तोरो आधि मइ तहिया जानी। बात कहत तू मोहि न लजानी'—तेरी मानसिक व्यथा मैने तभी जान ली जब तूने बाते कहते हुए मुझसे लज्जा नही की।[4] चादा मायके चली गई। वहाँ सखियो ने जब उससे ससुराल का समाचार पूछा तो चादा ने उसे बताने मे लज्जा का अनुभव किया—'कुर कइ कानि लजाता अहउ'[5] चादा और लोरिक अनुचित प्रेम-पाश मे फँसते हैं। तज्जनित विरह व्यथा के कारण को व्यक्त करने के लिए मा द्वारा पूछे जाने पर लोरिक प्रकट करता है कि मा, तेरी लाज से मैं लजा रहा हूँ। वेदना कैसे व्यक्त करूँ ?—'तेरी लाज लजात सु अहउ।'[6] इधर चादा के घर जब माता-पिता, लोक जनु आवा। कनवडि चाद न मुखु दरसावा।

लोक चउखडी दई सभारा। कउहु दिवस अथवइ करतारा ।।
अइस कुलखना मूड कटाउब। पापधि चोर परिरुखि टगाउब ।।

---

१ कीरा०, ६२। २ की० ३ २९।१२१। ३ चा० ४५। ४ चांदा ४८।
५ वही, ५१। ६ वही, १५८।

निर्यरि मोचु होइ ढुको रगत न रहा सुखान
बिनु जिय लोरिक सेजि तराही आपनि क्या न जान ।।'[1]

चादा लोर दुष्कृत्य 'देस लोक सब जानइ पितहि देवाइसि गारी ।[2]
'दुइ कुर बोरनि अकरति गात लजावनि दारि ।'[3]

चादा 'लज्जित हो घर मे मुह नीचा कर बैठी ।'[4] इस सदर्भ मे खोलिनि का कथन सत्य निकला कि 'जेहि अकरक अस लागइ जाइ देस तजि भागि ।'[5] और चादा लोर पलायन कर गये । पृथ्वीराज पर अन्तिम बार आक्रमण करते समय सुलतान शहाबुद्दीन गोरी ने अपने योद्धाओ से आह्वान किया था कि 'तुम लोग लज्जा धारण करना और मुझे लज्जित न करना—धरहुँ लज्ज लज्जहु न भर ।'[6] गोरी की लाज बची और वह विजया हुआ ।

समाज को व्यवस्थित करन मे रीति,[6क] मर्यादा,[7] परामश,[8] वचन,[9] मान्यता,[10] तथा शपथ[11] भी सहायक हैं । लाछन,[12] उलाहना,[13] उगली उठाना,[14] श्राप[15] तथा श्रेष्ठ जनो के प्रतिकूल होने का भय[16] सामाजिक नियत्रण के क्षेत्र मे उल्लेखनीय हैं ।

———

१ चावा २२३ (सभारा स्मरण किया) । २ वही, २५३ । ३ वही, २७२ ।
४ वही, २६६ । ५ वही, २६९ अकरक-कलक । ६ पृ० ११।७।६ ।
६ क की० २।८।२४ ३ २९ । ७ की० २ ११ ४२, विप० १ १ १३-१४, चा० ५९
८ की० १, पृ० ११ ९ १ । ९ पृ० ६ २६ २, ८ १ १, कीर्तिसिह सुलतान, चन्द-गोरी । १० मान्यता बिना कलाकार नग रहित सोने के सदृश हैं । पृ० ५ ८ ३ ४
११ पृ० ११ ८ २ । १२ वीरा० १२१, ढोमा० ४०२ । १२ वीरा० ४६ ।
१३ पृ० ६ ३० २ । १५ पृ० ३ ३६ ५ । १६ पृ० ९ ८ ४ ।

अध्याय ३

# रहन-सहन

## (क) उपभोग—(१) आश्रम, नगर तथा ग्रामीण जीवन

आश्रम-मोक्ष का केन्द्र—भारत मे प्रागैतिहासिक काल म आश्रम तथा नगर जीवन का उपभोग होता रहा है। आश्रमो का भारतीय सास्कृतिक परम्परा मे महत्वपूण योगदान है। 'वण रत्नाकर' के अनुसार आश्रम, यम नियम, प्राणायाम, प्रत्याहार समाधि, ध्यान, धारणा, वन्ध, वैन्ध मुद्रा आसन, अ तर्योग तथा बहिर्योगादि व्यापारो का साधना-स्थल है। यहा का निवासी श्रद्धा का पुज, अग्नि की सहोदर सतोष का समूह, सयम का प्रतिबिम्ब ज्ञान का सखा, ममत्व का शत्रु, लोभ का कृतान्त एव परमहस दशापन्न है। इनका अलकरण आषाढ दड, कृष्णाजिन, कमडल तरुत्वच, कोपीन, अ तर्व्वास, वहिर्व्वास, विभूति वृक्षी अक्षमाला, दारुपत्र और करडक है। इनका उटज अक, पलाश शमी, खदिर, दूर्वा उदुम्बर, अश्वत्थ तथा अपामार्ग यज्ञवृक्ष से अकीर्ण, कद मूल, फल, पुष्प तिल, तडुल, यव, जल, कुश, समिध, स्रुव, पवित्र, उपग्रह, आज्यस्थली, चरुस्थाली, वेदि, महावेदि पचगव्य, पचामृत, पचकषाय, अर्घ, पाद्य, विष्टर, गन्ध, धूप, दीप, चषाल, उदूखल, चमस, कृशर तथा कुलमाषादि अनेक यज्ञ सम्भृत से उपशोभित, यव गाधूम, नीवार, चरण, देवधान्य, कगु, श्यामाक सातो व्रीहि सयुक्त तथा भाट और जटामसी वच कूठ, सूरन, हलदी, दारुहलदी, चपक, वइसाठि, नगरजोथ दशो सर्वोषधि के पक से वासित रहता है।[१] वस्तुत आश्रमवासियो का रहन-सहन एव काय आ यात्मिक अनुसधान का प्रमुख स्रोत था।

नगरजीवन—धम, अथ कामका केन्द्र—आश्रमो का सात्विक वातावरण यदि मोक्ष प्राप्ति का मार्ग प्रशस्त करता है तो नगर जीवन का उपभोग धम, अथ तथा

---

१ वर० ५ ५४ ख, ५५ क।

काम को सुलभ बनाता है । कन्नोज,[1] जौनपुर गाबर तथा वसन्तपुर आदि समसामयिक नगरो के वणन मे तीन विशेषताआ पर मुख्य रूप से बल दिया गया है । पहला विशेषता यह थी कि नगरवासियो की प्रवृत्ति धम प्रधान थी ।

नगर मे—'तारा पोखर कुड खनाए । मढ देवर चहुँ पासि उठाए ।
खूना तपसी अछहि तहा । अउ भगवतु रहइ तिन्ह महा ।
मसवासी सिव मडपु छाई[1] पुरुख नाउ तेहि ठार न जाइ ।
जोगीं सहस चारि तह गावहि । सीगी पूरहि भसम चढावहि ।
सिद्ध पुरुख गुनआगर देखि लुभाने ठाउ ।
कहत सुनत अस जानिअ दहुँ चलि देखई जाउ ।।[3]

तडाग, पुष्कर और कुड़ खुदवाये हुए थे । उनके चारो ओर मठ और देवालय निर्मित थे । खूनी पथी तपस्वी और भागवत उनमे निवास करते थे । शिवमन्पो मे मासकल्प करने वाली स्त्रिया छाई रहती थी । उनमे पुरुष नही जाते थे । चार सहस्त्र योगी वहाँ गाते, शृङ्गी बजाते और भस्म चढात थे । सिद्ध पुरुष और गुणी लाग उस स्थान को देखकर लुब्ध हो जाते थे । कहने-सुनते एसा जान पडता था कि मानो वहा जाकर उसे देखने की लागो का उत्कट अभिलाषा थी ।

वसहि त सयल लो सुपियार, कचण मइ निन्हु कियए विहार ।
परकहु मीचुण वछइ कोइ । जीव दया पालइ सब कोइ ।।
कोली माली पालइ दया, पटवा जीवकहु इछहि मया ।
पारधी वीवण घालहि घाउ, दया धम्मु कउ सबही भाउ ।।[4]

नगर मे सभी प्रेम से रहते थे । उन्होंने अपने मदिर स्वणमय बना लिये थे । दूसरे की मृत्यु की वाछा कोई नही करता था । सभी के विचार दया और धर्म से परिपूरित थे ।

नगरो की दूसरी प्रमुख विशेषता उसकी सम्पन्नता है ।
अगम ति हट पट्टन नयर रतन मोति मनि धार ।
हाटक पट धनु धातु सहि तुछ तुछ दिष्षियइ सवार ।।[5]

पट्टन नगर की हाटो मे जो जनाकीर्ण होने कै कारण अगम्य है, रत्न, मुक्ता तथा मणियो को धारण करने वाले है । स्वर्ण, रेशमा वस्त्र, मूल्यवान पदार्थ और धातु आदि सबको तुच्छ जन भी सँवार कर धरण किए हुए दिखाई पडते है ।

१ पृ० ४ । २ की० २ । ३ चा० २ । ४ चादा २ २० । ५ पृ० ४ २४ ।

भवइण पाउ वत्थ जहि ठाउ ।
करहि राज सकुटवउ लोइ, परतह दुखो न दीसइ कोइ ।
धण कण कचण सव्व वियूर, मदिर तुग पिहिय कय सूर ।[1]

वहा समस्त वस्तुएँ सुलभ हैं । लोग सकुटुब राज्य जैशा सुख भोगते हैं । प्रत्यक्ष मे कोई दुखी नही दिखाई देता था । धन, धान्य एव स्वर्ण से नगर परिपूर्ण था । सूय को ढँकने वाले ऊचे पवत के सदृश वहाँ के महल थे ।

नगरवणन प्रसग की तीसरी प्रमुख विशेषता 'काम को महत्व प्रदान करना है । रूपवता वनिताओ तथा वेश्याओ से गलिया मडित हैं । सभाषण का कोई न कोई बहाना करके लोग उनसे अवश्य वार्तालाप करते थे । सुखपूवक क्रय विक्रय और दृष्टि कुतूहल से लाभान्वित होते थे । सबकी सोधो आँखे इन तरुणियो को वक्र ज्ञात होती थी । चोरी-चोरी प्रेम करने वाला प्रेयसिया अपने दोष से ही सशक रहती थी । सयानी लावण्यमयी, पतली, पात्रोदरी, तरुणो चचला बनी बनिता विचक्षणी परिहास प्रगल्भा, सुन्दरी नायिकाओ को देखकर इच्छा होती थी कि तीसरे पुरुषार्थ काम के लिए शेष छोड दिए जाएँ ।[2] नगर मे वेश्याओ के विशद वणन की एक परम्परा थी ।

ग्राम मानवता का केन्द्र—आश्रम और नगर से भिन्न ग्राम का जीवन है । यहा न आश्रमो का साधना-तप है और न नगरो की वेश्या-वृत्ति । विष्णुदास रचित '*सनेह लीला*' के उद्धव-गोपी सम्वाद से प्रकट होता है कि ग्रामो का मुख्य वैशिष्ट्य पारस्परिक प्रेममूलक व्यवहार मे निहित है । प्रकृति के साहचर्य मे खेती बाडी और पशुपालन द्वारा यहा के लोग अपना जीवन व्यतीत करते है ।

उपवन तथा जलाशय—आश्रम, नगर तथा ग्राम तीनो के निवास मे एक सामान्य विशेषता यह थी कि सभी जन उपवन तथा जलाशय का प्रचुर उपयोग करते थे ।

गामि गामि वाडी अबराइ, जइस पाटण नेसे ठाइ ।। जिणदत्त ३४ ।
घरि घरि कूवा वाइ विहार कचण मइ जिन कीए पगार ।
उत्तम लोक वसहि सा भरी, जनु कइलास इद की पुरी ।। जिणदत्त, ८७ ।।

गाव गाँव मे बगीचे एव अमराइयाँ थी । नगर और ग्राम एक समान थे । घर-घर मे कुवा बावडी एव विहार—बगीचा है जिनके प्राकार स्वर्ण से निर्मित हैं । उत्तम लोग उसमे रहते है वह मानो इन्द्र की पुरी कैलाश है ।

---

१ जिण० ३१, ३२, ३६ । २ की, १ ११२-१२०, १३७-१४० ।

प्रबन्ध चिन्तामणि के अनुशालन स ज्ञात हाता है कि उपवन लगवाना ओर जलाशय बनवाना युग-धर्म था। 'वण रत्नाकर' मे उपलब्ध उपवन, सरोवर तथा पोखरा के विशद वणन म इनकी परपरागत लोकप्रियता पर स्पष्ट प्रकाश पडता है। विस्तारभय से इनका विवेचन यहा अपेक्षित नही है, कि तु इनकी भव्यता द्रष्टव्य है।

(२) गृहोपभोग—अभिजात परिवारो की घरेलू रहन सहन की स्थिति उन्नति पर थी। यथा, नगर के एक धनी अहीर और एक राजा के घर मे रहने का ढङ्ग द्रष्टव्य है—

गोबर नगर के सहदेव महर का 'घर हिंगुल का पानी ढाल कर लाल किया हुआ था। उसका सतखडा अनोखी भाति से पाटा हुआ था और उसमे सात चौखडिया थी। सातो चौखडियो पर साठ कलश बनाकर रखे हुए थे, जिन पर सोने का पानी चढाया हुआ था। महर की चौरासी रानियो के लिए चौरासी सदन सुन्दर भाति से उठाये हुए थे, जिनमे अत्यधिक सुहावनी धारिया खिंची हुई थी। सोने के स्तभ मणिक्यो से जटित होकर रखे हुए थे, जो ऐसे जगमगाते थे जैसे वे तारिकाओ से भरे हुए हो। अगरु, चन्दन तथा उबटने की सुहावनीवास उनमे बनी रहती थी। देवलोक के प्राणी ऐसा कहते थे कि 'कही यही तो शिवलोक नही ह ?' महर की चौरासी रानियो मे प्रत्येक के साथ इक्यासी-इक्यासी चेरिया थी' उनके ज्यौनार अलग-अलग होते थे। भिन्न भिन्न गृहो मे उनकी शय्याएँ सवारी जाती थी। हिंडोल रचे हुए थे जिन पर नारिया झूलती थी।[२]

गृहोपभोग के प्रति समकालीन लोक दृष्टि स्पष्ट करने के लिए 'पृथ्वीराज रासउ (६ २) की यह उक्ति उल्लेखनीय है—

दिव मडन तारक सयल सर मडन कमलानु।
जस मडन नर भर सयल महि मडन महिलानु॥

आकाश के तारे, सरोवर के कमल, राजकीर्ति के भट जन तथा मही के मडन महल होते हैं। इन्ही विचारो से प्रेरित पृथ्वीराज ने नव विवाहिता सयोगिता के लिए ऐसा 'शुभ हर्म्य बनवाया, जिसके दीप आकाश लोक तक प्रदीप्त होते थे। इसके मुकुरो से चन्द्र मयूरो का अमृत झडा करता था, जो दम्पत्ति के मन को विशोक किया करता था उस हर्म्य के गवाक्षो के मुखो मे उन्नमित मेघ के सदृश अगरु-धूम शोभित रहता था जिसे देखकर मोर तथा मराल नृत्य और मत्त ध्वनि करते थे। मेघ सदृश

१ पाँचवाँ कल्लोल। २ चा० ३० ३१।

घूम क मिस हर्म्य के कलश बिजली सा चमकते थे। गृह सघन नारियो क नव नूपरो का रव दादुर तथा शार्दूल की भाति था जिसके मध्य मधुव्रती और मधुर-प्रिय मधुकर मजु मन से आ मिलते थे। हर्म्य मे पाच-पचीस (अनेक) शालिकाएँ थी जिनमे उनकी दूनी पयडके—प्रत्येक मे दो-दो थी। शालिकाओ मे वीणाप्रवीण दस-दस दासियो की अथाइया थी। महल मे युवती यूथ वाद्यो की वादन करता, अपनी मद गति से नायक को प्रमत्त करता, अपने हिलते हुए अचल के वायु से शब्द-रति का निरूपण करता, श्रेष्ठ प्राकृत एव देववाणी मे सभाषण करता हुआ नानाभाति से मनोरजन करता था। इस प्रकार विलासो को विलस कर सुसार को भी असार किया जाता था। यह नही जान पडता था कि कब दिन होता है और कब रात।"

३ राजसभा धर्म, अर्थ, काम का केन्द्र—यश तथा सम्मान के अनुरूप समसामयिक अधिपतियो की राजसभा 'भूपाल मडलीक, सामत, सेनापति, वैशिक, राजपुत्र राजशिष्ट, वडलिधा, पुरपति सेवक, परिचारक, आज्ञापाल तथा धर्मशिष्ट से मडित रहती थी। उसमे साधु, स्वाध्यायिक, सानुवाह, यशवाहन सुबुधि, सएआन, सारथ, सिहल, मालकार, ग धवनिक रत्नपरीक्षक, वेलवार तथा वामन प्रभृति अनक वनिक पुत्र आसोन रहते थे। राजकुमार शिष्ट पुत्र, औत्रियपुत्र, अश्ववाहक, गजवाहक, महाराज द्वारिक, दशमुधि, पलिहार अधक, अगहरा, रौतपति, प्रतीहार आदि राजोपजीवक उपस्थित होते थे। मत्री, पुरोहित, धर्माधिकरण सान्धिविग्रहिक, महामहत्तक, सेनापति, युवराज, नायक, प्रतिवल करणाध्यक्ष, शातिकरणिक, स्थानान्तरिक, राजगुरु, राजवल्लभ, स्थगीवित्त, अहिकारिक, नैवधिक, आक्षपटलिक, खगग्राह, प्रमत्तवार विश्वास, पुष्पभट्ट, शयनपाल, अ तरग, अगरक्षक, आग्रजाणिक, सात्रत्सर, अश्ववाहक, हस्तिपक क्रीडक, नमशचिव, दडपान, दुगपाल, आज्ञापाल गुढ पुरुष प्रणिधि, वार्त्तिक, सूत्रकार, सुपकारपति, सम्बाहक, प्रसाधक, पट गरिष्ट वष्टि नत्तक, गायक, राजजीवक, कुहक, कुशालव, वचक तथा भावक प्रभृति अनेक लोगो से राजसभा सकुल रहती थी। ओत्रिय, आध्यायिक मौहूर्त्तिक, मणिमर्म्मज्ञ, सारण्यकुशल, गन्धकार, छुरिकार, मल्ल, आम्नायिक, ऐन्द्रजालिक, भाषाविद्, लिपिवाचक, श्रुतिधर, महाकवि, शास्त्रज्ञ, विषवैद्य, गजवैद्य, अश्ववैद्य, चूणामणि, कुतूहली, भार्गव, जौध, वयकार औरवादनिक प्रभृति अनेक राजविनोदक सभा मे विद्यमान रहते थे। इनके मध्य सवगुणसम्पूण सवकलापरीक्षक सवविधक ऐश्वर्यशाली राजा सुशोभित दिखाई पडता है। आस्थान मडप की भूमि स्फटिक की, कजुसिस कपूर की, पगारी सान्ने

---

१ पृ० ८ ३-८।

की चनवा मजूरुबी काचकी,स्तभ श्रीखड के, शीरभरकंतकेभवनगौभद का, धरणि वैकठ की मुहुऔत अगर के, वडरा कस्तूरी के वौहु मुक्ता के विलेपन चतु सम और कलश पद्मराग की है । ऐसा राज सभा के मध्य रूप मे कन्दप, दान मे वलि, परोपकार मे जीमूतवाहन, सत्य मे युधिष्ठिर, शौय्य मे परशुराम, आज्ञा मे लकेश्वर, अहकार मे दुर्योधन, विलास मे गोपाल, मर्यादा मे महोदधि, गुरुता मे सुमेरु तथा ऐश्वर्य मे महादेव सदृश सवगुण सयुक्त सवकलाकुशल नायम विराजमान रहता है । इसके अन तर महथ, मुदहथ, महसाहनि, महसुभार, महल, अखउलि, अहिँकारी, आसनउधि,अगिमानि, अगरषक, सन्दगहि मुखए सन्तिकाल, सेनागाह, सेजवार, मनहरि, पनिहरि, पुरोहित, पनिहार, पत्रोतार, वुरवाइ, राजबल्लभ, राजपडित, स्थानन्तरिक, फुलकूट, नेउधि, विश्वास, धर्मान्निकरणिक, भडाँरी तथा भट्टवलाधक आदि छत्तीसो पदिको से सभा अलकृत रहती है । राजा के सन्निधानवर्त्ती गौआर, वारि, वारिक, वउरिआ, कनवार, मुखिया वरिठा चोरगाह तथा अगहर दिखाई पडते हैं । राजा के सर्वावसर पर शिष्ट पदिक शिष्टपुत्र श्रोत्रियपुत्र पदिकपुत्र, वेदज्ञ, वैद्य वैदेशिक, वार्त्तिक, वक्ता, व्यसनी व्यवहारिक, विद्यामन्त, वादी, व्युहपति, वन्दीजन, वाहक, मान्य, मानज्ञ, मौहर्तीक, मिश्र मेधावी मडलिक, मल्ल, महामल्ल, मुखर, मोहक, मित्र, महाजन, मनस्वी, पडित, पाठक, परम्परिण, पेशल, परमान्वित, प्रबन्धक, पद्राति, याज्ञिक, याध, युवराज, याडगलिक, जनकार, जयवादी, भरतज्ञ, भोजन, कुशल, सनाकुशल, वन्नकुशल, कवि, सुकवि, सत्यकवि, महाकवि, कुमर, कुतूहली, कण्टकोया, कैवारा, कर्मस्थानी, कथक, कायस्थ, गावर, गायन, वशगायन, वीणागायन, नट, नर्त्तक, नीतिज्ञ, नायक तथा नागरादि विद्यमान दिखाई पडते है । ये लोग हीरा, मणि, मानिक, मुक्ता, सुवण, रजत के दिव्याबर से विचित्रित हैं । आचर, चामर, कनक दण्ड, शुभशब्द, जयशब्द, सिंहासन, सुखासन, औरग तथा औरगऔट प्रभृति अनेक सामग्रियो से आस्थान मडप इतर लोक सा प्रतीत होता था ।"[1]

आस्थान मे पुराहित, धर्मनिष्ट, धर्माधिकरण, शास्त्रज्ञ, धनिक वग, अन्त पुर की स्त्रिनो तथा राज्य के प्रमुख अधिकारियो के सादर प्रवेश से धर्म, अथ और काम को प्रश्रय प्राप्त है । इससे समाज को उन्नति, यश तथा वैभव सुलभ होते है ।[2]

४ स्नानघर—यह परम्परा थी कि आस्थानोपभोग के अनन्तर राजन्य व्यायाम और स्नान करने जाते थे, किन्तु 'वर्णरत्नाकर' मे व्यायाम का उल्लेख नही

१ वर० ३ ; २२-२४ ।

२ दे० अध्याय ४, वण व्यवस्था और पुरुषाथ चतुष्टय सदभ मे ।

है।[?] शीर, भरण, मोरवा, आकन, भावन, कुभी, कौनात, पटिआ तथा गात्रवेढ प्रभृति अनेक दारु विन्यास से बना तेरह हाथ दीर्घ और नवहाथ फाण्ड अपूव विश्वकर्म्मा द्वारा निर्मित स्वगनारिसदृश एक माजनगृह होता था। स्नानभूमि कस्तूरी, कपूर, कुकुम अगर, चन्दन, यावाद, मायाशिर और पानीर आठो गन्ध द्रव्यो से पकिल रहती थी। स्वण और माणिक्य से अलकृत काष्ठ की ऊँची चौकी पर राजा बैठता था। तदनन्तर माषतैल, षटतक्र छागलादि नारायण, वडनारायण, मध्यम नारायण, कैतक्यादि सुगन्ध एलातैल, महासुगन्ध प्रभृति दो कँचोरा तैल लाकर रखा जाता था। मदनियो द्वारा छलकर हथडोरक, एकहथा, दोहथा आदि छत्तीसो प्रकार से राजा के तन की मालिश हाती थी। उसके अगो का मदन करके सुगधित उबटन लगाया जाता था। तदनन्तर गगा, यमुना आदि बारह पुण्यतोया नदियो के जल से स्वण पात्र द्वारा स्नान कराया जाता था। स्नान कलशो द्वारा अभिषेक का दृश्य अजन्ता के भित्तिचित्र मे उपलब्ध होता है। स्नान के समय राजा का प्रशस्ति-गायन करने के लिए विशेष चारण की उपस्थिति सभवत अपेक्षित थी। राजा के स्नान करन की नियत विधि थी। अभिषेक के लिए यत्र धारा का भी व्यवहार होता था, किन्तु ये सब 'वण रत्नाकर' मे नही उल्लिखित है।

५ विलेपनोपभोग—वर्ण रत्नाकर (३ २४ ख) की समरहरवणना मे मज्जन चौपाल की भूमि को चतु सम से लीपा दिखाया गया है। भौजा-जानिय जातक[२] मे चार प्रकार के गध द्वारा भूमि लीपने से इसा चतु सम सुगन्धि का सकेत मिलता है। राजशेखर कृतकाव्य मीमासा, हेमचन्द्र के 'अभिवान चिन्तामणि, जायसी कृत पद्मावत तथा तुलसीदास के रामचरितमानस मे भी चतु सम का उल्लेख है।[३] अमरकोश (२ ६ १३३) मे यही यक्षकदम के रूप मे व्यवहृत है। धन्वन्तरि ने कुकुम, कस्तूरी, कपूर, चदन और अगरु से बनी महासुगन्ध लेपन को यक्षकर्दम की सज्ञा दी है।

१ कादम्बरी मे व्यायाम और स्नान दोनो का उल्लेख है।
२ स० ३३ – चतुरजातिक गन्धूपलित।
३ काव्य मीमासा अ० १८, पृ० १००।
—चतु सम यन्मृगनाभि गभम्, चउस सम कस्तुरि सिल्हा कप्परलाडअह, दोहाकोश, पृ० ५५ अभिधान चिन्तामणि ३ ३०३ – चन्दना गुरु कस्तूरी कु कुमस्तु चतु समन। च दनादीनि चत्वारि समान्यत्र चतु समन।
जायसी पद्मावत २७६ ४, ३०३ ७, ३३२ ३, रामचरितमानस बालकाण्ड, २८६ १० —बीथी सीचीं चतुरसम चौके चारु पुराइ।

'वण रत्नाकर' के चतु सभा की विशेषता यह है कि यह सुगंधित लेप चार क स्थान पर आठ गन्ध द्रव्यो—कस्तूरी, कर्पूर, कुकुम, अगर, चन्दन, यावाद, मायाशिर तथा पानीर से निर्मित कहा गया है ।

वर्ण रत्नाकर (३ २४ ख) मे आदर्श चतु सम तिलक लगाने का भी उल्लेख है । भारतवर्ष मे प्राचीन काल से विलेपन की क्रिया प्रचलित है । कुब्जा के शृङ्गार वणन मे उल्लिखित देह्यावयो रगविलेपमुत्तम श्रेयस्ततस्ते नचिराद् भविष्यति[१] स इसकी अत्यधिक लोकप्रियता का प्रसार प्रकट होता है । सभवत इसीलिए महात्मा बुद्ध ने श्रमणो को इनसे मुक्त रहने का निर्देश दिया है—'गध-विलेपन-धारण मडन विभूसनट्ठाना परिविरतो समणो गोतो ।।' सेय्यथीद अजन गन्ध-विलेपन-मुक्खचुण्णक मुखलेपन दीघ-दासानि इति का, इति समणो गोतमो ।।

वस्तुत विवेच्य युग से पूर्व समाज मे विलेपन का सामान्य प्रचलन था । काम-सूत्र मे नागरिक के लिए प्रतिदिन लेप करने का विधान है । क बारहवी सदी क सोमेश्वर कृत मानसोल्लास[४] मे प्रत्येक ऋतु के लिए भिन्न-भिन्न लेपो के नाम, उनक बनाने और लगाने की विधि का विशद वणन है । 'वर्ण रत्नाकर' क वणनो आर वीसलदेव, राजमती, चादा माखणी, मालवणी, विमलमती, श्रीमती नमिनाथ, रानिया तथा वेश्याओ के दैनिक शृङ्गारिक कार्यक्रम मे सुगधित-द्रव्य लेपन का प्रयोग सामान्य रूप से उपलब्ध होता है[६] । वण रत्नाकर क कला वणना प्रसग[७] मे अगराग तथा गन्ध-युक्ति स्वतत्र कला रूप मे मान्य हैं ।

६ वस्त्राभूषण—अभिषेक से निवृत्त होने और समुचित विलेपन करने के अनन्तर वस्त्राभूषण से अलकरण का प्रचलन था । परम्परागत प्रचलित वस्त्रो मे त स प्रकार के सामान्य पट्टम्बर जाति, तेईस प्रकार के देशीय पट्टम्बर, तेरह प्रकार के निर्भूषण—साद-वस्त्र और चतुदश जाति के नेत आदि वस्त्रो का उल्लेख 'वण रत्नाकर' (३४ क) मे है । आगे, 'सभा शृङ्गार' (१६वी सदी) मे वस्त्रो के पाच वर्णक उपलब्ध

१ श्रीमद्भागवत पुराण १० ४२ २ । २ दीघ निकाय, ब्रह्मजाल सुत्त १०, पृ० ६ ।
३ वही, १६, पृ० ८ । ३क काम सूत्र सू० १६, पृ० ४५ ४६ । ४ ३ ५ ।
५ २४ २४, २८ क, २६ क, ६३ ख, ३४ ख । ६ वी० रा० ५६, ६५, चा० १७, ३१, ५०, ६६ ८२ १६४, ३५३ ढोमा० ४१५ ३०३, ३४७, ४८०, ५३५, ५३६ ५६५-५७२, ५७६, ५८०, ५८२, ५८६, ५६२, ६००, ६२३, स्थूलि० ३ १०, नेमिनाथ १४, ८ २१, जिण० १०६, विप० १ ६, वर, ४ ३६ ख, २ २० क, की० २-२४, १३६ । ७ वर० ४ ३५ ख ।

हैं जिनमे पाचवी सूची १४० वस्त्रो के नाम गिनाती है। इसमे महमूदी, सिरोबाफ, जरबाफ, तानवाफ, कमखाब तथा सूसी आदि मुसलमानो युग के प्रतीत होते है।

व्यवहारत विवेच्य युग के आदश वस्त्रभूषण का उपभोग तत्तकालीन कतिपय दृष्टान्तो से स्पष्ट किया जा सकता है। अपने विवाहोत्सव पर महापुरुष नैमिनाथ एक ऊँचे और चचल घोडे पर आरूढ होकर विवाह के लिए चले। उनके कानो मे कुडल, शीश पर मुकुट और गले मे नवसर हार सुशोभित हो रहा था। शरीर पर चन्दन का लेप हुआ था और चन्द्रमा के सदृश उज्ज्वल वस्त्र ये उनका श्रृङ्गार किया हुआ था। राजमती ने अपने पति वीसलदेव की अभिज्ञान-चर्चा मे सदेश वाहक पडित से स्पष्ट किया कि वह गोरे हैं। उनका वक्ष चौडा और कटि पतली हे जिसमे तरकस और ऊँची-चौडी तलवार रहती है। वह नवलखे ताजी घोडे पर सवारी करते है।[2] कवियो द्वारा आग्रह करन पर कवि चन्द ने जयचन्द के अदृश्य वणन मे व्यक्त किया कि उसके सिर पर उत्कृष्ट श्वेत चामरो शत-शत किंकिणिया आन्दोलित हो रही हैं। उसका तेज बाल सूर्य के समान और किरीट अमूल्य है। उसके कठ मे हार हिल रहे है।[3] इन उदाहरणो से प्रकट होता है कि आभूषणो मे ता अमूल्य हार और किरीट को युग मान्यता देता है, किन्तु पुरुषो के वस्त्रो के प्रति वह आकृष्ट नही है। सभवत इसका कारण वस्त्रो से शरीर सौष्ठव को अधिक महत्व देना है। कपडो द्वारा अगो को ढक देने से उसकी हृष्टपुष्टता को छिपाना कलाकारो को ग्राह्य नही था। पुरुषो क पहनावे मे मात्र 'पट्टम्बर-धोती और उत्तरीय पट' वण रत्नाकर मे (२५ ख) उल्लिखित है।

स्त्रियो के पहिनावे की भी यही स्थिनि है। उनके सौन्दर्य निरूपण मे नख से शिख पयन्त सविस्तार वणन मिलेगा किन्तु सामान्यत, चोली[4] (या कचुकी) तथा साडी[5] के अतिरिक्त अन्य वस्त्रो के वणन म कवि की रुचि नही प्रकट होती। स्तन, नाभि और रोमावलो आदि के वणन से शरार सोष्ठव की अपेक्षा वस्त्रो का महत्व कम ज्ञात होता है। आभूषण, अवश्यमेव पुरुषो की अपेक्षा स्त्रियो मे अधिक व्यवहृत है। इनमे शीशफूल कुडल, हार, वलय, कगन, मुद्रिका, मेखला तथा नूपुर का सामान्य प्रचलन था।

१ नेमिनाथ फागु राजशेखर सूरि। २ वी० ९५-९६। ३ पृ० ५-१०।
४ दे० सामाजिक शब्द कोश।
५ वही चीर और साडी दोनो। ऐसा प्रतीत होता है कि वस्त्र और साडी दोनो के लिए चीर शब्द प्रयुक्त हुआ है।

कन्नौज नगर में 'दिष्षिये काटि कोटिन्न नगा ।'[१] काटि-कोटि नगे साधू दिखाई पडते हैं। इनका निर्वसन रहना किसी प्रकार लघुता सूचक नही है। इन साधको का समाज मे सम्मान हे, भले ही ये प्रागैतिहासिक आदिम युग के अचेलकत्व के प्रतीक हो। इनसे उस युग की सभ्यता का अभिज्ञान होता है जबकि शरीर ढकने की भावना का उदय नही हुआ था। कि तु सम्प्रति, वसनविधि, सूचीकर्म तथा वस्त्रविद्या की चर्चा 'वण रत्नाकर' मे चतु षष्टि कला क प्रसग मे उपलब्ध है। वस्तुत वस्त्रहीन साधुओ का नगापन असभ्यता नही, अपितु भौतिकता को धर्मिकता तथा आध्यात्मिकता से कम महत्व प्रदान करन के कारण है।

७ खानपान—खानपान के सम्बन्ध मे हिन्दुओ की एक मुख्य विशेषता यह रही कि धर्म, कर्म, परलोक तथा भावी जन्म के बिगडने के भय से कुधान्य और कुपात्र का खाद्य लोग नही स्वीकार करते हैं। एक समय एक राजर्षि घेवर का भक्षण कर रहा था। भक्ष्याभक्ष्य का विचार आ जाने से उसने सारा आहार त्याग, पवित्र होकर आचार्य से स्पष्ट करवाया की 'मुझे घेवर का भक्षण करना चाहिए या नही ?' आचार्य ने बतलाया कि वणिक् और ब्राह्मण को तो इसका भक्षण उचित है किन्तु जिस क्षत्रिय ने अभक्ष्यभक्षण का नियम किया है उसे नही करना चाहिए, क्योकि उससे मासाहार का स्मरण हो आता है।' प्रायश्चित स्वरूप उस राजर्षि को ३२ दातो के निमित्त ३२ जैन मदिर एक पीठस्थान पर बनवाना पडा।[२] अनुद्दिष्ट आहार भोजी शोभन मुनि ने राजा का निमत्रण अस्वीकार कर दिया। आग्रहपूर्वक कारण पूछने पर उसने बतलाया कि 'मुनि म्लेच्छ कुल से भी मधुकरी वृत्ति के साथ भिक्षा ग्रहण करे परन्तु बृहस्पति के समान श्रेष्ठकुलीन एक ही गृहस्थ के यहा भोजन न करे। अपने धर्म से और परधर्म से भी निषिद्ध ऐसे कल्पित आहार को त्याग करके हम लोग भोजन करते हे।'[3] मूग और उडद आदि द्विदल धान्य जो कच्चे गोरस मे पडे हो तथा तीन दिन का बासी दही अभोज्य थे।[४]

ऐसा विश्वास था कि सत्पात्र का अभक्ष्य भोज्य भी उत्तम प्रभाव डालता है। शीता नामक एक र धती (रसोई बनाने वाली) को कोई विदेशी कापटिक सूय पव के दिन भोजन बनाने के लिए अन्न देकर स्वय जलाशय मे स्नान करते समय कगुनी के तेल का पान कर जाने से, उसके घर आते ही, वमन करके मृत्यु को प्राप्त हुआ। उसे देखकर, अपने को द्रव्य के निमित्त मार डालने का कलक लगने की आशका से उस र धती ने मरने के लिए उसी अन्न को खा लिया। वह उसके पेट मे टिक गया

१ पु० ४-३२। २ प्रचि० ४ १५५। ३ वही, २८५-८६। ४ वही, ८७।

और उसके प्रभाव से उसको प्रतिभा का बडा विभव प्रादुर्भूत हुआ।[१] सत्पात्र को भोजन-दान देना भी महान् पुण्य समझा जाता था। मयणल्ला देवी ने सोमेश्वर की सुवर्ण से पूजाकर तुलापुरुषदान, और गजदान आदि अनेक महादान किया।' मेरे समान ससार मे न कोई हुई और न कोई होने वाली है, ऐसा सोचती हुई वह सो गई। रात मे सोमेश्वर ने स्वप्न मे प्रत्यक्ष होकर उसे बताया कि 'यही मेरे देवालय मे एक कार्पटिक स्त्री यात्रा के लिए आयी है। वह तुमसे अधिक पुण्यवती है। तुम्हे उसका पुण्य मागना चाहिए।' दूसरे दिन उसे खोज कर उसने बुलवाया। पुण्य मागने पर वह किसी तरह देने को तत्पर न हुई तो उससे मयणल्ला देवी ने पूछा कि 'यात्रा मे तुमने क्या व्यय किया है ?' उसने स्पष्ट किया कि' मै भीख माग-माग कर १०० योजन दूर से इस देवालय मे आई हूँ। तीर्थोपवास करके, पारण मे किसी सुकृति के यहाँ से मुझ निर्भागिनी ने थोडा-सा पिण्याक (खली) प्राप्त करके, उसके एक टुकडे से श्री सोमेश्वर की पूजा की, एक टुकडा अतिथि का दिया और एक टुकडा स्वय खाकर उपवास का पारण किया। आप तो बडी पुण्यवती है— जिसके पिता, भाई, पति और पुत्र राजा है। आपने ७२ लाख की बाहुलोड कर प्रजा के लिए उठवा दिया है। सवा करोड मूल्य की सामग्री से देवकी पूजा कर अगणित पुण्य अर्जन किया है। यदि क्रोध न करे तो यह भी बता दूँ कि तब भी मेरा पुण्य आपसे अधिक है क्योकि यह दरिद्रावस्था मे सत्पात्र से लेकर सत्पात्र को दिया गया दान है।' सेठ जीवदेव सम्मानित था, इसका कारण उसने 'मुनियो को आहार देना' समझा।[३] एक अन्य अवसर पर सेठ ने सकल्प किया कि 'यदि इस उपसर्ग से मै बच जाऊँ तो किसी तपस्वी को अवश्य आहार दूँगा।'[४] लोगो का विश्वास था कि ब्राह्मणो को खिलाया हुआ अन्न पितरो को स्वर्ग मे पहुँचाता है।[५] जो किसी को लवण तक न दे, वह पापी मृतक समान है। उसका गर्भ मे ही मर जाना उत्तम है। खानपान के व्यवहार मे जातीय ऊँच नीच की भावना को बढावा देने वाली कोई घटना विवेच्य वाङ्मय मे नही उपलब्ध होती।

मुल्ला दाऊद द्वारा वर्णित महर के ज्यानार मे बत्तीसो प्रकार के व्यजन थे। मास के मसोरे और कटवा भरे हुए सौ-सौ दोने परसे गए। अच्छे सधान (अचार) लाख-एक थे। गिन-गिन कर चौरासी हाडिया सभाल-सभाल कर नाई परस रहे थे। बहत्तर प्रकार के खाद्य तथा भ्रज्य (भुने, थे।[७] पूर्व भारतीय वाङ्मय मे खान-पान

१ प्रचि० २ ६४। २ वही, ३ ९४। ३ जिण० ४९४। ४ वही, ४८७।
५ प्रचि० १ ५९। ६ जिण० १४० १४१। ७ चा० १५२।

सम्बन्धीं विशद चर्चा करने की परम्परा नही सुलभ है। सभवत यह काय भारतीय सभ्यता के प्रतिकूल समझा जाता रहा है। इस सम्बन्ध मे सलाप करने वाला विदूषक होता था। मुसलमानो शासनकाल से खानपान सम्बन्धी विस्तृत वणन करने की प्रथा का प्रचलन होता है। परवर्ती साहित्य मे जायसी के पद्मावत मे यह द्रष्टव्य है। अकबर नामा (पृ० ४२६) मे उल्लिखित है कि हैरात मे हुमायु के प्रात कलेवे मे तीन सौ और दोपहर के भोजन मे बारह सौ प्रकार की तश्तरी परोसी गई। अकबर के भोजन मे सौ प्रकार हर समय रहते थे। सूर ने सत्तरह सौ प्रकार के भोजन नन्द भवन मे कृष्ण के आरोगने के समय लिखे है—नन्दभवन मे कान अरोगे

सतरह सौ भोजन तहँ आए।[१]

विवेच्य युग का यह मान्यता है कि वीर पुरुषो का सम्पूण जीवन सुख विहार, भोजन तथा शुभ वचन-काव्यादि विनोदो-मे व्यतीत होता है—सुख्ख सुभोअण सुभ बअण देवहा जाइ सपुन्न। भोजन मे सामान्यत दूध तथा उससे निर्मित पदार्थ, भात, साग मीठा और फल होते थे।[२] सत्तू का भी प्रचलन था।[४] कोदई निकृष्ट भोज्य था।[५]

खाद्य पदार्थों मे ऐसे तत्वो का अभाव है जो तामस मनोवृत्ति का उत्तेजक हो ओर जिनसे भारतीय मूल विचारधारा पर प्रतिकूल प्रभाव पडन की सभावना हो। मुसलमानो के खानपान मे प्याज, लहसुन, शराब तथा भाग की प्रधानता है। यहा यह स्पष्ट कर देना अपेक्षित है कि मुसलमानो का खाद्य सम्बन्धी उपरोक्त कथन एक हिन्दू द्वारा है। कौल धर्मावलम्बो[६] को मास भक्षी और म्लेच्छो[७] को सवभक्षी दर्शाया गया है। मुल्ला दाऊद द्वारा महर के भोज मे मास के सरुचि वणन[८] के अतिरिक्त मास खाना उपेक्षणीय माना गया है।

१ पद० १०१४, वा० श० अग्रवाल पद्मावत की मूल और सजीवनी व्याख्या, पृ० ७२६ की टिप्पणी से उद्धृत।

२ की० १ १८ ५०।

३ प्रा० पै० २ ९३, वीरा० ११८, जिण० ४१२, ४२४, ढौ० ५८७, चादा १४३-१५२, वर ३ २८।

४ जिण० ३३।

५ जिण० ४१४।

६ प्रा० पै० २ १०७, पृ० ७ १५ १।

७ वही, ७ १५ २।

८ चा० १४३-१४५।

पान के अभाव मे खान पान का वणन अपूण होगा। आर्येतर[१] वस्तु होने पर भी यह इतना प्रचलित था कि ताम्बूल को पीक और उगाल को उलीचने से कीचड हो जाता था—जु नष्षइ मार तबोर सुढार। उलिच्चत कीच त होइ उगार।[२] वर्ण रत्नाकर [३ २८ ख] मे इसके तेरह गुणो—कटु तिक्त, कषाय, क्षार, उष्ण, मधु, मुखशोभक, सुरस, स्वादु, सरस स दीपक, कामाग्निक, सम्मानक तथा पवित्र—का उल्लेख है। कुछ परिवतनो सहित पान के तेरह गुणो की चर्चा अन्य कालो के योग रत्नाकर[३] जल्हण की सूक्ति मुक्तावली [१२५८ ई०], ध वन्तरि निघटु की एक हस्त-लिपि,[४] नरहरि के राज निघटु[५] [१४५० ई०] तथा प्रस्ताव रत्नाकर[६] [१५५७ ई०] मे भी उपलब्ध है। शिवराज अथवा शिवदास रचित ज्योतिर्निबन्ध[७] मे २४ और सुभाषित रत्नाकर[८] मे पान के हजारो गुणो का उल्लेख है।[९]

१ देखिए—एल० वी० रामस्वामी अय्यर जनरल आव ओरियण्टल रिसच मद्रास, भाग ५ पृ० १-१०, डा० हजारीप्रसाद द्विवेदी प्राचीन भारत के कलात्मक विनोद, पृ० २३-२४, राजशेखर विरचित प्रबन्ध कोष प्रो० प्रह्लाद प्रधान विश्वभारती खण्ड ४, पृ० १६४-१६५, यू० वेंकट कृष्णराव जनरल आव ओरि-यण्टल रिसच, मद्रास, खण्ड १७, पृ० १५८, डा० पी० सी० बागची प्री आयन एण्ड प्रीद्रवेणियन इन इडिया, जाजस लिब्रन मथलो फ्रेन्च जरनस फ्रास एशी०', सगीन, माच अप्रल १९४९ की इगलिश अनुवाद जनरल आव ओरियण्टल रिसच, मद्रास, खण्ड १७।

सस्कृत साहित्य मे इसकी चर्चा राजशेखर सूरि के प्रबन्ध कोष, बराहमिहिर के वहत्सहिता, कामसूत्र (१४ ८ ९), दशकुमार चरित, शुक्रनीतिसार से होती है। बौद्ध साहित्य के शान्तिदेव के शिक्षा समुच्चय (पृ० ८-९), बुद्ध घोष के विसुद्धिमग्ग (कौशाम्बी स० ९ ७९) धम्मपद (अट्ठक० ३ ९०८), जातक (१ २६६, ९१, २ ३२० ६ ३६९) मे ताम्बूल का प्रयोग मिलता है। शिलालेखो मे मडसोर सिल्क वीभस इन्स्क्रप्शन (फलीटस गुप्ता इ स्क्रप्शन सख्या १८, सन ४७३ ई० तथा धनिक के नागर शिलालेख सन ६८५ मे इसकी चर्चा है। २ पृ० ४ २५ ३ ४।

३ आनन्दाश्रम, पूना से १९०० मे मुद्रित। ४ भाडार कर इन्स्टटयूट पूना का हस्तलिखित ग्रन्थ, स० ९२३, १८८४-८७। ५ आनन्दाश्रम पूना १८९६ (७)।

६ भाडारकर इस्टीटयूट, पूना का हस्तलिखित ग्र थ स० ३२०, १८८४-८७।

७ आनन्दाश्रम पूना १९१९। ८ लेखक अज्ञात, सम्पा० कृष्ण शास्त्री, पृ० २४२।

९ मानसोल्लास एक अध्ययन डा० शिवशेखर मिश्र, पृ० २५५-५६ से उद्धृत।

८ शय्योपभोग—शय्योपभोग के सम्बन्ध मे वण रत्नाकर म उल्लिखित है—"सफुर चित्रशाली एक देवराजगृह ततसमान, तकरा भीतर हाथिक दान्त क पवा, मानिक क पासि, मरकत क शिरवा सोना कपटा, स्फटिक दडा पद्मरागक दडिया, अहुठ हाथ दीघ, अढाय हाथ फाण्ड, सेजओट एक पालु, तका ऊपर कम्बल चारि, सकलात पाच, खरल दश, पली कोली, स्निग्ध खटक धुत्राक आह० अइसन मझआतरि उनच एक पालु० नेतक माडल गेडुआ एक, सुफुर विराल एक० चारिहु कोन वान्धल चदोआ माडल ऊपर देल अछ० कप्पूरगुडी त घालल अछ० करक मुसरी एक ता चालइते अछ० तकरे खेहे भरइ अछ० खड एक छुरी एक, चतु समक सोप एक, वाजीकरण सम्भृति लइ उपनीत कइलि अछ० नायक योग्य पचफल सयुक्त, सुरभि, शीतल, श्वेत, मोट, विचित्रित ताम्बुलपात्र एक, पानी भृङ्गार एक, सोनाक, शुभ०य रत्न खचिक जल सहिति झारी एक, सेजका समीप उपगति कइल अछ० मालती मनओदा, लेवारि, करुण, सुवण केतकी, चम्पक प्रभृति अनेक सुरभि पुष्प से उपगत कएल अछ० प्रतिष्ठित, आप्त, परम्परीण, विश्वासयोग्य ये गोआर, कोइरि, कुलुवि रजक प्रभृति जनदश नओवति नियुक्त भेल अछ० नाउ जनदुइ प र सम्हालन करइते अछ० परिचारिका दुइ पानकर्पूर लए हाथ दइते अछ० योग निद्राञ शयन भेल अछ।"

उपरोक्त वणन मे एक उच्चकुलीन सभ्रान्त व्यक्ति के शयनगृह, उसके शय्या के स्वरूप तथा सोने के ढङ्ग का उल्लेख है। अन्यत्र, गोबर नगर के महर की लडकी जिस पलङ्ग पर सो रही थी, वह पाव रखते ही भूमि से जा लगती थी। वह रेशम से बिनी और फूलो से उभाडी हुई थी। वह सोने की पानी चढाई हुई और हास (?) की कुदी की हुई थी। उस पर सुरग चीर बिछी थी जो धरती पर चारो ओर लटकती थी। वह शय्या बहुतेरी भाति की कलियो और फूलो से सुवासित थी।[१] वेश्या द्वारा चित्रसारी की रचना तथा शय्या का विन्यास वण रत्नाकर (४ ४० क) मे द्रष्टव्य है। सामान्यत , 'सउरि सुपेती'—गद्दा तथा चादर का सजाना पूस माह मे होता है[२] किन्तु बिना प्रियतम के यह व्यर्थ दुखप्रद हो जाता है।[३] कौल धर्मावलबियो को चर्मखण्ड की शय्या अच्छी लगती है।[४] लडकी की बिदाई मे शय्या देने की प्रथा थी।[५]

९ यानोपभोग—विवेच्य युग मे यात्रा परम कष्टप्रद थी।[७] माग विघ्न बाधाओ से पूण, सिंह तथा चोरो से भयाक्रान्त रहता था।[८] प्रवास वही करता था

---

१ वर, ३ २६। २ चा० १६५। ३ वही, ३४८। ४ वही, ५१।
५ प्रा० प० २ १०७। ६ चा० ४२, वीरा० २२, जिण० २६६, चा ३३७।
७ वीरा० ५७। ८ वही, १००।

ढोला मारू रा दूहा (घटना स्थल-राजस्थान) मे ऊँट को 'जिहाज (जहाज) शब्द से सम्बोधित किया गया है।[१] भूल से पैर बँधे रहने पर भी ढोला-मारू क ऊँट को ऊमर डाकू के तेज घोडे दौड मे नही पा सके।[२] मरुभूमि का ऊँट सर्वोत्तम वाहन है, 'ढोला मारू रा दूहा' क अनुशीलन से ऐसा ज्ञात होता है। ऊँट युद्ध मे भी काम आते थे। कुमारपाल के सेनापति चाहड ने १४०० साढनियो मे सपादलक्ष के राजा पर आक्रमण कर उसको पराजित किया।[३] मूलराज ने भी साढनी पर चढ कर सपादलक्ष और तिलग देश क राजाओ पर धावा बोला था।[४] 'करहा काछी कालिया'[५] (कच्छ देश के काले ऊँट) सर्वोत्तम ऊँट होते थे।

सामान्यत, चतुरगिणी सेना के सदभ मे, देवताओ के वाहन तथा अलकार रूप मे रथ और विमान का परम्परागत वणन हुआ है। त कालीन समाज मे इनका प्रयोग प्रतिवादस्वरूप एकाध स्थल पर दृष्टगत है। यथा, गोबर युद्ध मे लोरिक के पक्ष मे कुशल कारीगरो द्वारा निर्मित सुन्दर रथ सजाये गये और सौ-सो धानुष्क एक-एक पर सवार हुए—साजे सुरथ बिनानिहि गढे। सउ-सउ धानुक एक-एक चढे। (चादा० ११६)। विद्यावल से जिणदत्त ने मनोवाछित विमान को बुलाया और जगमगाता हुआ वह विमान वहा पहुँच गया।[६]

स्त्रियो, बरातियो तथा अस्वस्थ लोगो का ले आन तथा ल जान के लिए सुखासन, पालकी अथवा डाडी का प्रयोग हाता था।[७] जल-वाहन मे वोहिथ और नाव उल्लिखित है।[८]

## ख—मनोरजन

विवच्य जीवन मे सुख विहार, उत्तम भोजन तथा काव्यादिविनोदो का उपभोग महत्त्वपूर्ण समझा गया है—

सुक्ख सुभोअण सुभ वचन देवहा जाइ सपुन्न। की० १ १८ ५१

तदनुकूल लोक-जीवन सम्मान, दान, विवाह, उत्सव, गीत, नाटक, काव्य, आतिथ्य सत्कार, शिक्षा, विवेक तथा कोतुक आदि मे बीतता था—

---

१ ढोमा० ६४३। २ वही, ६४३ ६४६। ३ प्रचि० ४.१६६।
४ वही १ ९५। ५ वही, ४६६। ६ जिण० २६० ६१। ७ सुखासन, प्रच, १०२, चादा ४८, पालकी, चादा० २४६, वीरा० १३, डाडी चादा० १५३।
८ वोहिथ जिण० १८४, १६०, २४८, वर० ८ ७० ख, ७६ क, नाव चादा० २३४ २८७, २६३ बर० ८ ७५ ख प्राप० १।

जिसके घर मे स्त्री नही होती, या घर मे नमक तक नही रहता, या अकुलीन कलह करती या ऋण से दबायल होता, या योगी होकर घर से निकल पडता है शुभ लग्न मे[२] यात्रा प्रारम्भ करते समय ब्राह्मण वेद पुराण का उच्चारण कर कामिनिया मङ्गल गीत गाती थी और पचवाद्यो की रुनझुन होती थो।[३] लोग झु चलत तथा सबल साथ रखते थे।[४] माग मे नागरिको द्वारा परदेशी का सम्मान था।[५] राजा महाराजाओ के प्रयाण का विशद वणन वण रत्नाकर (५ ४३-४८ द्रष्टव्य है।

यातायात के साधनो मे नैमिनाथ (द्वारिका) के विवाहोत्सव पर घोडा, ह तथा रथ , जिणदत्त (बसनपुर) के विवाहोत्सव पर घो ा, सुखासण (पालकी), डाडी, हाथा तथा विमान,[७] चादायन अहिरिन (रायबरेली, उत्तर प्रदेश) के विव त्सव पर डाडी तथा घोडा[८], वस्तुपाल (गुजरात) की तीर्थ यात्रा मे घोडा साठनी[९], वण रत्नाकर (बिहार) के आखेट मे रथ, हाथी, घोडा और ऊँट जिणदत्त (बसनपुर) के प्रवास से घर लौटने समय घोडा, हाथी और ऊँट[१] यु घोडा, हाथी तथा रथ,[११] और वण रत्नाकर (बिहार) के दुग वणन मे हाथी, घ तथा नाव[१२] वाहनो का प्रयोग हुआ है। गावो मे घोडो और बैलो का मुख्य प्रच है।[१३] घोडे तथा हाथी सामाजिक रहन-सहन के स्तर के मापदण्ड स्वरूप थे।[१]

जयचन्द की सेना मे ८० लाख घोडे थे[१३ख]। प्रवास से घर आते स जिणदत्त ने १० लाख घोडे इकटठा कर लिये थे।[१४] इब्राहीम शाह, बीसलदेव रूपचन्द के यहा और जोनपुर के तुक बाजार मे लाख लाख घोडे दृश्यमान हैं। हाथा घोडो की बहुलता के कारण बहुत से बेचारे कुचल जाते थे और मार्ग चलना दुर्लभ हो जाता था।[१६] मूलराज ने तैलगराज से तथा कुमारपाल ने सपादल राज से दस, दस हजार घोडे छीन लिये थे।[१७] दस सहस्र तेजस्वी घोडो का सोमे

---

१ **बीरा०**, ३६। २ **बीरा०**, ३६। ३ **वही**, १४। ४ **वही** ९७-९८, **सामा** ५ **चा०**, ३०२, ३०७ **सामान्य**। ६ **नेमिनाथ**, १५।

७ **जिण** १२१-१२२। ८ **चांदा**, ४०। ९ **प्रचि०**, ४ १८७। ९क **व** ५ ४९ **क**। १० **जिण** ४५१। ११ **प्रच०** १ ६८ **चा०** ११६। १२ **व** ८ ७५ **क**। १३ **प्रचि०** ३ १२४। १३**क पृ०** ४ २१, १-२।

१३**ख पृ०** ५ ४५ ६। १४ **जिण०** ४५१। १५ **की०** ४ ११ ४१, **बीरा० चादा** ८७, **की०** २ २७ १५६। १६ **की** २ १७ ६४, ७ ६५, १११, ३ ८ ३ ११५, ४।१७। १७ **प्रचि०** १ २५, ४ १६६।

पत्तन (गुजरात) मे आयात होता था ।[१] पूगल (राजस्थान) मे एक-एक घोडे लाख-लाख रुपये मे मिलते थे ।[२] सुलतान इब्राहीम शाह के घोडो के मूल्य के समक्ष सुवर्ण का पर्वत मेरु भी कम जान पडता था ।[३] वस्तुत युग की सर्वोत्कृष्ट महत्वपूर्ण वस्तुओ मे घोडो की मान्यता सर्वोपरि थी । बसीठो ने राजा रूपचद के आक्रमण को रोकने के लिए मनोवाछित धन अथवा घोडे देने का प्रस्ताव रखा ।[४] राजमती के दायज मे ताजी और केकाण घोडे प्राप्त हुए थे ।[५] राजा बीसलदेव ने ब्राह्मणो की विदाई मे ताजी घोडो का पुरस्कार किया था । विवेच्य युग मे घोडो का इतना प्रचलन था कि रानी मारवणी विलाप करती हुई व्यक्त करती है कि 'जइ तू ढोला नावियउ, कइ फागुण कइ चेत्रि । तउ म्हे घोडा बाधिस्या, काती कुडिया खेत्रि ॥' ढोमा० १४६ ॥

—हे ढोला, यदि तुम फाल्गुन या चैत मे नही आये तो हम ही कार्तिक मे फसल कट जाने पर, घोडे पर जीन कसेगी । कयमास वध के सदर्भ मे एक दासी घोडे पर चढ कर आखेट के लिए जगल मे गए हुए पृथ्वीराज के पास गई और उन्हे तत्क्षण राजमहल मे बुला लाई ।[७]

ज्योतिरीश्वर कविशेखराचार्य (मिथिला) लिखित वर्ण रत्नाकर की आखेट-वर्णना मे घोडो की २४ जातियो और प्रयाण-वर्णना मे १८ देशातरी किस्मो का नामोल्लेख हुआ है । मुल्ला दाऊद (रायबरेली उ० प्र०) ने अपने चादायन (११८) मे घाडो की १० जातियो का वर्णन किया है । उत्तम नस्ल वाले ये सभी घोडे दक्षिण-पश्चिमी एशियायी देशो के प्रतीत होते हैं ।

हाथी—वर्ण रत्नाकर की आखेट वर्णना मे हाथियो के आठ और प्रयाण-वर्णना मे सात प्रकार का नामोल्लेख है ।[८] भद्र, दषिनदड, मनिकदड और वघेल जाति दोनो सूचियो मे उपलब्ध है । पुनश्च, इसी ग्रन्थ मे अन्यत्र यह भी उल्लिखित है कि श्वेतहस्ती, गन्ध हस्ती, सदामद, वारुवघेल, भद्र जाति प्रभृति अनेक हाथि ते पाचे, साते, नवे, एगारहे, पन्द्रहे अनेक घल साजि अनेक योध चलल अछथि ।[९] इस सूची मे पाच प्रकार के हाथी की गणना है जिसमे प्रथम तीन का मेल अन्य सूचियो से नही होता है । पृथ्वीराज रासउ (७ १०) मे हाथी के किस्मो मे चार प्रकार के हाथियो का वर्णन है । गयमत्त, सिंघली तथा धुरगा के नामोल्लेख के साथ उनक गुणो की चर्चा

१ प्रचि० १ २९ । २ ढोमा० ८३ । ३ की० ४ ११, ४१ । ४ चादा ९४ । ५ वीरा० २१ । ६ वही, ११ । ७ पृ० ३ ४ । ८ वर० ५ ४७ ख, ५।४५ ख । ९ वही, ५ ४३ ख ।

है। पृथ्वीराज रासउ (७ १० ५) का 'सिंघली' वर्ण रत्नाकर (५ ४५ ख) के सिंघल-वारु से कुछ साम्य रखता है। पद्मावत (४५) मे भी सिंघली हाथी के सम्बन्ध मे लिखा है कि—सिंघल के बरन सिंघली। एकेक चाहि सो एकक बली ।।

पृथ्वीराज रासउ मे पृथ्वीराज-जयचद-युद्ध के सदर्भ मे लिखा है कि—

'दल समुह दतिय सघन गणि को कहइ अगणित्त।
मनु पव्वय विधि चरण किय सहि दिष्षिय मयमत्त ।।७ ८।।

—जयचद की सेना के मुख भाग मे घने हाथी थे, उनकी गणना करके कौन कह सकता है, अगणित थे। वे ऐसे प्रतीत होते थे मानो पर्वत को विधाता ने चरण प्रदान कर दिया है। वे सभी मदमत्त दिखाई पडते थे।

शहाबुद्दीन गोरी की सेना मे दस हजार हाथियो का वैभव था। श्युआन च्युआग के अनुसार हर्ष की सेना मे ६० सहस्र हाथी थे। हाथियो को इतनी भारी सेना बनाने के ऐतिहासिक कारण कुछ इस प्रकार जान पडते है। गुप्तकाल मे सेना का सगठन मुख्यत घुड सवारो पर आश्रित था, जैसा कालिदास के वर्णनो मे भी आया है। गुप्तकालीन राजाओ ने यह प्रकाय सभवत पूर्ववर्ती शको से ग्रहण किया होगा। शको का अश्व-प्रेम ससार प्रसिद्ध था। गुप्त काल मे अश्व शक्ति की वृद्धि पराकाष्ठा को पहुँच गई थी। इसकी प्रतिक्रिया होना अपेक्षित था। घुडसवार सेना के आक्रमण को सामने से विफल करने मे हाथिया का प्रयोग सफल ज्ञात हुआ। दूसरा कारण यह भी हो सकता है कि गुप्त साम्राज्य के बिखरने पर देश मे सामत, महासामत तथा माडलिक राजाओ की सख्या मे पर्याप्त वृद्धि हुई और प्रत्येक न अपने-अपने लिए दुर्गो का निर्माण किया। दुर्गों के तोडन मे घाडो की अपेक्षा हाथी अधिक उपयुक्त प्रतीत हुए। हाथियो को 'फौलादी दीवार' कहा गया है। ये दुश्मन की वाणवृष्टि को अपेक्षाकृत अधिक सहन कर सकते थे। तत्कालीन सेनापतियो का ध्यान इस ओर आकर्षित हुआ कि घुडसवारो के आक्रमण से रक्षित होने का उपयुक्त साधन हाथियो का समूह ही हो सकता है। हाथियो का अन्य उपयोग दुर्ग अथवा गढ के तोडने मे भी था। हाथियो पर निर्मित सुदृढ अट्टाल या बुर्ज मे बैठे सैनिको को पहाडी किलो को ध्वस करने मे सरलता होती थी।[३] किन्तु हाथी को सेना के मुख भाग पर रखने मे एक बडी बुराई यह थी कि हाथियो के भागदौड मे अपना ही दल कुचल जाता था। ऐसा पृथ्वीराज-जयचन्द के युद्ध मे दृश्यमान हुआ।[४]

१ पृ० १० २३ ३। २ वा० श० अग्र० हर्षचरित, सांस्कृ० अध्य०, पृ० १३ से उद्धृत। ३ वही, पृ० ३९ ४०। ४ पृ० ७ २५ ३।

ढोला मारू रा दूहा (घटना स्थल-राजस्थान) मे ऊँट को 'जिहाज (जहाज) शब्द से सम्बोधित किया गया है।[1] भूल से पैर बँधे रहने पर भी ढोला-मारू के ऊँट को ऊमर डाकू के तेज घोडे दौड मे नही पा सके।[2] मरुभूमि का ऊट सर्वोत्तम वाहन है, 'ढोला मारू रा दूहा' क अनुशीलन से ऐसा ज्ञात होता है। ऊँट युद्ध मे भी काम आते थे। कुमारपाल के सेनापति चाहड ने १४०० साढनियो मे सपादलक्ष के राजा पर आक्रमण कर उसको पराजित किया।[3] मूलराज ने भी साढनी पर चढ कर सपादलक्ष और तिलग देश क राजाओ पर धावा बोला था।[4] 'करहा काछी कालिया'[5] (कच्छ देश के काले ऊँट) सर्वोत्तम ऊँट होते थे।

सामान्यत, चतुरगिणी सेना के सदभ मे, देवताओ के वाहन तथा अलकार रूप मे रथ और विमान का परम्परागत वणन हुआ है। त कालीन समाज मे इनका प्रयोग प्रतिवादस्वरूप एकाध स्थल पर दृष्टगत है। यथा, गोबर युद्ध मे लारिक के पक्ष मे कुशल कारीगरो द्वारा निर्मित सुन्दर रथ सजाये गये और सौ सो धानुष्क एक-एक पर सवार हुए—साजे सुरथ बिनानिहि गढे। सउ-सउ धानुक एक-एक चढ। (चादा० ११६)। विद्यावल से जिणदत्त ने मनोवाछित विमान को बुलाया और जगमगाता हुआ वह विमान वहा पहुँच गया।[6]

स्त्रियो, बरातियो तथा अस्वस्थ लोगो को ले आन तथा ल जान के लिए सुखासन, पालकी अथवा डाडी का प्रयोग होता था।[7] जल-वाहन मे वोहिथ और नाव उल्लिखित है।[8]

## ख—मनोरजन

विवच्य जीवन मे सुख विहार, उत्तम भोजन तथा काव्यादिविनोदो का उपभोग महत्वपूर्ण समझा गया है—

सुख्ख सुभोअण सुभ वचन देवहा जाइ सपुन्न। की० १ १८ ५१

तदनुकूल लोक-जीवन सम्मान, दान, विवाह, उत्सव, गीत, नाटक, काव्य, आतिथ्य सत्कार, शिक्षा, विवेक तथा कौतुक आदि मे बीतता था—

---

१ ढोमा० ६४३। २ वही, ६४३ ६४६। ३ प्रचि० ४ १६६।

४ वही १ ९५। ५ वही, ४६६। ६ जिण० २६० ६१। ७ सुखासन, प्रच, १०२, चादा ४८, पालकी, चादा० २४६, वीरा० १३, डाडी-चादा० १५३।

८ वोहिथ जिण० १८४ १६०, २४८, वर० ८ ७० ख ७६ क, नाव चादा० २३४ २८७, २६३ बर० ८ ७५ ख प्राप० १।

सम्मान दान विवाह उच्छव गीअ नाटक कव्वही ।
आतिथ्य विनअ विवेक कौतुक समय पेल्लिअ सव्वही ।।
की० २ १७ ६'-६ ।।

वस्तुत , आलोच्य युग मे 'रास और फागु' की प्रधानता थी । रानियो का काय विविध प्रकार के कलात्मक विनोद, छद रचना तथा सुरत प्रसग द्वारा राजा का मन हरना तथा गात विद्या, ज्ञान की अभिव्यक्ति और हाव-भाव एव विभ्रम धारण कर राजा का चमत्कृत करना था ।[१]

कला विनोद छद अरु करहि, मुरय पमगि राइ मन हरहिँ ।
गीत बिनान जाण पयडति, हाव, भाव विभ्रम मुधरति ।। जिण० २८०

उनका 'नाद विनोद कथा आगली' होना अपेक्षित था । हाटो मे छरहटा (छलकृत्य) के प्रेक्षणक (तमाशे) होते रहते थे, जि हे पुरुष और स्त्रियाँ निकल-निकल कर देखते थे । वटु राम का रामायण कहते, गीत गाते और अच्छा नृत्य करते थे । बहुरूपिए अनेक वेष धारण करते थे, जिन्हे चलकर देखने के लिए बाल-वृद्ध सभी आते थे । वे राधा-कृष्ण के सु दर छद्म लगाते, गीत गाते तथा पवारे कहते थे । नट नृत्य करते और उन नृत्यो पर ताल बजते थे । भ्रम मे डालने वाले अपार खेल तथा चरित्र होते थे । घर-घर मे बधावा और मगलाचार होता रहता था । हिंडोले पडे रहते थे, जिन पर नारिया झलती थी । अन्य युवा बालिकाएँ गीत गाती थी ।'[२]

विनोद के स्तर एव प्रवृत्ति के अनुशीलन के लिए तत्कालीन विनोदको की समीक्षा अपेक्षित है । आलोच्य वणरत्नाकर (३ २२ ख, २३ क) के अनुसार विनोदको का दल यह है —श्रोत्रिय, आध्यायिक, मोहुर्त्तिक, मणि मर्म्मज्ञ, सारण्यकुशल, गन्धकार, छुरिकार, मल्ल, आम्नायिक, ऐन्द्रजालिक, भाषाविद, लिपिवाचक, श्रुतिधर, महाकवि, शास्त्रज्ञ, विषवैद्य, नरवैद्य गजवैद्य, अश्ववैद्य, चूडामणि, कुतूहली, भार्गव, जोध, वयकार तथा वादनिक । इनमे कोई भी व्यक्ति 'खाओ पीओ, मौज करो' के दल का नही लगता । ये, जीवन के परमलक्ष्य पुरुषार्थ चतुष्टय के सम्वद्धनकर्त्ता है । इनके द्वारा मात्र सुखोपभोग नही, अपितु जीवन के सर्वाङ्गाण विकास मे सहायता भी मिलती है । अन्यत्र वणरत्नाकर की 'चतु षटि कला वणना' (४ ३४ ख) के अध्ययन से ज्ञात होता है कि अधिकाश मनोविनोद, कला का रूप ग्रहण किए हुए हैं । यथा—नृत्य, सगीत, वादन, चित्ररचना, इन्द्रजाल, वाकपाटव, शास्त्र-ज्ञान, भाषाज्ञान, जुआ-

१ जिण० ६६ । २ वादा० २८, ३१ । ३ वही, २८, ३१ ।

शतरज प्रहेलिका आदि । फलत , कौतुक की उदात्तता देवताओ को भी यहा आकर उसे देखने के लिए उत्प्रेरित करती है—

> कउतिग आया छइ देवता ।
> मुरग थी आविया सुरह बिमाण । वीरा० १२

देवगण कौतुक देखने के लिए स्वग से विमान पर आते हैं ।

कन्नौज मे कवि चद ने '८० सहस्र शूर और घने सामतो के मध्य मे कविता की[1]' जिससे ज्ञात होता है कि लोगो के मनोरजनार्थ बैठने के लिए विशाल मडपो की व्यवस्था का परम्परा विद्यमान था ।

इब्राहीम शाह द्वारा असलान पर आक्रमण करने के पूव कीर्तिलता (४ ३४ १३६-१३८) मे लिखा है कि—'सिकार खेलन्ते, तीर मेलन्ते वन विहार जल क्रीडा करन्ते मधुपान बसन्तोत्सव करी परिपाटी राज्य सुख अनुभवन्ते ।'

—शिकार खेलने, तीरन्दाजी करने, वन विहार तथा जलक्रीडा करने और मधुपान तथा रत्योत्सव की परिपाटी का पालन करते हुए मुलतान ने राज्य सुख की अनुभूति की । इससे ज्ञात होता है कि आक्रमण करने के पूर्व सेना मे उपरोक्त मनोरजक कायक्रमो को पूरा करने का विवेच्य काल मे सभवत कोई विशेष प्रचलन था । यद्यपि अन्यत्र इसके समर्थन मे प्रमाण नही उपलब्ध है ।

आधुनिक काल मे 'द्यूत' का तात्पय जुआ से है । किन्तु वर्ण रत्नाकर (मिथिला) के 'द्यूत वर्णना' प्रकरण (४ ३७-३९) मे शतरज का विशद विवरण दिया गया है । पुनश्च, प्रद्युम्न चरित (उत्तर प्रदेश) के 'जूवा'[2] खेल मे कुक्कुट-युद्ध द्वारा जय-पराजय का निणय किया गया है । कौडी वाले जुवे के अतिरिक्त सयोग पर हार जीत का निर्णायक यह खेल जुआ के रूप मे आज भी प्रचलित है । समकालीन चतुरग क्रीडा आज कल से कुछ भिन्न है । यथा, ऊँट गोट के स्थान पर नाव व्यवहृत है जबकि प्राचीनकाल मे यहा रथ का प्रयोग होता था । आजकल दो हाथी, दो घोडे आदि की स्थापना की जाती है किन्तु विवेच्य साहित्य मे चार-चार की व्यवस्था है । सभवत चार व्यक्ति एक साथ खेलते थे ।

तत्कालीन वाड मय के अनुशीलन से ऐसा ज्ञात होता है कि क्रीडा-विनोद की ओर लोक रुचि अपेक्षाकृत कम थी । मात्र मानसोल्लास (१२वी सदी) मे वर्णित

१ असिय सहस तिहि सथ्यि । सकल सूर सामत घन मधि कविता किय चन्द ।
पृ० ५ ३०, ३१ । २ प्रच० ६१६-६२० ।

अनक क्रीडाओ का सौ वष (१४वी सदी) के साहित्य मे नामोल्लेख तक भी नही मिलता। यथा, गजवाह्याली वाजिवाह्याली, अक लावक युद्ध, मेषयुद्ध, महिष युद्ध, पारावत, सारमेय, श्येन, भूवर, आ दोलन, सेचन, शादल, बालुका, ज्यात्स्ना, सस्य अक्ष, वराटक, फणान्द्र, पजिका, तिमिर तथा वीर आदि क्रीडाएँ। सभव है, राजनीतिक परिस्थितियो मे प्रत्यावतन के कारण समसामयिक जीवन मे यह स्थिति उत्पन्न हुई हा।

यह उल्लेखनीय है कि गजनी मे शहाबुद्दीन गोरा आदि हदफ[1] (लक्ष्य भद) के खेल मे रुचि लेते थे तो भारत के जयचद तथा पृथ्वीराज प्रभृति राजन्य की दृष्टि मे कामक्रीडा मे रत रहना ही जीवन का तत्वपूण मत्र था। 'तत्त धरम्मह मतु यह रत्तह काम सु वित्तु।' पृ० ५ ३५ १। फलत, तत्कालीन समाज मे ऐसी रुचि का अभाव मिलता है जो महाभारत काल मे कोरव पाण्डव एकलव्य तथा द्विजराज द्रोणाचाय आदि का शस्त्र विनोद के प्रति उपलब्ध था। यहा तक कि 'वर्ण रत्नाकर' सदृश वणक ग्रन्थ मे परम्परागत प्रसिद्ध शस्त्र विनोदो की चर्चा तक भी नही हुई है, जबकि दो सौ वष पूव सोमेश्वर कृत मानसोल्लास मे खडग, कामुक (धनुष विषयक हस्तलाघव), कुन्त, गदा चक्र आदि विनादो तथा राधा, खर्जूरी, पत्रच्छेद, यमलाजुन, विकटाजुन, अद्धच-द्राह्वय और माला-विद्यावर प्रभृति बेधो का विशद विवरण सुलभ है। मानसोल्लास के अध्ययन स यह अवश्य ज्ञात होता है कि ये शस्त्र विनोद मात्र मनोरजन के लिए प्रचलित थे। इनका उत्सव होता था जिसमे राजा निर्जीव लक्ष्यो को बेधता था। विवेच्य कालीन मनोरजक कायक्रमो मे प्रमुख कामक्रीडा[2] तथा शास्त्र विनोद[3] परिवर्वित युग के प्रति अनुरूपता नही स्थापित कर पाये। उनमे उदात्त भावना चाहे जितनी समाहित हो।

मनोरजन के साधना मे त्योहार और उत्सव भी थे। कजरी, तीज, करवाचौथ, दशहरा, दिवाला तथा होली त्योहार मनाये जाते थे। पुत्रोत्पन्न, विवाह, छठी, अभिषेक, स्वजन-मिलाप, मदिर निर्माण तथा उस पर कलशदड की प्रतिष्ठा, ध्वजारोहण, तीर्थ यात्रा आदि अवसरो पर उत्सव-समारोह के आयोजन की प्रथा थी।[4] पृथ्वीराज रासो के अन्य प्रतियो मे नवरात्रि, शिवरात्रि तथा वसतोत्सव का भी उल्लेख है।[5]

---

१ पृ० १२ १२ २।  २ दे० 'पुरुषाथ चतुष्टय' तथा 'कला' का अध्याय।

३ दे० 'कला' अध्याय मे साहित्य।

४ त्योहारो और उत्सवो के सदर्भ के लिए परिशिष्ट की 'सामाजिक शब्दावली' देखिए।

५ देखिए 'पृथ्वीराज रासो': एक समीक्षा, वि० वि०, त्रिवेदी, पृ० ६५-११०।

अध्याय ४

# सामाजिक उपलब्धियाँ

## क-वण व्यवस्था—

हिन्दू सामाजिक सगठन की इस उपलब्धि पर देश विदेश के अनेक समाज-शास्त्र-वेत्ताओ का ध्यान सर्वाधिक आकृष्ट हुआ है। सामान्यतया विश्व का प्रत्येक समाज किसी न किसी रूप मे विभाजित है। अधुना उन्नत समाज ने भी धर्म, अर्थ एव शिक्षा के माध्यम से अनेक वर्गों को प्रश्रय दिया है और वस्तुत ये ही व्यक्तियो के सामाजिक सम्मान एव उत्तमता के स्तर के मापदड के साथ-साथ राष्ट्रीय तथा सामाजिक प्रगति के आधारभूत स्रोत है। समाज का स्वत अनेक भागो मे विभक्त होकर काय करना एक स्वाभाविक प्रक्रिया है। कि तु भारतीय समाज का मात्र चार भागो मे विभक्त होकर दृढ तथा शाश्वत बना रहना यह एक अनोखी उपलब्धि है। इस परम्परा पर अनेक सशक्त आक्रमण हुए। बाह्य तथा आतरिक प्रतिक्रियाये व्यक्त हुई। किन्तु, यह छिन्न-भिन्न होने के स्थान पर और दृढतर होता गया।

भारत के कृषि-युग मे ज्ञानाजन, सुरक्षा एव धनोपाजन प्रभृति अनिवार्य आवश्यकताओ की उपलब्धि के लिए ब्राह्मण क्षत्रिय तथा वैश्य वर्णों की उद्भावना हुई थी। समाज को इनकी अपेक्षा थी और ये सामाजिक आवश्यकताओ की उपज थे। सामाजिक व्यवस्था को सुनिश्चित तथा सुदृढ करने के लिए प्रत्येक वण के कतिपय सामाजिक उत्तरदायित्व निर्धारित थे। इन नैतिक कर्त्तव्यो के पालन मे वर्ग विशेष तथा समाज दोनो की समुन्नति की भावना निहित थी। समाज मे वस्तुत ब्राह्मण को शिक्षा एव धार्मिक मा यताओ के निर्माण का श्रेय था। एतदर्थ स्वय शिक्षित तथा धार्मिक बन कर लोगो मे शिक्षा एव धर्म के प्रति निष्ठा उत्पन्न करना उनके व्यक्तित्व का अविच्छेद्य अग था। धार्मिक उपदेश, उसका प्रचार एव प्रसार इनके जीवन का प्रमुख लक्ष्य था। इन्द्रिय सयम तथा सदाचार इनके जीवन

के अपक्षित गुण थे। इनका जीवन तपोमय था। फलस्वरूप इस वग ने समाज को अनेक प्रभुता सम्पन्न गुरुओ, तप पूत मनीषियो एव प्रकाड दाशनिको को देकर समाज के निर्माण मे अद्वितीय योगदान दिया।

विवेच्य साहित्य मे ब्राह्मण वग शिक्षा के क्षेत्र मे अग्रणी है।[१] सामाजिक बौद्धिक स्तर को समुन्नत करने का श्रेय इन्ही को है। वे षट अग (शिक्षा, व्याकरण निरुक्त, छद, ज्योतिष तथा कला), चार वेद, मीमासा, न्याय, पुराण और धर्मशास्त्र-इन चौदह विद्याओ मे निष्णात होते थे।[२] इसीलिए बृहत्कल्पभाष्य[३] ने इन्हे शकुनीपारक ( चौदह विद्या स्थान ) कहा है। अबूजेद सराफी,[४] अलमसूदी,[५] सिसली निवासी अलइदरीसी,[६] मेगस्थनीज तथा अल्बरूनी प्रभृति विदेशी यात्रियो ने भी भारत के इन विद्वान लोगो को ब्राह्मण कहा है। इनके अभिमत मे भारत के कवि, दार्शनिक, लेखक, ज्योतिषी, चिकित्सक, न्यायवेत्ता तथा ऐन्द्रजालिक लोग ब्राह्मण माने जाते थे। इनके कथन से यह भी सिद्ध होता है कि ब्राह्मण वर्ग की ही इस क्षेत्र मे गति थी और दूसरे वग की नही।[७] इसीलिए श्वानच्वाग ने भारत के लिए ब्राह्मण देश का प्रयोग किया है।[८] मध्ययुगीन विवरणो के अनुसार भी ब्राह्मण समाज का नेता और बुद्धि मे अग्रणी था। ब्राह्मण का काय ही पठन-पाठन तथा अध्ययन मनन का था, इसलिए इनका विद्वान, कवि, दाशनिक एव न्यायवेत्ता आदि होना स्वाभाविक सा प्रतीत होता है।

अपनी तपश्चर्या से ब्राह्मण वग भविष्य की दुघटनाओ से अवगत हो जाने तथा उसका निदान करने मे सक्षम है। वे अपने सस्कारगत लोक कल्याण की भावना से प्रेरित हो नि स्वाथ भाव से उसका विमोचन भी सम्पन्न कर देश और जन का हित करते है। एक अवसर पर एक ब्राह्मण रात को अकस्मात् जगा और उसने आकाश मे शुक्र तथा बृहस्पति से अवरुद्ध च द्रमण्डल को देखकर अपनी गृहिणी को उठाया और चन्द्र मण्डल से सूचित होने वाले राजा का प्राणभय जानकर कहा कि—नृपति की

१ वीरा० १४, चादा ४१, ३०३, ३६५, क्रौ० ३ ३४ १४१, प्रचि० ५ २१०, २१८, २२२, प्रच० ४ ३१८, ५६८, पृ० २ १० ५, ए०आइ०, भाग २, पृ० १३३, १३७।
२ उत्तराध्ययन टीका ३, पृ० ५६ अ। ३ ३ ४५ २३।
४ सिलसिल तुतवारिख पेरिस १८११ ई०, पृ० १२७, दे० अ०भा०स०, पृ० १०५।
५ आइ० सी० एच० भाग २७, स० २, अप्रल १९५३, पृ० ६१। ६ इडी० भाग १, पृ० ७६। ७ ग्यारहवीं सदी का भारत, डा० ज० मिश्र, पृ० १०३।
८ वाटस १, पृ० १४०।

जीवन शान्ति के लिए हवनीय द्रव्य को इकट्ठा करो, हवन करूगा। गृहिणी न प्रतिरोध करते हुए कहा कि इस राजा ने पृथ्वी को तो ऋणमुक्त किया है किन्तु मेरी सात कन्याओ के विवाहार्थ कुछ द्रव्य नही दिया। फिर शान्ति कम करके उसे सकट से मुक्त करने मे क्या लाभ है ? पत्नी के इस कथन की ओर ध्यान न देकर ब्राह्मण ने दो साडो से घिरे विपत्तिग्रस्त नृप की प्राणरक्षा की।[१]

पृथ्वीराज सयोगिता के रस-रास-विलास मे निमग्न होकर छ मास तक राजकाज से सवथा उदासीन एव पृथक रहे। प्रजागण ने सामयिक गतिविधि से अवगत होने के लिए राजगुरु के सान्निध्य मे उपस्थित होकर अपना इच्छा व्यक्त की। इस अवसर पर कवि चन्द ने भी राजगुरु से कहा कि 'तुम समदिष्ट अरिष्ट न देक्खउ।' (तुम समदर्शी हो, अरिष्ट नही देखते)। राजा ने सब कुछ इस सीमा तक विस्मृत कर दिया है कि 'विभउ भुम्मि भ्रतु जाउ सु जाई'—(वैभव, भूमि तथा भृत्य जाएँ तो जाएँ)। कवि च द्र के इस कथन पर राजगुरु ने एक पत्र द्वारा नृपति को समझाया कि 'गोरी रत्तउ तुव धरा तु गोरी अनुरत्त' (गोरी शहाबुद्दीन) तुम्हारी धरा पर अनुरक्त है, और तुम गोरी (सयोगिता) पर अनुरक्त हो) अप्पज्ज बान चहुआन सुनि प्रान रसिक प्रारम्भ करि'—(हे चहुआन, सुन, वाण तो अपने अधीन है, [इसलिए यदि और कुछ तुझसे न हो सके तो उसके ही द्वारा] प्रारम्भ (उद्योग) करके अपने प्राणो की रक्षा कर)। पत्र पढ कर राजा लज्जित हुआ और भूमि पर जा पडा। तदनन्तर उसने केलि-विलास त्याग, सन्नद्ध होकर सयोगिता के लाख मना करने पर भी, अपने को शस्त्रास्त्रो से सुसज्जित कर वह रण के लिए उद्यत हो गया।[२]

राजनीतिक, सामाजिक एव धार्मिक शुभ कर्मो का सम्पादन-कर्त्ता ब्राह्मणवग है। न्यायिककर्म, म त्रणा तथा राजनीतिक समारोह से लेकर जन सामान्य के प्रत्येक सस्कार सम्पादन मे ब्राह्मण का सहयोग अपेक्षित है। धार्मिक कृत्यो के व्यवस्थापन मे वह एकमात्र अधिकारी है।[३] तेरहवी सदी मध्य के पर्सियन लेखक जकरीय अल-कजवीनी के अनुसार हजारो ब्राह्मण सोमनाथ मूर्ति के पूजन तथा दशनार्थियो की सेवा मे नियुक्त थे।[४] कट्टर ब्राह्मण विरोधी जैनधमावलम्बी भी सस्कार के अवसरो पर ब्राह्मण की शरणागति प्राप्त करते हैं।[५]

१ प्रचि० १।११। २ पृ० १०, पृथ्वीराज का उद्बोधन।
३ वीरा० ७, ८, चा० ३३, ३५, ४१, राबट चाल्यर्स, जे० आर० ए० एस०, १८६८, पृ० ३६४ ए० आइ० भाग १, पृ० १००, भाग २, पृ० १३३, कृत्य-कल्पतरु राजधमकाड पृ० १७६। ४ इ० डी० II, पृ० ६८।
५ प्रच० ४.३१८, ५६८।

ब्राह्मण वग अपने वैदुष्य से लग्न मुहूत्त, स्वप्न तथा शारीरिक चिह्नो भविष्य की बातो को बताकर समाज का सेवा-काय भी करता है। भोजराज सभा मे अग्रगण्य लोग बैठे है जिनमे चतुर्दिक के राजा तथा राणा भी सम्मिलित ह रानी आकर विनय करती है कि 'हे नरेन्द्रदेव, पडित को बुलाकर शुभ-मुहूर्त राजकुमारी का विवाह सम्पन्न करवाइए। पडित पत्रा लेकर अन्त पुर मे सम्मान साथ आता है तथा विचार कर लग्न-मुहूत निश्चित करता है।[१] वीसलदेव प्रयाण काल मे पडित को अन्त पुर मे बुलाता है और यात्रा के लिए शुभ दिन निकालने लिए निवेदन करता है। निर्दिष्ट-तिथि पर ही वह यात्रा के लिए प्रस्थान करता है। कामलुब्ध राजा रूपचद्र अपने पडितो द्वारा अपशकुन मे आक्रमण के लिए मना कर पर उनकी अवहेलना करता है और उसके दुष्परिणाम से दुखी होता है।[३] ज्योतिषिय मे शुभ लग्न लेकर कुमारपाल ने सोमेश्वर-प्रसाद का जीर्णोद्धार काय प्रारम्भ किय और अपने मन्तव्य मे सफल हुआ।[४] काशी मे शालापति की पत्नी ने गगातट पर भ्रमण करते समय साप के सर पर खजन पक्षी देखा। वही पर स्नानार्थ आए हुए किसी ब्राह्मण के पैरो पडकर उसने उस असभव शकुन का विचार पूछा। उस नैमित्तिक ने स्त्री द्वारा यह शत स्वीकार कर लेने पर कि भविष्य मे ब्राह्मण के आदेश का सवदा पालन करूँगी, उद्घाटित किया कि आज से सातवे दिन तुम पटरानी बनोगी। निर्णीत दिन पर बात सत्य हुई और राजा ने ब्राह्मण के असीम चातुय की पर्यालोचना करते हुए उसे सर्वाधिकार के भार का धारण करने वाला धुरन्धर पद दिया। राजा की कृपा से वह साक्षात् देवतावतार के सदृश दिव्य भोगो को भोगता हुआ नित्य अठारह हजार ब्राह्मणो को यथेष्ट भोजन दान करने के अनन्तर स्वय भोजन ग्रहण करता था।[५]

वस्तुत इन गुणो एव विशेषताओ के कारण विवेच्य काल मे ब्राह्मण का 'भूदेव' कहा गया है।[६] लोगो की धारणा थी कि ब्राह्मण और राजा दोनो कही एकत्र नही मिलते।[७] राजन्य भी ब्राह्मण को सम्मान देते थे।[८] जन सामान्य तो बौद्धिक सस्कार से विरत, मात्र जन्मजात ब्राह्मण को भी पूज्य मानता था।[९] समाज की धार्मिक, सामाजिक तथा राजनीतिक व्यवस्था मे ब्राह्मणो की सर्वोच्चता परम्परा-

१ वी० रा०, ६, ७। २ वी० रा० ५५, ५६। ३ चा० ८७, ६१।
४ प्रचि० ४ १४०। ५ प्रचि० ५ २१०। ६ की० १ २१ ६४। ७ वही।
८ चा० ३०३, की० २ ३७ २५१, २ ३८ २५४ वी० रा० ८५, ६५, ६६।
९ पृ० १०, असस्कृतमतयोपि जात्येव द्विजन्मानो माननीया। हर्ष चरित, पृ० १८।

गत है ।[1] श्वानच्याग[2], शुक्र अल्वीरुनी, हिन्दू ग्रन्थ, अबूजेद सराफी[4] अल मसूदी[5] तथा अलइदरीसी[6] प्रभृति का भी यही अभिमत है ।

सदियो पूव से ही जैन तथा बौद्ध धर्मावलम्बी ब्राह्मणो की अवमानना करते आ रहे थे । इन्होने क्षत्रियो को श्रेष्ठतम बनाने का प्रयास किया । सभी तीर्थङ्करो को क्षत्रिय कुलोत्पन्न बताया । स्वत भगवान महावीर को देवनन्दा ब्राह्मणी-गभ से परिवर्तित कर त्रिशला क्षत्रियाणी के गर्भ से उत्पन्न प्रचारित किया ।[7] फिर भी निशीथचूर्णी,[8] आचारागचूर्णी,[9] सयुक्त निकाय, समण ब्राह्मण सुत्त प्रभृति जैन ग्रन्थो से ज्ञात होता है कि वे ब्राह्मणो को हृदय से उच्च मानने की भावना से सवथा विलग न हो सके । जैन सूत्रो मे अनेक अवसरो पर महावीर को 'माहण' तथा 'महामाहण' शब्दो से अभिहित किया गया है ।[11] मिलिन्दप्रश्न[12] मे बुद्ध को ब्राह्मण कहा गया है ।

देश ओर समाज की व्यवस्था का रक्षात्मक दायित्व क्षत्रिय वर्ग पर था । क्षत्रिय शब्द क्षतात्त्राणम्[13] (लोगो की हानि अथवा भय से रक्षा करना) से बना है । मनु, पराशर, पठीनसि, हारीत, बौधायन, आपस्तम्ब और देवल को उद्धृत करते हुए मध्ययुगीन विद्वान् लक्ष्मीधर का अभिमत है कि राजा के रूप मे क्षत्रियो का मुख्य कर्त्तव्य शस्त्र धारण कर वर्णाश्रम धर्म की रक्षा करते हुए देश का निष्पक्ष शासन प्रबन्ध करना है ।[14]

१ राबर्ट चाल्मस, जे० आर० ए० एस०, १८९४, पृ० ३९४ एसक्यू० सीएफ० फिक०, पृ० १९ । २ वाटर्स, १, पृ० १४० । ३ १ ४० । ४ सिलसिल तुतवारिख, पेरिस, १८११ ई०, पृ० १२७, दे० अ० भा० स०, पृ० १०५ । ५ आई० सी० एच०, भाग २७, स० २, अप्रल १९५३, पृ० ६१ । ६ ई०डी०, भाग १, पृ० १९ ।
७ कल्पसूत्र, २ २२ आदि, आवश्यक चूर्णी, पृ० २३९, बौद्धो की निदान कथा १, पृ० ६५ मे भी क्षत्रिय प्रथम है, ललितविस्तर, पृ० २० आदि—वाजसनेय सहिता ३८ १९, कठक २८ ५, क्षत्रिय ब्राह्मण से श्रेष्ठतर बताने का प्रयास । डा० जी० एस० घुये, कास्ट एड रेस इन इडिया, पृ० ६३ मे भी वशिष्ट (ब्राह्मण) तथा विश्वामित्र (क्षत्रिय) मे कौन श्रेष्ठ है द्रष्टव्य । ८ १३ ४४ २३ ।
९ पृ० ९३ । १० २, पृ० १२९ । दे० जन, ज० श०, जैन, पृ० २२५ ।
११ सूत्रकताग ९ १ । १२ हिन्दी अनुवाद, पृ० २७४ । १३ कृत्यकल्पतरु, गहस्थ०, पृ० २५२ । १४ ग्यारहवीं सदी का भारत डा० ज० श० मिश्र, पृ० ११३ ।

विवच्य साहित्य मे क्षत्रिय राजन्य अपन दायित्व क प्रति सजग है। रा (पृथ्वीराज) तो धन, स्त्री तथा मरण से तृण का श्रेष्ठ समझता था जब कामद से पीडित होकर नव विवाहिता परमसुन्दरी पत्नी सयोगिता क वश हुआ तथ छ मास तक राज-काज भूलकर बाहर नही दिखाई पडा और प्रजागण के प्रयत्न जब राजगुरु का यह सदेश उसके पास पहुचा कि 'गोरी रत्तउ तुव धरा तु गोर अनुरत्त', 'सामत करि जिनि बोलइ ढिल्लिय जु धरि (राजा, वह मत्र कर कि दिल्ल की धरा को तू डुबो न दे), तो यह सुनकर उसन अपना हाथ पीटा और कहा, 'धर (राज्य) की रक्षा गुरु तथा भट्ट करे और मैं विलास लिप्त रहूँ।' तदन तर वह केलि विलास त्याग कर तूणीर आदि शस्त्रास्त्रो म इस प्रकार अलकृत होता है जैसे का कुशल नट पूववर्ती वेष छोडकर नवीन वेष धारण कर लेता है।[२] सयोगिता ने लाख समझाने का प्रयत्न किया कि 'हे कन्त, यदि धन रक्खा रह गया तो धन नही। वही सुख सुख है जिसम कामदेव का उत्कष हो, काम विहीन जीवन ससार मे मानो मरण है। धरा तुम्हारी अर्द्धाङ्गिनी है ता मैं भी तुम्हारी अर्द्धाङ्गिनी हूँ, मुझ अर्द्धाङ्गिनी क अर्द्धाङ्ग करो। देखो, सर ओर पकज भी अन्त तक साथ निभाते है।' किन्तु, राजा हृदय को कठोर बनाकर रणस्थल को चल पडा। क्षत्रियो की रक्षा-सेवा-काय क लिए तत्परता के और भी अनेक प्रमाण द्रष्टव्य है।[५]

उस समय, क्षत्रिय राजन्य वीर[६] थे। वे प्रजा हितार्थ वीरचर्या[७] करते थे। इनकी रण कुशलता अद्वितीय थी।[८] दिग्विजय कर[९] विजय-स्तभ बनवाना इनका अभीष्ट था। सज्जनो को दुष्टो से बचाते थे[१०] एव चोर लुटेर इनके भय से दिखाई नही देते थे।[११] उत्तम और परम धर्म मानकर खूब दान देते थे।[१२] शरणागत को अभयदान,[१३] कलाकारो को सम्मान तथा प्रोत्साहन देते और अनेक मदिर-विहार बनवाते थे।[१४]

गुप्त काल के अन तर भारतीय वाङ्मय, ताम्रपत्र एव शिलालेखो से ज्ञात होता है कि क्षत्रिय राजाओ का एक कर्त्तव्य चातुवर्ण्य धर्म का पालन कराना भी

---

१ पृ० १० ५ ३। २ पृ० १० २३, १० २० २। ३ पृ० १० २४। ४ पृ० १०। ५ की० २ ३, चा० ८ २, की० ३ ३६ १५६। ६ की०, पृ०, जिण०, चा०, प्रच०, प्रचि०, समदा० आदि द्रष्टव्य। ७ प्रचि० १ ६, २ ५२ ७४ ८ पृ०, प्रचि० ५ २०४। ९ स्थूलि० ४ १५, प्रचि० ४ २०५। १० की० २ ३। ११ जिण० ३५, की० ३ २० ८४। १२ प्रचि० इसके उदाहरणो से भरा पडा है। १३ की०, पृ०, प्रचि०। १४ प्रचि० मे अत्यधिक दृष्टान्त द्रष्टव्य है।

था। यह भी उल्लिखित है कि शूद्रो के लिए तप करना वर्जित था और इसके उल्लघन मे राजा उनको कठोर दड देता था।[१क] किन्तु आलोच्य काल मे लोक साहित्य अपभ्रश तथा हिन्दी ग्रन्थो मे इस प्रकार के सकेत अनुपलब्ध हैं। सभवत तत्कालीन अधिकाश राजन्य के चातुर्वर्ण्य विरोधी जैन बौद्ध धर्म के समर्थक हो जाने से ऐसा हुआ हो। सस्कृत ग्रन्थो मे राजाओ के लिए चातुर्वर्ण्य धर्म का पालन करवाना अवश्य लिखा हुआ मिलता है।

देश तथा समाज की आर्थिक स्थिति को सुव्यवस्थित एव सुदृढ करने हेतु वैश्य वर्ण का नियोजन है। इस व्यवस्था का ही यह सुपरिणाम है कि देश धन-धान्य से परिपूर्ण है। राजा-महाराजाओ की बात कौन कहे सेठानी भद्रा ( शालिभद्र की मा ) ने सवा सवा लाख के सोलह कम्बलो का क्रय कर उनके दो, दो टुकडे बना कर अपनी बत्तीस पुत्र बधुओ का पैर पोछने के लिये दे दिया।[२] एक कवि के यहा एक राजा गया। उसने देखा कि कवि के घर की सचारक भूमि काच से जडी है, देवालय की भूमि मरकत से गच थी।[३] कठौती से द्रव्यो को तौला जाता था।[४] ग्वालिन लडकी चादायन जहा सोती थी वहा ६० दीपक तीन खम्भो पर जलते रहते थे। रत्न तथा बहुमूल्य पदार्थ जगमग-जगमग करते थे। उसके हार मे जडे मोती मानो नक्षत्र थे।[५] एक अहीर के सतखडे मकान के खभे मणियो से जडित सोने से निर्मित थे। उसकी ८४ रानिया थी। एक एक रानी के साथ ८१, ८१ चेरिया थी। उनके ज्योनार अलग-अलग होते थे। विभिन्न महलो मे उनकी शय्याये सजाई जाती थी। उस महर के अर्थ, द्रव्य, घोडे तथा हाथी अगणित थे। उसके सिंहद्वार पर सिंह बैठे हुए थे जिन्हे विज्ञानी ने ऐसा गढ कर रखा था कि बहुतेरे वीर भी उन्हे देखकर भाग जाते थे, उन्हे हृदय मे डर लगता था कि वे दौड कर उन्हे खा न जायें। पारी को चमका

१. कापस [फ्लीट] भाग ३, स० ३५, प्लेट २२, पक्ति, १६, ई० आई० भाग २१ पृ० ७४, हर्षचरित, अध्याय ३, महाराज हरिवर्मा का ताम्रपत्र, कलेक्शन आफ सस्कृत एड प्राकृत इन्स्कृप्शन, स० ५, पृ० ५०, ध्रुवसेन [६२६ ई०] का ताम्रपत्र वही, पृ० ४४, स्वधर्म आरोपित वर्णाश्रम एफ० आई०, भा० १५, स० १, पृ० ३, ई० आई०, भाग २३, १९३५-३६, पृ० १५० डा० रा० गो० बासक हिस्ट्री आफ नार्थ ईस्ट इडिया, १९३४, पृ० ३१४। विस्तार के लिए दृष्टव्य डा० बै० ना० सिह यादव का शोध प्रबन्ध। १क भवभूति के रामचरित मे शूद्र का तप करने के अपराध मे दडित होना। २ शालिभद्र रास हि० सा० स० पत्रिका, भाग ५५, स० १-२। ३ प्रचि० २५६। ४ प्रचि ५ २०४। ५ चा० १९२।

कर उस पर चादी का पान। ढाला हुआ था । सात चादरो के लोहे को एक मे ओटा कर बनाए हुए फौलाद के कपाट उस पौरी मे गढ कर लगाये हुए थे ।[१] जिणदत्त के दहज मे नीलमणि, मरकतमणि, पद्मराग मणि, वैडूर्य तथा चन्द्रकान्त मणि का भडार दिया गया था ।[२] चादा अहीरिन के दायज मे तीस अच्छे गाव तथा एकसठ भैसे द्रव्य से भरकर दिए गए थे । पचास घोडे जिनके लाख-लाख टके बँधे हुए थे, एक सहस्र सेवक-सेविकाएँ, अगणित गाय भैस, हीरे-मोती लगे अनेक प्रकार के कपडे तथा शय्याएँ चावल, आटा, खाड, घी, नमक, तेल, मसालो का टाडा लादकर रवाना हुआ तो इनकी बरदिया बेसँभाल हुइ ।[३] बीसलदेव के स्वागतार्थ मोतियो के अक्षत पडते थे ।[४] प्रवास से घर लाटने समय उडीसा के राजा न वीसलदेव को अथ, द्रव्य, हीरे तथा बहुमूल्य मणियो म लाद कर ४०० साडिए दिये ।[५] चीन के शास्त्रीय शिक्षा प्राप्त अधिकारी-तत्र मडारिनो की भाति यहा ऐसा कोई वर्ग नही था जा व्यापारियो को दबाकर रखना चाहता हो ।[६] कि तु ऐसा सही जचता है कि 'उद्योग ओर व्यापार, जो मुख्यत कृषि उत्पादन पर आधारित थे, दस्तकारियो तक सीमित थे । नदियो के किनारे पर बसे व्यापार केन्द्रो मे जो छोटे-बडे पैमाने पर स्थानीय उद्योग ध धे चलाये जा रहे थे, वे पीढी-दर पीढी प्राप्त किए हुए उच्च स्तरीय अभ्यास ओर दक्षता के परिणाम थे, कि तु उनमे कोई विज्ञान या प्रौद्योगिक प्रगति नही थी । पिछली कई शताब्दियो मे कृषि अथवा परिवहन के साधनो मे कोई प्रगति नही हुई । मुख्य सरिताओ पर पुलो का अभाव था और देश का अधिक भूभाग बनो से भरा पडा था ।'[७]

दूसरी ओर, तत्कालीन राजलुब्ध असलान ने राजा गणेश्वर को धोखे से मार डाला जिससे वहा अव्यवस्था व्याप्त हो गई । काम-धँधे सब ठप्प हो गए । इधर सुलतान इब्राहिम का आक्रमण हुआ । फलस्वरूप स्थिति यह हुई कि वस्तुओ का ऐसा अभाव हुआ कि सेर के हिसाब से पानी खरीद कर लाया जाता था । चदन के मोल ईधन बिकने लगा । मडियो मे अनाज की यह दशा हुई कि बटखरे के रूप मे व्यवहृत कौडियाँ अधिक और गेहूँ के दाने कम थे । घी के कुप्पे या हडे बेचने वाले को साथ मे अपना घोडा भी दे देना पडता था । शरीर मे लगाने के लिए सुगधित तेल तो मिलता न था, कटसरैया के तेल से काम चलाना पडता था । बादी और बैल समान

१ चा०, गोबर वणन खड । २ जिण० ४४५ । ३ चा० ४२ । ४ बी० १७ ।
५ बी० ११० । ६ जे० नीडम साइस एड सिविलिजेशन इन चाइना, भाग १ ।
७ हिदी और प्रादेशिक भाषाओ का वैज्ञानिक इतिहास, शमशेर सिंह नरुला, पृ० ७६ ।

मूल्य मे बिकने लगे। इससे वर्ण-व्यवस्था के वैश्यो की कार्य कुशलता पर स्पष्ट प्रकाश पडता है।

शख स्मृति,[१क] मनुस्मृति, याज्ञवल्क्य स्मृति,[२] विष्णु पुराण,[४] गौतमधर्म सूत्र[५] बौधायन धर्मसूत्र[६] वशिष्ट धर्मसूत्र,[७] कौटिल्य अर्थशास्त्र[८] तथा शुक्रनीतिसार[९] मे वैश्यो के लिए मुख्य काम खेती, पशु-पालन और वाणिज्य निर्धारित है। पूर्वमध्य काल तक आते-आते वैश्यो के कार्यों मे कुछ कमी आ गई। अलबीरूनी लिखता है कि वैश्य का धर्म खेती, भूमि कर्षण, पशुपालन एव ब्राह्मणो की आवश्यकता की पूर्ति करना है।[१] इस कथन मे वैश्यवर्ण के व्यापार कर्म का उल्लेख नही है। अलबारूनी के पूर्व नवी शती के उत्तरार्द्ध का लेखक इब्नखुर्दाज्बा वैश्यो के कामो के अन्तर्गत कारीगरी और घर-गृहस्थी का काम अनुस्यूत करता है।[११] अलबीरूनी के परवर्ती, ग्यारहवी शती के उत्तरार्द्ध के अल इदरीसी के विचार से भी वैश्यो का कारीगर और मिस्त्री होना प्रकट होता है।[१२] अत स्पष्ट है कि बारहवी शती तक आते-आते वैश्यो के कर्मो मे परिवर्तन हुआ। सम्प्रति ये व्यवसाय प्रधान हो गये। जैन तथा बौद्ध शिक्षाओ से यह वर्ग अधिक प्रभावित हुआ और हिंसा परक कार्यों—कृषि तथा व्यापार से विरत हो गया।[१३]

चौदहवी शताब्दी अपभ्रश तथा हिन्दी वाङ्मय मे ऐसा कोई सकेत उपलब्ध नही है कि वैश्यो का व्यापार एव कृषि कर्म के प्रति उपेक्षापूर्ण दृष्टिकोण हो। जैन समाज का अत्यधिक लोकप्रिय सेठ जिणदत्त व्यापारियो को देखकर हृदय से गद्गद् हो गया और हाथ जोडकर विनयपूर्वक अपने पिता सागर दत्त से व्यापार कर्म करने की अनुमति मागी। प्रसन्नतापूर्वक स्वीकृति प्रदान करते हुए सागरदत्त ने स्वय भी उनके साथ व्यापार हेतु घर से प्रस्थान किया।[१४] वर्णरत्नाकर[१५] के अनुसार राज दरबार मे वणिक पुन समाहृत थे। वे धर्म्मिष्ठ, तत्वज्ञ, मणि मर्मज्ञ, पुरोधक, परितोषक, वणिक, पेशल, वदान्य, वक्ता, विवेकी, विश्वासभूमि सर्वगुण सम्पन्न थे।[१६] मरुदेश निवासी मालवशीय 'उदा' वणिक अपने सद्प्रभाव से कर्णावती का लोकप्रिय

१ कौ० ३ २२ ६५। १ क १४। २ १ ६०। ३ ३ १ ११८।
४ ४ ३ ८, ३० ३१। ५ १० ४८। ६ १ १० १८ ४। ७ २:१६।
८ १ ३७। ६ १ ४२। १० ए० आई०, भाग २, पृ० १३६। ११ ई० डी० II, पृ० १६। १२ वही, पृ० ७६। १३ ग्यारहवी सदी का भारत, डा० ज० मिश्र, पृ० ११६। १४ जिण०, १७७-१७८। १५ वर० ३ २२ क
१६ वही ८ ७४ क।

उदयन मत्री ना ।[1] विमल सेठ तथा विमला सेठानी की कीर्ति महिमण्डल मे व्याप्त थी ।[2] समरसिंह का ज्येष्ठ भ्राता सहजपाइ दक्षिण मडल देवगिरि मे वाणिज्य करता था। उसने २४ मदिर बनवाये। वणिक कुल की इतनी मान्यता थी कि बालक हेमचन्द्र का देखकर गुरुदेव चन्द्राचार्य ने भविष्यवाणी की थी कि यदि यह बालक ब्राह्मण अथवा वणिक कुलोत्पन्न होगा तो महामत्री बनेगा। हेमचन्द्राचार्य के पिता के अनुसार एक क्षत्रिय का मूल्य एक हजार अस्सी हाथी है तो अत्यन्त मामूली बनिये का मूल्य ९९ लाख हाथी होता है।[5] सात-सात सौ के समूह मे व्यापारियो का टाडा चलता था। पण्यो की वर्णित समृद्धि तथा सम्पन्नता से ऐसा भास नही होता कि व्यापार कर्म की मान्यता मे कुछ अभाव की अनुभूति की जाती हो। सम सामयिक इब्नबतूता के अभिलेख भी इसका समर्थन करते है कि तत्कालीन अन्तर्देशीय व्यापार मे कोई शिथिलता नही समाविष्ट हुई है।

कहावतो तथा मुहावरो से प्रकट है कि लोगो के प्रमुख व्यवसाय कृषि तथा पशुपालन थे। रानी राजमती भी अभिलाषा करती थी कि 'आजणी काइ न सिरजीय करतार। षेत कमावती स्यउ भरतार।[7] जिसके घर ४ बैल, २ गाये और मधु-भाषिणी पत्नी हो, उसके लिए अन्य किसी वस्तु की अपेक्षा नही समझी जाती थी।[8] जन सामान्य मे कृषक एव वणिक महत्वपूर्ण स्थान के अधिकारी थे। वेवहार मुल्लाहि वणिक विक्कण कीनि आनहि वव्वरा[9] (पण्यो मे वणिक लोग मूल्य लेकर विक्रय करते थे और वव्वरा (किसान उनका क्रय।)। कवि की भी महत्वाकाक्षा है कि वे नैननि कब देषिहौ बन बन चारत वेन।'[10] ब्राह्मणो के आपत्तिकालीन कार्यो मे कृषिकर्म की सर्वप्रथम मान्यता मिलने[11] से इसकी श्रेष्ठता ही अनुमोदित होती है। पुनश्च ओपपातिप सूत्र[12], उत्तराध्ययन टीका[13], आवश्यक-चूर्णी[14] ज्ञातृधर्मकथा[15] प्रभृति जैन वाङ्मय मे भी जैन धर्मावलम्बी वेश्यो द्वारा कृषि एव वाणिज्य कर्मो की अवमानना नही प्रतीत होती।

प्रत्येक समाज की अनिवार्य आवश्यकताओ मे मानवतावादी दृष्टिकोण का सम्बर्द्धन (धर्म, शिक्षा के माध्यम से) सुरक्षा एव धनोपार्जन प्रमुख है। इनके

१ प्रचि० ३ ९०। २ जिण० ८९। ३ समरा०। ४ प्रचि० ४ १४१।
५ वही। ६ उव्य०, पृ० ८१। ७ बीरा० ८२। ८ प्रचि० ३५।
९ की० २ १७ ९०। १० सनेह, २९। ११ पराशर माधव १ ४२८ २६ तथा ४३५। १२ २७, पृ० २५६। १३ २ पृ० ४५। १४ पृ० ४४, १९७, १९८ तथा २९७। १५ १३, पृ० १४०।

सम्पादन के लिए कुशल, विज्ञ सक्षम तथा वार व्यक्तिया की अपेक्षा है। इन अनिवाय आवश्यकताओ की आपूर्ति क्रमश ब्राह्मण, क्षत्रिय एव वैश्य वग के द्वारा होती आई है। इन महत्त्वपूण उत्तरदायित्वो के निर्वाह के उपलक्ष्य मे समाज ने इनको कतिपय सुविधाये प्रदान की ह। इन्हे द्विज, द्विजाति, सवण अथवा अभिजात नामो से अभिहित किया जाता है। इनके अतिरिक्त ऐसे अशक्य व्यक्तियो का विशाल जनसमूह है जो अपर्याप्त नपुण्य, वैदुष्य, विदग्धता, प्रतिभा शारीरिक क्षमता, सदाचरण एव माननीय सख्या मे निवन हैं। इन्हे शूद्र, अछूत अस्पृश्य तथा अन्त्यज नामो से सम्बोधित किया गया है। इस प्रकार भारतीय समाज दो वग-विशेष सुविधा प्राप्त सवण अथवा द्विज और उपेक्षित अछूत अथवा अन्त्यज अथवा अस्पृश्य अथवा शूद्र—मे विभक्त है, किन्तु यह चातुवण्य ( ब्राह्मण, क्षत्रिय, वश्य तथा शूद्र ) नाम से अधिक विश्रुत है। इसी को जन सूत्रो मे पाच[1] तथा मेगस्थनीज, ग्रीक लेखक स्ट्रेबा, अरब लेखक इब्नखुर्दाज्बा तथा अल इदरीसी ने सात[2] जातियो के रूप मे उल्लिखित किया है। किन्तु वैदिक युग से चार वर्णो मे विभक्त भारतीय समाज मध्ययुग मे भी तदनुरूप ही रहा।

इस चतुथ वण क प्रचुर सख्यक लागो ने अपना-अपनी जावकोपाजन हेतु बुनाई लाहारी सानारी, कुम्हारी तथा चमकारी प्रभृति अनक शिल्पो मे से किसी न किसा एक शिल्प का अपना लिया। परम्परागत व्यवसाय हो जाने से इसमे कुशलता का प्राप्ति हुई आर दश-विदेश मे भारतीय शिल्प विशेष रूप से ख्यात हो सका। ढाक की अद्वितीय मलमल निमाण शिल्प की समता आधुनिक शिल्प भी कर सकन मे अक्षम हैं। ताजमहल तथा कुतुबमानार के शिल्प-चातुय से आज भी देश गोरवान्वित ह। स्थापत्य, मूर्ति एव वास्तु कलाओ से सम्बद्ध भारतीय अभ्युदय मे शूद्र वग के इन शिल्पियो का महान योगदान सिद्धप्राय है। समसामयिक विज्ञानी एव कुशल शिल्पियो द्वारा निर्मित अनेक दुग, जलाशय, बडे-बडे नगरो के प्राकार, बिहार-मदिर तथा प्रासाद आदि शूद्र वण के परिश्रम एव कलात्मक नपुण्य के प्रतीक हैं।

चोदहवी शती के अपभ्रश तथा हिन्दी वाङ मय मे वर्णित असवर्णो की स्थिति सम्पन्न एव सुदृढ प्रतीत होती है। गावर क महर के यहा अनक कूप, वापी तथा आम्राराम थे। उसके उद्यानो मे नारियल, गूवा ( सुपारी विशेष ), अनार, अगूर, नारगी, कटहल, जामुन, कैथ, बास, खजूर, वट, पीपल तथा इमली इस प्रकार अधिकता से लगे हुए थे कि वाटिका मे दिन मे ही अन्धकार रहता था। उसकी पौरी

१ प्रज्ञापना १ ६७-२१। २ ग्यारहवीं सदी का भारत, डा० ज० मिश्र, पृ० १००।

ने एक ही सूत मे उठाया था। उसे चमका कर उस पर चादी का पानी था। साठ सहस्र सशस्त्र सेनिक वहा पहरा देते थे। उसके सतखडे प्रासाद बाखडिया थी जिन पर सोने का पानी किया हुआ साठ कलश रखे हुए थे। महर की ८४ रानियो के लिए अलग-अलग ८४ सुन्दर सदन थे। उनमे मणियो से जटित साने के खभे लगे थे। हिंडोले रचे हुए थे, जिन पर नारिया झूलती थी। महर के अर्थ, द्रव्य, घोडे तथा हाथी अगणित थे। वह सदैव अपने धन-धान्य मे भूला रहता था।* इस सदभ मे चादा का विवाह, दोनो पक्षो की साज-सज्जा तथा पारस्परिक व्यवहार द्रष्टव्य है। जैत ग्वाला जाति करम गुन आगर देस मान सम लोग' (जाति कम तथा गुणा मे वह अग्र (बढा-चढा है) और देश मे सभी लोग उसको मानते है)।[1] महर का ज्योतिष ज्ञान द्रष्टव्य है।[2]

मनुस्मृति,[3] याज्ञवल्क्य स्मृति,[4] शखस्मृति, महाभारत शान्तिपव, गोतम धमसूत्र,[7] बोधायन गृह्यसूत्र[8] वशिष्ट धर्मसूत्र,[9] शुक्रनीति सार,[10] पराशर स्मृति,[11] बृहत् गौतम स्मृति,[12] प्रभृति ग्र थो मे बताया गया है कि शूद्रो का एक मात्र कर्तव्य सवर्णो की सेवा शुश्रूषा करना है। 'एकमेवतु शुद्रस्य प्रभु कर्मसमृदिशत्। एतेषामेव वणाना शुश्रूषामनसूयया' किन्तु व्यवहार मे किसी भी द्विज के यहा शूद्र द्वारा शुश्रूषा काय करने का उल्लेख नही प्राप्त हुआ है। इसके प्रतिकूल ऐसे अवसर अवश्य उल्लिखित हैं जिनमे विवाहादि समारोहो पर शूद्रो द्वारा ब्राह्मणो को बुलवाकर उनकी सेवाये ली गई हैं। जैत शूद्र ने अपने लडके के विवाह के लिए ब्राह्मण को बुलाकर कहा कि 'लडकी के पिता के पास जाओ और जो भी कुछ मेरे सम्बन्ध मे जानते हो उसे सँवार कर उससे कहना। हो न हो, आज ही जाओ और हम जो काय चाहते हे, उस काय को करो।"[13] चादा का जब ससुराल कटु हो गया तो उसने अपनी चेरी स कहा कि 'जाओ ब्राह्मण को बुला लो'। ब्राह्मण ने आकर आशीर्वाद दिया। चादा ने कहा, 'ऐ ब्राह्मण तुम जाकर महर से मेरी दुख की वार्ता कहना।' ब्राह्मण गया ओर उसने चाँदा का काय सम्पादित किया।[14] शूद्र चादा के जन्म पर ब्राह्मणो की सभा आकर उसके घर बैठी है और पुराण (ज्योतिष ग्रन्थ) निकाल उसकी राशि गिन कर देखी गई।'[15] सेवा-शुश्रूषा करने वाले शूद्रो का जमघट धनी असवर्ण के यहाँ दिखाई

* चादा० २, गोबर वणन खड।

१ चा० ३६। २ चादा, ३७। ३ १ ९१। ४ ५ १२०। ५ १ ५।
६ ७२ ८। ७ १० ५६-५६। ८ १ १० १८ ५। ९ २ २०।
१० १ ४३। ११ १ १ ६४। १२ २२ ६१। १३ चा० ३५।
१४ चा० ४ ४८, ४९। १५ चा०, ३३।

देता है। गोबर के सहदेव शूद्र की ८४ रानिया थी। उन सबकी ८१-८१ चेरिया थी। शुद्रिन चादा के दहेज मे एक सहस्र सेवक-सेविकाएँ दी गई ५। शूद्रो के लिए उल्लिखित यह सेवा-काय वण-व्यवस्था की अपेक्षा आर्थिक-सामाजिक प्रतिष्ठा पर अधिक आधारित प्रतीत होता है।

समकालीन लोक साहित्य से अलबीरुनी का यह कथन भी प्रमाणित नही होता कि शूद्र खेती नही कर सकते थे। यह काय उनके लिए पाप माना जाता था और चोरी के अपराध के समान था।[३] गोबर के सहदेव महर के घर बहुतरे कूप, वापी तथा आम्राराम थे। उसने अपनी कन्या की विदाई मे 'चावल, आटा खाड, घी नमक, तेल तथा मसाले का टाडा लादकर दिया तो उसकी बरदिया बेसँभाल हो गई।'[४] गोपालन ग्वालो का मुख्य व्यवसाय था।[५] य्वान च्वाग[६], इब्न खुदाज्बा[७] तथा अलइदरीसी[८] के अभिलेखो से भी अलबीरुनी का यह कथन अप्रमाणित होता है। महापुराण[९] के इस श्लोक से भी प्रकट होता है कि शूद्रजन खेती करते थे—'ग्रामा वृत्तिपरिक्षेपमात्रा स्युरुचिताश्रया शूद्र कषकभूयिष्ठा सारामा सजलाशय।'

अपराक,[१] सवत[२], अत्रि,[१२] श्वानच्चाग[१३], बृहद्धर्मपुराणा[१४], ब्रह्मवैवत-पुराण[१५], कल्हण[१६], कुल्लूकभट्ट[१७], उत्तराध्ययन टीका[१८] व्यवहारभाष्य[१९], निशीथभाष्य,[२०] अगुत्तरनिकाय[२१], निशीथचूर्णी[२], प्रभृति के अनुसार अन्त्यज जातिया अस्पृश्य थी। गाव अथवा नगर के बाहर उनका पृथक निवास स्थान होता था। उनके स्पशमात्र से स्नान करना पडता था किन्तु इस प्रकार के घृणित तथा अमानवीय व्यवहार का वणन विवेच्य अपभ्रश एव हिन्दी वाङमय मे कही भी देखने को नही मिलता। जौनपुर के बाजार मे ब्राह्मण का यज्ञोपवीत चाडाल के अग मे लटक जाता था,[२३] किन्तु स्पृश्यता सम्बन्धी कोई अव्यवस्था नही उत्पन्न होती थी।

१ चा० ३१। २ चादा, ४२। ३ ए० आइ०, भाग २, पृ० १३७।
४ चा० ४२। ५ उ० व्य०, पृ० ८१, चा० ३९६। ६ वाट्स आनय्वान च्वाग, भाग १, पृ० १०८। ७ ई० डी०, भाग १ पृ० १६। ८ वही, पृ० ७८।
९ ७ १६४। १० पृ० २९३। ११ वही, पृ० ११९६। १२ २६०-६९ तथा २८८-२८९। १३ वाटस, १, पृ० १४७। १४ २ १३-१४।
१५ १ १० १२२। १६ राजतरगिणी ८ २४०७। १७ कुल्लूक मनु० १० ३१।
१८ १३, पृ० १८६। १९ २ ३७, ३ ९२। २० ११ ३७०७-८।
२१ २ ४, पृ० ८९। २२ व्यवहारभाष्य, ३ ९४। २३ कौ० २ २१ १ २।

जन-मध्य प्राप्त तनावो[1] के विवेचन से यह स्पष्ट ज्ञात होता है कि पारस्परिक वैमनस्य एव खीचातानी के मूल कारणो मे वर्ग व्यवस्था का कोई हाथ नही है। आपसी शातयुद्ध के मूल मे राज्य-लोभ तथा यशलाभ की भावना ३६ प्रतिशत कार्यशाल है जिसमे क्षत्रिय वर्ग के राजन्यो का प्रमुख योग है। बीस प्रतिशत तनाव नारी परक है जो अछूत विशेष कर अहीर जाति मे व्याप्त है। कामातुरो की अतृप्त काम भावना से नौ प्रतिशत तनाव पैदा हुए है। ६ प्रतिशत जातिगत, ५ प्रतिशत सम्पदा के लिए, चार-चार प्रतिशत व्यक्तिगत अह, सोतिया डाह, बदला और धर्म के लिए, तीन प्रतिशत कलात्मक प्रतियोगिता हेतु तथा एक-एक प्रतिशत पारिवारिक मर्यादा, भोजन, ब्राह्मण निन्दा, जुआ, चोरी जन्मभूमि और राजनीतिक सुरक्षा के लिए तनाव उत्पन्न होने के अवसर आये है।

प्रतिशत जातिगत तनावो मे सब के सब आभीर जाति से सम्बन्धित है। इसमे ८६ प्रतिशत पति की शक्ति हीनता एव पत्नी की कामातुरता स्त्रीहरण तथा विवाह से सम्बन्धित है। मात्र एक अवसर ऐसा आया है जिसमे ब्राह्मण तथा आभीर के मध्य अन्तर्जातीय तनाव का रूप उभड कर सामने आया है। आभीर जाति के एक अग्रणी द्वारा ब्राह्मण के अधिक खाने की निन्दा की गई है। तनाव उत्पन्न करने वाला ब्राह्मण वेशधारी वास्तव मे एक आभीर (प्रद्युम्न) है। यह प्रसग भी ब्राह्मण निन्दक बौद्ध धर्मावलम्बी अग्रवाल जाति के एक श्रावक लेखक के मस्तिष्क की उपज है। आभीर जातिगत यह स्थिति उत्तर प्रदेश तथा गुजरात प्रान्त की है। वर्ण व्यवस्था के अन्तर्गत कोई जाति अन्य जाति से भयाक्रान्त नही है और न तज्जनित आशका से रक्षा के लिए व्यक्तिगत अथवा सामूहिक रूप से क्रियाशील है। निम्न-वर्गीय लेखक तथा अग्रगण्य दोनो अपने-अपने कुल के प्रति आत्माभिमानी है। उनमे कही भी जातीय लघुता की भावना नही उभडती दिखाई पडती। वर्ण व्यवस्था के नाम पर कोई भी जातीय अथवा अन्तर्जातीय तनाव, सघर्ष एव असतोष दिखाई नही देता।

वर्ण व्यवस्था के अस्तित्व का विश्व के विद्वान समाज शास्त्रियो ने परम्परागत, प्रजातीय[4] व्यावसायिक, ब्राह्मणवादी राजनीतिपरक[6] विकासवादी,[7] वर्ण

१ द्रष्टव्य परिशिष्ट २। २ प्रच०, ४४४ ४४६। ३ जिण० २८, ४५, प्रच० ६८४, ६६५। ४ अध्येता-रिजवे, घुरिए, मजूमदार, राधाकृष्णन, एन०के० दत्त
५ अध्येता जौन सी० नेसफील्ड। ६ अध्येता-डुलाय, घुरिए, डेंजिल इण्टसन।
७ डेंजिल इण्टसन।

सिद्धा त,[१] आदिम सस्कृति सम्बद्ध सघष मूल्क,[२] अर्थप्रधान[३] प्रभृति आधारो पर विस्तृत विवेचन किया है, किन्तु प्रत्येक परम्परा म वण व्यवस्था की कोई न कोई एक विशिष्ट विशेषता ही उभड कर सम्मुख आई है। विवेच्य ग्रन्थो के अनुशीलन मे इन सैद्धान्तिक तथ्यो मे स किसी एक का वैशिष्टय प्रमुख रूप म लोगो के व्यवहार मे दृष्टिगत नही होता। चतुवण के सभी जन सम्बद्ध होकर पारस्परिक सौहार्दपूण वातावरण मे अपने-अपने सन्तोषप्रद जीवन यापन मे निरत हैं।[४] चतुवर्णान्तगत अन्त-जातीय शीतयुद्ध एव विलगाव की भावना तथा निम्नवर्गीय व्यक्तियो के विकास मे आभिजात्य द्वारा प्रतिष्ठापित अवरोध प्रक्रिया का सवथा अभाव है। वण व्यवस्था अपने व्यक्तियो का कुशलतापूर्वक कत्तव्य पालन पर निश्चित सामाजिक प्रभुता, सत्ता एव सम्मान प्रदान करती है[५] समाज मे ससृष्ट जीवन का निर्माण करती है,[६] व्यवसायो का सरक्षण तथा उनकी काय कुशलता म वृद्धि करती है, परिवारो मे निरन्तरता और रक्त शुद्धता को अक्षुण्ण बनाती है,[८] वाह्य प्रभावो से समाज मे सरक्षण एव प्रजातीय सघर्ष से मुक्ति प्रदान करती है।[९]

## वर्ण व्यवस्थान्तगत समाज मे परिवतनकारी तत्व

ऐतरेय ब्राह्मण, कौशितकी आपस्तम्भ, धर्मशास्त्र[१] मनु[१२] पातञ्जलि महाभाष्य महाभारत[१३] धम्मपद,[१४] ब्राह्मण वग।[१५] तथा गीता प्रभृति अनेक वम

---

१ अध्येता—डी० मीज०। २ अध्येता—शमशेर नरूला। ३ अध्येता—काल माक्स।

४ (i) चादा० ५४, ८७, १५१, १५४, ३०८ ३३०-३८, की० २ २१ १२१ २२।
(ii) की० २ २१ १२३। (iii) प्रच० १६-२०, चादा० १४, २०, २८, २८, चादा ४१, जिण० ४३ ४४ ४५, चादा० २४५ जान अरविन का मत तथा म० म० गिरिधर शर्मा चतुर्वेदी—वैदिक विज्ञान और भारतीय सस्कृति, पृ० २०२, ३।

५ चादा०, उसके पिता लोरिक जिण० तथा उसके पिता, प्रद्युम्न तथा उनके पिता आदि की स्थिति, प्रचि० ३ १०६ २ ५०, वीग० ६०, प्रचि० १, ५ २०७, प्रच० ४ २६८ प्रचि० ३ १२४। ६ पूर्वार्द्ध भाग तथा ऊपर की टिप्पणी ५।

७ जिण०, की०। ८ की० ४ ६ ३४, चादा २३३, २७२ प्रचि० ३ ११०, वर ४ २ १६ क, चादा० ८७, ३४ विप० ५। ९ की०, पृ०, प्रा० पे० १८५, जिण ४५६, चादा ३१७, जिण ५६ ४८, की० १ १६ ५४, ३ ३२ १३५ ६, वीरा० ३८। १० २ ८ १-७ ३३ ६। ११ २ ५ १०-११। १२ १० ६६।

१३ शान्ति पव, अनुशासन पव, वन पव २१२, २१६। १४ ३६। १५ ६ ११।

ग्रन्थो द्वारा चतुर्वर्णों के गुण, कर्त्तव्यों और उत्तरदायित्वों का विस्तृत, स्पष्ट एवं सशक्त निर्देश देते हुए बार-बार तप के सहित कर्म प्रधान (जन्मना नहीं) मानव मूल्यों पर बल देने पर भी समाज के पथ प्रदर्शक कतिपय ब्राह्मण असहिष्णु[१] पिशुन,[२] मार्ग-अवरोधक[३], निंदक[४] पेटू, लालची,[६] विद्वेषी,[७] भिखमंगे[८] एवं मूर्ख[९] रूप मे चित्रित है।

प्रजा और देश रक्षक कतिपय क्षत्रिय राजन्य अतिशय भोगी एवं विलासी हो गये है। वे ठगी और डकैती के कार्य करने लगे।[११] उनमे अमर्ष तथा विध्वंस कारी मनोवृत्ति की प्रधानता हो गई।[१२] युद्ध क्षेत्र से भाग आने मे उन्हे लज्जा की कोई अनुभूति नही होती है।[१३] उनके अधिकारीगण रोती कलपती विधवा नारियो से अत्यधिक मात्रा मे कर संग्रह कर लेते है।[१४] वैश्यो के लेनदारो द्वारा जनता संकट ग्रस्त थी।[१५] निम्नवर्ग के अग्रगण्य के लिए नारी एक विकट समस्या बनी हुई है। इसके कारण युद्ध तथा रक्तपात उनके जीवन का एक सामान्य पक्ष बन गया है।[१६] मुसलमानो मे जाति के प्रति अभिमान और उत्साह बहुत तीव्र है।[१७]

———

१ प्रचि० ४ १६२, ३ १३६। २ प्रचि० ४।१६४ ३ १३६।
३ प्रचि० ४ १६४, ३ १०८। ४ प्रचि० ४:१६२, ३ १०८। ५ प्रचि० ४ १५५, ५ २१८, प्रच० ४४४। ६ प्रच० ४४४ प्रचि० ३ १२३। ७ ४१ १३९।
८ ४ १६२, २ ६२। ९ प्रच० ४ ३६१, कछूली०। १० पृ० मे पृथ्वीराज और जयचन्द विशेष रूप से दृष्टव्य हैं। ११ की० २ २ १०, प्रचि० ५ २०३।
१२ प्रचि० ४२, ४ १२६, पृ० मे पृथ्वीराज और जयचन्द। १३ प्रचि० ५ ६४८
१४ प्रचि० ४ १४३। १५ प्रचि० २ ४६ ४९। १६ चावायन तथा प्रद्युम्न चरित। १७ पृ० १२, १२।

## ख—आश्रम व्यवस्था

भारतीय सामाजिक सगठन मे आश्रम वर्ण-सिद्धान्त का दूसरा पूरक पक्ष है। मनुष्य की प्रकृति, गुण, कर्म तथा स्वभाव के आधार पर मानव मात्र का वर्गीकरण चार वर्णों मे हुआ है और व्यक्ति के जीवन को समय सापेक्ष लोकिक एव पारलौकिक प्रगति के लिए चार भागो मे विभाजित कर आश्रम की व्यवस्था की गई है। विश्व की मानवीय सस्थाओ मे यह अद्वितीय है। इसमे निहित सिद्धान्त की गरिमा स्तुत्य है।[1]

आश्रम का सदर्भ प्राचीनतम है, किन्तु इसके प्रचलन, व्यवहार के प्रति आग्रह, प्रतिष्ठा एव कर्म की अनिवार्यता मनु आदि स्मृतिकारो के अनन्तर अधिक सशक्त दिखाई पडती है।[2] तब भी, इसके महत्व के दृष्टिकोण से आश्चर्य है कि विवेच्य साहित्य मे ग्रन्थकारो ने आश्रम के प्रति कोई आस्था एव अनुराग नही व्यक्त किया है। सभव है, उसका कारण यह हो कि किसी भी काव्य का नायक ऐसा सवर्ण नही है जिसके सम्पूर्ण जीवन का चित्रण कवि को अभीष्ट हो और आश्रम का सम्बन्ध सवर्ण वर्ग से विशेष रूप से है।

साथ ही अधिकाश ग्रन्थकर्त्ता जैन धर्मावलम्बी हैं जो वैदिक वर्णाश्रम व्यवस्था के प्रतिकूल विचार रखते थे। प्रमाणस्वरूप हेमचन्द्राचार्य से सम्बद्ध वह घटना द्रष्टव्य है जिसके अनुसार गुरु देवचन्द्राचार्य, गाव के मुख्य श्रावक सघ तथा मन्त्री उदयन के सयुक्त प्रयास से अभिभावक की इच्छा के प्रतिकूल बाल्यावस्था मे ही उन्हे अन्य प्रारंभिक आश्रमो की उपेक्षा कर प्रव्रजन स्वीकार करना पडा।[3] इसके पूर्व स्वय भगवान महावीर ने माता के प्रबल अनुरोध तथा उनकी कारुणिक स्थिति के प्रतिकूल मेघ-

१ इनसक्लोपीडिया आव रेलिजन एड एथिक्स मे आश्रम से सम्बद्ध टिप्पणी मे डायसन का अभिमत। २ हिन्दी विश्वकोश डा० राइस डेविडस द डायलाग आव द बुद्ध, भाग १, पृ० २१२, व्या० भा० जय० मिश्र, पृ० १२६।

३ प्रचि० ४ १४१।

कुमार को श्रमण दीक्षा दी थी।¹ अस्तु तत्कालीन साहित्य मे आश्रम के प्रति वह दृष्टिकोण नही रह गया जो परम्परा मे मान्य था। उसमे सामयिक परिवर्तन के चिह्न स्पष्ट रूप से परिलक्षित होते है।

आश्रम व्यवस्था मे ब्रह्मचर्य, गृहस्थ वानप्रस्थ एव सन्यास २५-२५ वर्ष की अवधि क्रम मे चार अवस्थाये है। पहले मे विद्याध्ययन करना, दूसरे मे विवाह करके वश तथा वृत्ति चलाना तीसरे मे सासारिक भोगो से अवकाश प्राप्त कर अध्यात्म विद्या का अभ्यास तथा चित्त शुद्धि के लिए व्रतोपवास आदि करना और चौथे मे समस्त कार्यो का परित्यक्त कर मात्र ज्ञान एव योग निष्ठा का प्रयास करना होता है।

चौदहवी सदी के व्यावहारिक जीवन मे गार्हस्थ्य सर्वाधिक वर्णित है। इसका अत्यधिक महत्व परम्परागत भी है, क्योकि लोगो की ऐसी सामान्य धारणा है कि प्राणी अकेला जन्मता और मरता है। मरण के अनन्तर यहा से कोई कुछ नही ले जाता। यदि कोई साथ जाता है तो वह धर्म है। यही धर्म नरक से रक्षा भी करता करता है। अस्तु, गृहस्थाश्रम एक ऐसा सोपान है, जहा व्यक्ति शुभ धर्म-कर्म करके अपना परलोक सुधार सकता है और गृहस्थाश्रम का मूल उद्देश्य धर्मार्जन करना तथा ऋणो से मुक्ति पाना है। यह मुक्ति वेदाध्ययन, पुत्रोत्पादन एव यज्ञो के सम्पादन से सुलभ होती है। अस्तु, जयचन्द सत्क्षेत्र का सेवन कर धर्म मे रुचि रखता था। उसने पवित्र राजसूय यज्ञ किया।² जिणदत्त ने सभी प्रकार की विद्याओ और कलाओ को सीखकर धर्मानुकूल गृहस्थ जीवन यापन किया। इसी भाति प्रद्युम्न, जीवदेव, जीवजसा तथा चन्द्रशेखर प्रभृति जैन धर्मावलम्बियो ने भी अपने-अपने गार्हस्थ्य जीवन मे धार्मिक कृत्यो से पुण्य कमा कर परलोक सुधारा³ जबकि सिद्धान्तत वैदिक गृहाश्रम के प्रति उनकी कोई आस्था नही है।

इस गृहस्थाश्रम मे व्यावहारिक पक्ष की प्रधानता है। यहा ब्राह्म मुहूर्त मे जागरण से रात्रि मे शयन पर्यन्त धर्म विषयक अनेक लघु कृत्यो का विवेचन अपेक्षित नही है। धर्म के जिस अग पर सर्वाधिक महत्त्व दिया गया है, वह दान एव मन्दिरो के निर्माण द्वारा परलोक का मार्ग प्रशस्त करना है।⁴ मरणासन्न उदयन के इस पश्चात्ताप मे कि शत्रुजय तथा शकुनी विहार के जीर्णोद्धार की इच्छा पूरी कर देव

१ ज्ञातृ धर्म कथा, पृ० २५, उत्तराध्ययन सूत्र १९, जैन आगम साहित्य मे भारतीय समाज डा० ज० च० जैन, पृ० २३५। २ पृ० २१। ३ जिण० उत्तरार्द्ध। ४ प्रचि० मे इसके अनेक दृष्टान्तो की भरमार है।

ऋण स उऋण नही हो पा रहा हूँ,[1] इस तथ्य का सकेत मिलता है कि देव ऋण न मुक्ति का साधन यज्ञ तथा मन्दिर-निर्माण आदि मे परिवर्तित हो गया है जिनका पुष्टि सम सामयिक वाङमय से होती है। परम्परागत पच महायज्ञ का कम अपना लोकप्रियता सम्भवत खो चुका है, किन्तु मनुष्य यज्ञ मे अतिथि-सत्कार भाव को मान्यता उपलब्ध है। पथिक मार्ग मे भूखे नही जाने पाते थे। केला दाख तथा छुहारे आदि स उनका सत्कार होता था। गावो मे पथिक को देखत ही अनिवार्य रूप से भोजन प्रदान किया जाता था। भारत की इस भावना मे यह विश्वास निहित है कि अतिथि क रूप म ऐसा न हो कि कोइ महात्मा आ जाय और उसका निरादर सम्भव हो जाय। समाजोपयोगी कार्य निरत परोपकारियो का ससम्मान भरणपोषण गृहस्थो का परम कर्त्तव्य माना जाता रहा। दान तथा त्याग की भावना सम सामयिक जीवन का प्राण है। मोक्ष के लिए समष्टि के हित मे अपने हित का यह त्याग सम्भवत वैयक्तिक भोग मे लिप्त मनुष्य के समक्ष एक उच्च आदर्श एव महान् भावना के रूप मे प्रतिष्ठित है।

मात्र गृहस्थ जीवन एसा महत्वपूर्ण आश्रम ह जिसमे वेदाध्ययन द्वारा ऋषि ऋण से, पुत्रोत्पत्ति द्वारा पितृ ऋण स तथा यज्ञ द्वारा देव ऋण से उऋण हुआ जा सकता है। इसमे सतानोत्पत्ति तो अनिवार्य धार्मिक कर्त्तव्य माना गया है। गृहस्थ की पूर्णता इसी मे निहित है। इसके बिना मोक्ष सुलभ नही है। समसामयिक युग मे हिन्दू दम्पति सन्तान प्राप्ति के लिए अत्यन्त आतुर है।[6] पुत्र की यह आकाक्षा हिन्दू समाज अन्य कारणो की अपेक्षा इस कारण से करता है कि बिना पुत्र के उसके

---

१ प्रचि० ४ १४५। २ रा० पाण्डेय के हिन्दू सस्कार पृ० ३५० से तुलना कीजिए।
३ वेद का अध्ययन-अध्यापक ब्रह्मयज्ञ, अग्नि मे देवताओ के लिए आहुति देना देवयज्ञ, पितरो का तर्पण पितृयज्ञ, विभिन्न भूतो और प्राणियो को बलि देना भूतयज्ञ तथा अतिथियो की पूजा मनुष्य यज्ञ है। ४ जिण० ३३।

५ वर० ४ ३५ क, की० २ १७ ६१, १ २३ ७२, शालिभद्र रास, प्रा० प० २, १८८, जिण० ४५, चा० १५, प्रा० पै० २ १२८ तथा प्रचि० मे अनेक दृष्टान्त द्रष्टव्य है। ६ शुक्ल यजुर्वेद १९।११, शतपथ ब्राह्मण १ ७ २ ११, तैत्तिरीय सहिता ६ ३ १० ५, ऐतरेय ब्राह्मण ३३ १, वसिष्ठ० १७ १, विष्णु० १५।४४, शख, दाय० १६१, महाभारत (अनु०) १ १२० १५, मनु० ९ १०६, जमिनी० ६ २ ३१, बौधा० २ ११ ३४, आपस्तम्ब २ २४ ८, हरि० वेदा० हि० प० मि०, पृ० २१३-१४ से उद्धृत।

जीवन का अन्तिम उद्देश्य मोक्ष प्राप्ति सुलभ नही माना जाता । अन्तिम सस्कार का सम्पादन यदि पुत्र के द्वारा हो, तो सर्वोत्तम हे । श्राद्ध-तपण के अभाव मे मृतात्मा भ्रमित रहती है ।

सम सामयिक कवि बब्बर की गृहस्थाश्रम के प्रति मान्यता हे कि धर्म चित्त गुणवान् पुत्र, सुकर्मरत विनयशील पत्नी, विशुद्ध देह और धनयुक्त गृह, स्वर्ग से भी उत्तम है।[१] तत्कालीन शास्त्रकारो का भी अभिमत है कि गृहस्थ के यहा भिक्षा मिलती हो तो राजा के दान की इच्छा न करनी चाहिए।[२]

विवेच्य साहित्य के अनुशीलन से यह स्पष्ट नही होता कि यह गृहस्थाश्रम २५ वष का ही था और आयु के २६वे वष से प्रारम्भ होकर ५०वे वष मे समाप्त हो जाता है। विवाह के अवसर पर मारवणा-ढाला की आयु क्रमशः १॥ वष और ३ वष,[३] चादा की आयु १२ वष[४] तथा राजमती की भी आयु १२ वष होने स यह प्रकट होता है कि गृहस्थाश्रम का अवधि सम्बन्धी बन्धन सम्प्रति शिथिल था। सम्भवत लोक गाथाओ मे नायक नायिका के वय क्रम का यह विवेचन कौतूहल उत्पन्न करने की दृष्टि से समाविष्ट किया गया है। अथवा सम सामयिक लौकिक व्यवहार की पृष्ठ भूमि मे अभिव्यक्त है जो शास्त्रीय परम्परा से सवथा पृथक लगता है। जयचन्द, जीवदेव, जीवजसा, चन्द्रशेखर, महर सहदेव तथा श्रीकृष्ण आदि के जीवन से भी स्पष्ट नही होता कि इस आश्रम की उत्तरवर्ती सीमा का दृढता से पालन होता था।

लाक रुचि के आधार पर आश्रमो मे दूसरा स्थान इस काल मे सन्यास को उपलब्ध है। यह निवृत्तमूलक है। समस्त कार्यो को परित्यक्त कर मुक्ति मार्ग का चिन्तन किया जाता है। तप अभीष्ट प्राप्ति का पमुख साधन स्वरूप है।

वण रत्नाकर[५] मे महामुनि के सम्बन्ध मे लिखा हे कि वे श्रद्धा के पुत्र, अग्नि के सहोदर, ज्ञान के सखा, ममत्व के शत्रु लोभ क कृतान्त सयम के प्रतिबिम्ब तथा सन्तोष की राशि सदृश परमहस दशापन्न हे। वे यम, नियम, प्राणायाम प्रत्याहार, समाधि, ध्यान, धारणा, बन्ध, मुद्रा, आसन, अन्तर्योग तथा बहिर्योगादि से सयुक्त हाते है।

१ जिण० ४८, ४६, ५६ १६४, ४८१-८५, ४८६-६०, प्रच० २ १४० ४५, प्रा० प० II, ४४ ६१, ६५, ११७, १७१। २ प्रचि० ४ १३६ १८५।
३ ढोमा० ६१। ४ चादा० ४३। ५ ५ ५५ क।

वृद्धावस्था में सन्यासाश्रम की व्यवस्था से अर्थ लोलुपता तथा उसके दुर्गुणों से बच कर सन्यासी वर्ग ने आध्यात्मिकता की ओर बढ़ने का अभ्यास किया है जिसके माध्यम से भ्रमित जन का भ्रम निवारण तथा मिथ्यात्व की शान्ति हुई।[१] इनके आचरण से लोगो का सामान्य धारणा है कि ऋषि-मुनि का कथन झूठा नहीं होता।[२] ये दिव्य दृष्टि के अधिकारी होते हैं।[३] तप बल से आकाशगामी होकर अपनी इच्छानुकूल कही भी आ-जा सकने मे ये सक्षम हैं। सर्प-दंश से मरे व्यक्ति को जीवनदान देने,[४] असाध्य रोगी को स्वस्थ बनाने,[६] पर-काय-प्रवेश की विद्या जानने[७] तथा पिछले जन्म की सम्पूर्ण कथा बता सकने[८] की इनकी कुशलता उल्लेखनीय है।

सन्यास आश्रम के प्रति भारतीय समाज की इतनी गम्भीर आस्था है कि लोग अपना सर्वस्व त्याग कर अपनी इच्छा तथा रुचि के साथ विपुलसंख्या मे इसकी सदस्यता स्वीकार किये हुये है। गोबर नगर के राजकीय आम्राराम मे चार सहस्र योगी तन को क्षुण्ण करने वाले अनेक तपस्वी, कल्पमास करने वाली स्त्रिया एव सिद्ध पुरुषो का भीड एकत्रित रहती थी।[९] इन्द्रभूति के अष्टापद शैल पर चढते समय गौतम स्वामी को १५०० तापस आते दिखाई पडे।[१०] अनुपमा देवी द्वारा साधुओ को दान देते समय यतियो तथा मुनियो की भीड लगी रहती थी।[११] कन्नौज के महानगर मे समूह के समूह नगरा साधुओ तथा करोडो नगे साधुओ की उपस्थिति का साक्ष्य उपलब्ध है।[१२]

## असामाजिकता—

गृहस्थ आश्रम मे ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य तथा शूद्र प्रभृति चारो वर्णों द्वारा अपने-अपने उत्तरदायित्वो के प्रतिकूल किये गये असामाजिक कार्यों का उल्लेख वर्ण-व्यवस्था के अन्तर्गत हो चुका है। सन्यासी समाज मे सभी वर्णो के लोग अभिन्न रूप से सम्मिलित होकर मोक्ष प्राप्ति की एक मात्र उद्देश्य के लिए प्रयत्नशील हैं। किन्तु, कतिपय असामाजिक व्यक्तियो द्वारा उनकी वेशभूषा का दुरुपयोग अपने-अपने उद्देश्यो की सिद्धि के लिए किया गया है।[१]

१ गौतम० २२, प्रचि० २ ५७ ८४। २ जिण० ५८। ३ वीरा०, १११।
४ वीरा, १११, प्रचि० ५ २०४। ५ ढोमा० ६२१। ६ प्रचि० ४ १६६-७०।
७ प्रचि० ६। ८ प्रच० २ १६०। ९ चांदा, २०। १० गौतम० ३३।
११ प्रचि० ४ १६२। १२ पृ० ४-२३-१२। १३ चांदा० १६१, १६७।

## परिवर्तन लाने वाले तत्व—

भारतीय गृहस्थ अतिशय भाग्यवादी हो गये हैं।[१] फलत उनकी आत्मशक्ति में क्षीणता, और टोना-टोटका तथा शकुन-अपशकुन ऐसे विश्वासो मे दृढता के भाव विद्यमान हैं।[२] कतिपय सन्यासी क्रोध, अभिमान, अज्ञान, मत्सरता तथा मिथ्यात्व ऐसे दुर्भावो के वशीभूत हैं।[३] आशीष वचन देने के प्रतिफल मे कुछ भी न पाने पर उनमें क्रोधाग्नि प्रज्वलित हो उठती है[४] और वे कुवचन बोलने लगते हैं।[५] उनके पारस्परिक व्यवहार मे व्यग, ताना, अवमानना तथा निन्दा की प्रधानता है।[६] कुछ सन्यासी तन्त्र, मन्त्र, ध्यान और गुरु के प्रति अनास्था की स्थिति मे मद्य पीने, मास खाने तथा स्त्री के साथ रमण करने मे ही मोक्ष की प्राप्ति समझते हैं।[७] अहिंसा पर इतना अधिक बल दिया गया है कि कपडे मे जूँ, दात मे बदबू तथा नाक मे मल होने के कारण समुचित उच्चारण भी नही हो पाता है।[८] किसी-किसी मे सदाचार का अभाव[९] और चारित्रिक भ्रष्टता[१०] विद्यमान है। फलत सन्यासी लोग वेश्यागामी भी होते थे।[११] सन्यासी समाज के इस प्रकार पतनो मुख होने का कारण यह है कि कतिपय लोगो के सन्यासी होने के मूल उद्देश्य मे काम वासना की तृप्ति[१२] पुत्र प्राप्ति की उत्कट कामना निहित है। कतिपय अपने यश लाभ के साधन स्वरूप मे इसे अपनाए हुए हैं। उनके समक्ष सन्यासाश्रम का पवित्र तथा महत् उद्देश्य प्रपच मात्र है।

———

१ की० २ ३५ २३६, २ ६ २६, ढोमा० २७३, ३९५, चादा ८ ४, वीरा० ४७, प्रच० १ १२६, विप० १२, प्रा० प० II, १०१, सनेह० १०१, पृ० १२ ४६ ५ ११ १७ १। २ पृ० १० २९ ३५, चादा १५४, वीरा० १२, प्रचि० ३ ११ १०९ प्रचि० ४ १८८ २२०, ढोमा० ५१६ २०, चादा ३७, ८७, ९१, १२२, २६०, ३३०, प्रच० ४ ३५९, जिण० ५७, वीरा० ७, ३९, ५४-५६, ६६, प्रचि० ३ ८७, ४ १२६, १५५ ५।२०४ २१०। ३ गोतम०, प्रचि० २ ५७ ८४ ४।१३८। ४ प्रच० ३५ ३६। ५ की० २ २९-३० १८९।

६ प्रचि० २ ५८ ६७, २ ५८ ९५-१०१, ३ ९७, ३ १०९ १५६, ५ २२६, २ ५७ ८४

७ प्रा० पै० II १०७-११५। ८ प्रचि० ४ १६२ २००।

९ अही, ४ १८७ २१४ १७। १० रास और रासान्वयी काव्य, पृ० ५२ द्रष्टव्य।

११ प्रचि० ३ ९३। १२ वीण ३९, ४४, ९१, चादा०, १६४, ३२१, जिण० १५८, ढोमा० १७१, ४७७, विप० १४, (६) जिण० ४८, ५२-५४, ४८७-८८।

# ग—सस्कारो की योजना

आश्रम भारतीय सामाजिक जावन के प्रमुख मोड हैं तथा सस्कार मार्गों पर अवस्थित कतिपय लघु मील क पत्थर सदृश है जो मनुष्य को जीवन के भावा चरण का कतव्य बोध एव अभिनव परिस्थितियो का परिचय कराते ह। मुसलमानो की "सुन्नत" तथा ईसाइयो के 'वप्तिस्मा' से मिलते जुलते हिन्दू सस्कार मे वे धामिक अनुष्ठान समाविष्ट हैं जिनका उद्देश्य दैहिक, बौद्धिक तथा आत्मिक परिष्कार द्वारा पूणता प्राप्त करना है। इनके द्वारा व्यक्ति को समाज का सक्षम तथा प्रगतिशील सदस्य बनने मे सहायता मिलती है। समाज मे सङ्गठन, समरूपता तथा मतैक्य प्रतिष्ठित करने के लिए व्यक्ति के सम्मुख कतिपय सस्कारो के रूप मे आदश स्थितिया प्रस्तुत की गई हैं जो मनुष्य को निरन्तर वाछित प्रगति के लिए प्रत्येक स्तर तथा दिशा से पृष्ठ-भूमि निमित करती हैं।

हिन्दू सस्कार की मान्यताये वेद, ब्राह्मण ग्रन्थ, गृह्य तथा धर्म सूत्र, स्मृति एव परवर्ती निबन्ध वाङमय के रिक्थक्रम मे अनेक परिवतनो को आत्मसात करती हुई विवेच्य काल तक उपलब्ध होती हे। इनकी सख्या के सम्बन्ध मे शास्त्रो मे मत भेद है। आश्वलायन, पारस्कर, बौधायन, बाराह प्रभृति गृह्यसूत्र तथा मनु न सस्कारो की सख्या १३ दी है। गौतम स्मृति मे चालीस सस्कारो का उल्लेख है। अगिरा का सूची मे पच्चीस सस्कारो की चर्चा है। किन्तु सोलह सस्कार सर्वाधिक लोक प्रचलित है।[१] वस्तुत, इनमे पाच सस्कार के ही सकेत विवेच्य वाङमय मे उपलब्ध होते हैं। साहित्यकार द्वारा सस्कारो की अभिव्यक्ति मे इस प्रकार अधिक रुचि, मा यता तथा उत्साह न होने का कारण जैन धर्म बौद्ध धम तथा भक्ति माग के कर्मकाड विरोधी अभियान का प्रभाव हो सकता है क्योकि सस्कार मे मूलत धामिक विश्वास, व्यवहार, सामाजिक प्रथाये एव विधिया आदि कर्मकाड की ही प्रधानता है। सस्कारो की

१ देखिये स्वामी दयानन्द सरस्वती, 'सस्कार विधि' और प० भीमसेन शर्मा, 'षोडस सस्कार विधि।'

रहस्यात्मकता तथा अस्पष्ट प्रकृति की सुरक्षा के लिए लोक मे अप्रचलित सस्कृत भाषा मे परिवतन न करने की पुरोहितो की प्रवृति सस्कारा के प्रति जन-साधारण की आस्था मे शिथिलता उत्पन्न करने मे कम उत्तरदायी नही है, यह तथ्य भी अस्वीकार नही किया जा सकता कि विजेता इस्लाम राजसत्ता ने हिन्दू सस्कृति को पराभूत किया और देश के अधिकाश भागो मे धामिक अनुष्ठानो को सम्पन्न करने की स्वतन्त्रता तथा अवसरो मे भी कमी आई। सामान्य जनता ने वाह्य एव प्रदर्शनीय धार्मिक विधि विधानो का परित्याग किया। मात्र कुछ परम्परावादी आभिजात्य साम त परिवार ही सङ्कट मोल लेकर धार्मिक कृत्यो के सम्पादन का साहस कर सकते थे।

सस्कारो की दीघ परम्परा मे, अनेक परिवर्तनो के मध्य यदि कोई ऐसा सस्कार है जिसने अपना महत्व कभी नही खोया तो वह विवाह सस्कार है क्योकि यह समस्त सस्कारो का उद्गम अथवा केन्द्र स्वरूप हे। स तानोत्पादन द्वारा पितृ ऋण से मुक्ति पाना बिना विवाह के असम्भव है। इसी से भारतीयो मे यह एक अनिवार्य धार्मिक एव सामाजिक कतव्य माना गया है। इससे वश-परम्परा की निरन्तरता, पितरो की अविच्छिन्न पूजा तथा सम्पत्ति के उत्तराधिकार की समस्या का समाधान होता है। वस्तुत विवेच्य काल मे भी अन्य सस्कारो की अपेक्षा विवाह सस्कार को सर्वोपरि मान्यता प्रदान की गई है। पुत्र जिणदत्त के लज्जाशील, शीलवश धार्मिक तथा शुद्ध विचार, अविषयी स्वभाव को देखकर सेठ जीवदेव को चिन्ता हुई कि कही मेरा वश न डूब जाय। अस्तु, उसने एक लाख दाम उस व्यक्ति को पुरस्कार स्वरूप देने की घोषणा की जो जिणादत्त को विषय वासना की ओर प्रेरित कर विवाह सस्कार के लिए उसे उद्यत करा सके।[1] मारू के विवाह सस्कार के सम्बन्ध मे रानी ने राजा पिङ्गल से अनुरोध किया कि कोयल और आम्रवृक्ष, तथा मेढक और सरोवर की भाँति मारु को भी उसके योग्य वर के साथ रहने का अवसर यथाशीघ्र प्रदान करे।[2] चादा[3], प्रद्युम्न, रूपकुमार, सुभानुकुमार, वीसलदेव[5] तथा सयोगिता[6] प्रभृति के विवाह सस्कार के लिए उनके अभिभावको की आतुरता तथा उत्साह का वणन इस प्रसङ्ग मे द्रष्टव्य है।

हिन्दू विवाह सस्कार विश्व के अन्य विवाहो के सदृश पति-पत्नी के मध्य, व्यक्तिगत हित से पूण एक समझौता मात्र नही है, अपितु अपने अनुष्ठानो के द्वारा प्रतीकात्मक ढङ्ग से अधिक सशक्त तथा विलक्षण प्रभाव सहित सहयोगी, परिवार तथा

१ जिण० ६५-७२। २ ढोमा० ५ १०। ३ चांदायन। ४ प्रद्युम्न चरित।
५ वीसलदेव रास। ६ पृथ्वीराज रासउ।

समाज के कल्याणार्थ स्वेच्छापूर्वक त्याग एवं आत्मसमर्पण की भावना दृढ़ करता है। विवेच्य वाङमय मे कन्यादान,[१] राष्ट्रभृतादि होम[२] तथा सप्तपदी[३] आदि वैवाहिक कृत्यो का उल्लेख हुआ है जिनमे परिवारो तथा सम्बन्धियो के कल्याण, ऐश्वर्य सम्पन्नता और सुख पहुँचाने का सङ्कल्प किया जाता है।[४] इसी सङ्कल्प का यह प्रभाव है कि अपनी तरुणाई की चरमावस्था मे भी राजमती,[५] मारवणी, मालवणी,[६] चादायन, मैना,[७] विमलामती, श्रीमती, शृङ्गारमती तथा विमलमती प्रभृति विवेच्य वाङमय की नव-विवाहिता भारतीय नारियो ने अपने पारिवारिक उत्तरदायित्वो को त्याग कर प्रवासी पति के सन्निकट चली जाने का साहस नही किया। वैवाहिक सुखोपभोग के भ्रम मे न पडकर पति के अभाव का कष्ट झेलती हुई इन्होने त्याग, आत्मसयम तथा साधनापूर्ण जीवन ग्रहण किया है। वस्तुत विवाह काम-भोग का प्रमाण पत्र मात्र नही है।

विवाह सस्कार दो सामाजिक प्राणियो के मध्य एक अभिनव सम्बन्ध स्थापित करता है। इसके मुख्य अनुष्ठान पाणिग्रहण के अवसर पर सूर्य, चन्द्र, वायु, जल धरती तथा आकाश आदि को साक्षी बनाकर वर, वधू का दाहिना हाथ इस मन्त्र के उच्चारण के साथ पकड कर विश्वास दिलाता है कि 'मैं तेरा हाथ सौभाग्य के लिए ग्रहण करता हूँ, तू मुझ पति के साथ वृद्धावस्था पर्यन्त जरदष्टि ( जीवित ) रहे[९]।' वीसलदेव रासो मे राजमती ने पण्डित द्वारा अपने प्रवासी पति को देवताओ के समक्ष इस सङ्कल्प को मार्मिक ढङ्ग से स्मरण दिलाकर उपालम्भ दिया है कि मेरे साथ अविश्वास न करे।[१०] वर्ण रत्नाकर[११] मे उल्लिखित विवाह वर्णना के स्थाली कृत्य से भी वर, वधू के भौतिक तथा आध्यात्मिक तत्वो के सयुक्त होने की भावना को शक्ति प्राप्त होती है जिसमे वर, वधू को कुछ पक्वान्न इन वचनो के साथ खिलाता है कि, 'मैं अपने प्राणो से तेरे प्राणो को धारण करता हूँ, अपनी अस्थियो से तेरी अस्थियो

१ वर० ७३ क। २ वही,। ३ वही, प्रच० ५८५, ६५६, वीरा० १९-२१।
४ समस्त पितॄणां निरति शयानन्दब्रह्मलोकावाप्त्यादिकन्या दान कल्पोक्त फलावाप्तये द्वादशावरान् द्वादशापरान् पुरुषांश्च पवित्रीकर्तुमात्मनश्च श्री लक्ष्मी नारायण प्रीतये कन्यादानमहं करिष्ये। जगन्नाथ कृत विवाह पद्धति। हिस०, पृ० २७२-७३।
५ वीसलदेव रासो। ६ ढोला मारू रा दोहा। ७ चादायन।
८ जिणदत्त चरित। ९ अथर्ववेद १४ १ ४९, आश्वलायन गृह्यसूत्र १ ७ ३, गोभिल गृह्यसूत्र २ २ १६ हिस०, पृ० २८८। १० वीरा० ८६।
११ वर० ७३ क।

को, मास से मास को, तथा त्वचा से त्वचा को धारण करता हूँ। वर्ण रत्नाकर[२] मे उल्लिखित अन्य वैवाहिक अश्वारोहण कृत्य से भी वर वधू के सम्बन्ध मे स्थायित्व तथा दृढता की भावना उत्पन्न होती है। इसमे पति पत्नी का एक प्रस्तर खण्ड पर इन वचनो के साथ आरूढ कराता है कि तू इसी के समान स्थिर तथा दृढ हो।[३] इन वैवाहिक सस्कारो का विवेच्य वाङमय के चरित्रो पर स्पष्ट प्रभाव द्रष्टव्य है। यथा, वीसलदेव का राजमता, ढाला का मारवणी तथा मालवणा लोरिक का मैना तथा चादायन, पृथ्वीराज का सयोगिता, जीवदेव का जीवजसा, तथा जिणदत्त का विमलामती, श्रीमती, शृगारमती तथा विमलमती के पारस्परिक पति-पत्नी सम्बन्धो मे विशेष कर दूर दूर रहने की स्थिति मे भी, किसी के भी चरित्र मे दुबलता की गन्ध नही प्रतीत होती। गर्विता पत्नी से अपमानित और रुष्ट वीसलदेव अपनी पत्नी के प्रति उत्तरदायित्व के निर्वाह हेतु उडीसा की महारानी द्वारा प्रदत्त बहुमूल्य सम्पदा तथा राजाओ की चार सुदर सुकुमारियो के प्रलोभन से किंचित मात्र भी विचलित नही हुआ।[४] दूसरी ओर, वीसलदेव के वियोग मे राजमती सदृश समस्त हिदू नारियो पर ऐसा सस्कार पडा है कि पति से विमुख होने पर वे योगिनी बनकर तप करने, हिमालय पर गलने, पवत से कूद कर या नदी मे डूब कर मरने[५] के अतिरिक्त भोग विलास पूण अन्य मार्ग सोचती हुई नही उपलब्ध होती। प्रतिवाद स्वरूप, चादायन के चरित्र मे प्रथम पति की निबलता, कुरूपता तथा गन्देपन के कारण कुछ शिथिलता अवश्य प्रकट हुई है किन्तु समाज मे उसकी सवत्र और सब प्रकार से निदा की गई है।

विवाह दो व्यक्तियो के सयुक्त जीवन मे एक सर्वथा नवीन अध्याय का उद्घाटन करता है जिसमे अनेक दुशकाओ की सभावनाये रहती है। वैवाहिक विधि विधानो मे इनके निवारण के लिए अनेक प्रयत्नो का समावेश है। वणरत्नाकर मे उल्लिखित कन्यादान[६] के अवसर पर, गृहस्थी की सचालिका वधू से, उसकी दुर्भाव नाओ के रक्षार्थ पति, परिवार तथा आश्रितो के प्रति स्नेहपूण दयालु तथा उदार-मना होने के लिए कन्या के अभिभावक द्वारा सकल्प करवाना सर्वाधिक महत्वपूण कृत्य है।[७] राष्ट्रभृत कृत्य[८] मे वर देवताओ से विवाहित जीवन की भावी आपदाओ से बचने के लिए प्राथना करता है कि, प्राणियो के अधिष्ठाता अग्नि मेरी रक्षा करो,

---

१ हिस०, पृष्ठ ८८-८९ पारस्कर गृहसूत्र १ ११ ५। २ वर० ७३ क।
३ हिस०, पृ० २८९, शाख्यायन गृहसूत्र, १ ८ १९। ४ वीरा० १०७।
५ वही, पद ४४। ६ वर ८३ क। ७ हिस०, पृ० २९३ पारस्कर गृहसूत्र, १ ४ १७। ८ वर ७३ क।

महान का अधिष्ठाता इन्द्र मेरी रक्षा करे, पृथ्वी का अधिष्ठाता यम मेरी रक्षा करे।[1] अभिसिंचन क्रिया[2] मे आपा (जल) से शाति तथा स्वास्थ्य के लिए, और सुमगली अथवा आशीर्वाद के क्रम मे कल्याण के लिये लोग देवो से प्रार्थना करते हैं।

विवाह के पूव, दिन मे विवाह मण्डप मे विघ्न विनाशक गणेश की प्रतिमा का स्थापन, होम के लिये यज्ञीय वेदी का निर्माण, वधू के पिता का अपनी पत्नी के साथ स्नान कर मङ्गल सूचक वस्त्र पहन आचमन तथा प्राणायाम के सहित स्वस्ति-वाचन, मडप-प्रतिष्ठा, मातृपूजन, वसोर्धारापूजन, आयुष्य जप तथा नान्दि श्राद्ध करना, विवाह प्रक्रिया मे अनेक विभिन्न देवताओ को मडप मे आमन्त्रित कर उनकी यथोचित पूजा, आराधना तथा उनको साक्षी बनाकर अनेक सकल्पो का करना, और अन्त मे समस्त देवी-देवताओ तथा पितरो को उनके अपने-अपने स्थान पर ससम्मान विदा करना, आदि कृत्यो से[3] प्रकट होता है कि हिन्दू विवाह सामाजिक अनुबन्ध की अपेक्षा एक धार्मिक सस्था अथवा सस्कार है जिसमे वर और वधू के दो पक्षो के अतिरिक्त एक तीसरा अतिमानवीय, आध्यात्मिक अथवा दैवी तत्व भी विद्यमान है जो वैवाहिक सम्बन्धो का मूलाधार है। पारस्परिक उत्तरदायित्वो के अतिरिक्त पति-पत्नी मे इस तृतीय तत्व के प्रति महत्तर निष्ठा की भावना भी समाविष्ट हो जाती है जो दाम्पत्य जीवन मे आकषण तथा स्थायित्व, और विवाह के शब्दार्थ 'ऊपर उठाना, योग देना, ग्रहण करना तथा धारण करना' को सार्थकता प्रदान करती है। विवेच्य वाङ्मय मे वैवाहिक जीवन के सकट काल मे राजमती, विमलामती शृगारमती, श्रीमती आदि समस्त चरित्र एकमात्र इसी तृतीय तत्व, देवी शक्ति, का आश्रय ग्रहण करते दिखाई देते है। यथा जिणदत्त के प्रवास गमन पर दुखित विमलामती यह विलाप करती हुई कि, 'हा देव, तूने यह क्या किया,' उसने निश्चित रूप से जिन मन्दिर मे आश्रय लेकर सदैव णमोकार मन्त्र का स्मरण किया।[5] शृगारमती, श्रीमती तथा विमलमती आदि ने भी ऐसा ही किया।[6]

दूसरा सस्कार जिसका सम-सामयिक साहित्यकारो ने कुछ वर्णन किया है, वह मरणान्तर अन्त्येष्टि सस्कार दाह कर्म[7] और पिण्डदान[8] है। आश्वलायन गृह-

१ हिस०, पृ० २९३ पारस्मर गृहसूत्र १ ५ ७-११।  २ वर० ७३ क।
३ वर० ७३ क, जिण० १२१ १२५, प्रच० ३५६ ७, ६५५, वीरा० १२ १९।
४ हिस०, पृ० २९५।  ५ जिण० १५८।  ६ जिणदत्त चरित।
७ ढोमा० ४०५, पृ० ३ ३२ ३, चादा, ३१७, वीरा, ६६।  ८ पृ० ८।३० ३।

सूत्र[1] तथा भारद्वाज गृहसूत्र[2] के अनुसार दाह संस्कार हिन्दू समाज के मूलाधार यज्ञ की आह्वनीय अग्नि में प्रदत्त आहुति के सदृश है जो शव को स्वर्ग पहुँचाती है। चिता में अग्नि प्रदीप्त करते समय प्रार्थना की जाती है, 'हे अग्ने ! इस देह को तू भस्म न कर, न इसे कष्ट दे और न इसकी त्वचा तथा अवयवो को इतस्तत विकीर्ण ही कर। जातवेद, जब यह शरीर पूर्णत ध्वस्त हो चुके, तो इसकी आत्मा को पितृलोक में ले जा।'[3] तदनन्तर मृतक के विभिन्न अवयवो को इस प्रकार सम्बोधित किया जाता है, 'नेत्र सूर्य के निकट जाए, प्राणवायु वायुमण्डल मे विलीन हो, अपने अपने पुण्य कर्मों के अनुरूप तू स्वर्ग, पृथ्वी या जलीय किसी भी लोक को, जो तेरे लिए कल्याणप्रद हो, जा, तुझे वहाँ भोजन प्राप्त हो और तू वहा सशरीर निवास कर।[4] इस तरह लोग मृतात्मा को परलोक भेजते है और वह स्वगवासी होता है। वस्तुतः 'मरने' के लिए 'स्वगवास हुआ', परलोक गामी हुए', स्वर्गारोहण किया' 'सदृश वाक्यो द्वारा लोगो ने अपनी भावाभिव्यक्ति विवेच्य ग्रन्थो मे सामान्य रूप से प्रकट की है।[5] दाह कर्म को स्थायित्व और मान्यता प्रदान करने का मूल श्रेय वैदिक काल मे प्रसृत भारतीय आर्यों की यह दृढ आस्था क्रियाशील थी कि अग्नि इहलोक मे स्वगदूत हैं और उसमे प्रदत्त आहुतियाँ स्वर्ग तक पहुँचाने वाले दूत की भाँति है (वह्नि यशस विदथस्य केतु सुप्राव्य दूत सद्यो अर्थम्। ) अस्तु, हिन्दू दाह क्रिया, और्ध्वदैहिक-कृत्य कहलाया जिसका तात्पर्य स्वग की ओर गति के लिए आत्मा को शरीर से मुक्त करने वाली क्रिया है।[7]

यद्यपि शव व्यवस्था की अनेक विधियो मे दाह कर्म वैदिककाल से ही हिन्दुओ मे मान्य है, किन्तु जौहर के देश राजस्थान की एक नारी मारवणी द्वारा अपने पति के सौत-गृह से न आने पर उपालभ रूप मे यह कथन, 'स्वामी, न तो मिलते हो, न आते ही हो और न ले जाते हो, विलम्ब करने पर मारवणी के अस्थिपजर पर कौए उड़ाओगे,[8] प्रकट करता है कि उसने अवश्य शव को कही खुले मैदान मे छोड़े हुए देखा होगा। इससे इस प्रकार की प्रथा के प्रचलन का भी अनुमान करना असगत न होगा। शव व्यवस्था, उस जाति के सास्कृतिक और धार्मिक विश्वास पर आधारित है। शव को खुले मैदान मे छोड़ देने की आदिम प्रथा घुमन्तू जाति की है जो

---

१ छ १ २। २ १ २, हिंस० पृ० ३२०। ३ ऋ० १० १६ १, हिंस०, पृ० ३३०। ४ ऋ० १८ २७ हिंस० ३०१। ५ जिण ५४६-५४७, पृ० १२ ४६ ४, ८ १४ ३। ६ ऋ० ? ६०, हिंस० पृ० ३०६।
७ हिंस०, पृ० ३०७। ८ ढोमा० १५७।

शव व्यवस्था का अन्य उपाय कर सकने मे सक्षम नही होती । हिन्दू जाति तो वैदिक काल से ही उन्नत और सभ्य है । इस असभ्य प्रथा के प्रचलन का स्पष्ट सकेत कही भी नही उपलब्ध है । दाह क्रिया वैदिक काल से ही मान्यता प्राप्त कर चुकी है । इस सदर्भ मे, इसी काल मे पाटन (आधुनिक बिहार प्रान्त के अ तर्गत) के एक जगल मे सर्प दश से अपनी पत्नी की मृत्यु पर आभीर जाति के लोरिक का यह सकल्प कि चिता जला कर सपत्नीक भस्म हो जाऊँगा,[१] उल्लेखनीय है । निम्नजाति के असहाय व्यक्ति पर ही दाह क्रिया का सस्कार स्पष्ट परिलक्षित होता है । मारवणी द्वारा अस्थिपजर पर कौवे उडने की उक्ति, सभव हो सकता है कि कवि ने कही किसी निधन का शव उसके सम्बन्धियो द्वारा किसी कारण विशेष से त्याग दिये जाने के दृश्य को दैवयोग से देख लिया हो और विस्मृत पति का ध्यान आकर्षित करने के लिये इस मर्मस्पर्शी दृश्य को प्रयुक्त कर लिया हो । राजस्थान की दूसरी नारी राजमती को पति के वियोग मे पौषकालीन राजभवन श्मशान सदृश्य दिखाई पडना, दाह सस्कार के परम्परा का पोषक है ।[२]

शव व्यवस्था मे भू-निखात की प्रथा तत्कालीन मुस्लिम समाज मे प्रचलित है । जौनपुर तुक बस्ती मे कब्र मकबरो से पृथ्वी भर गई थी, ऐसा कीर्ति सिंह ने देखा ।[३] समसामयिक साहित्य मे हिन्दू जाति मे यह प्रथा सवथा अनुपलब्ध प्रतीत होती हे, किन्तु शिशु और उच्चकोटि के साधु महात्माओ के शव का भू-निखात वर्तमान हिन्दू समाज मे इतस्तत दिखाई देता है । मुसलमानो के मकबरे सदृश हिन्दुओ मे भी अपन विगत सम्बन्धियो की स्मृति सुरक्षित रखने के लिए शव के अस्थि-अवशेषो पर समाधि या स्तूप का निर्मित होना शतपथ ब्राह्मण[४] के उल्लेखो से प्रमाणित होता है, किन्तु यह प्रथा रूप मे सावजनीन नही भासित होता, नही तो अन्य ब्राह्मण ग्रन्थ भी इसकी चर्चा करने मे अवश्य रुचि लेते । बौद्ध श्रमणो तथा सिद्ध महात्माओ और सन्यासियो की समाधि या स्तूप के निर्माण की प्रथा हिन्दू समाज मे विद्यमान है, किन्तु सामान्य जनता मे यह काय लोकप्रिय नही है ।

अन्त्येष्टि सस्कार का पिंडदान कृत्य भी विवेच्य वाड्मय मे उल्लिखित है ।[५] इससे, लोगो का यह विश्वास उद्भासित होता है कि आत्मा मरने के पश्चात भी जीवित रहती है । उसको भोजन, आवास, पाथेय तथा मार्ग दर्शक की सुविधा कम से कम एक वर्ष पयन्त अपेक्षित है । अस्तु, महापात्रो के माध्यम से साल भर के लिए

१ चादा; ३१७ । २ वीस० ६६ । ३ की० २ ३१ २०८ ।
४ १३ ८, हिस०, पृ० २३२ । ५ सनेहलीला ४६, की० ४ ३८ १५२ ।

भोज्य पदार्थ और गृहस्थी के अन्य सामान दान मे अर्पण किये जाते हैं। स्वर्ग लोक की यात्रा सफल बनाने के लिये वृषोत्सर्ग सम्पन्न करवाया जाता है।

चांदायन[१] मे महर सहदेव की कन्या के छठी सस्कार का वर्णन है। वस्तुत यह निष्क्रमण सस्कार है और सामान्यत जन्म से बारहवे दिन सम्पन्न किया जाता है। कन्या के सन्दर्भ मे इसका छठवे दिन ही सम्पन्न होने का प्रचलन आधुनिक काल मे भी है। इसमे, नव-जात शिशु को प्रसूति-गृह से उसकी जिज्ञासा तथा विभिन्न अङ्गो की गतिविधि की तुष्टि के लिए अपेक्षाकृत व्यापक क्षेत्र मे धार्मिक विधिविधानो के साथ लाया जाता है। इस सस्कार का महत्व, नवजात शिशु की दैहिक सम्बर्द्धन और उसके मस्तिष्क पर सृष्टि की असीम प्रभुता का अङ्कन होने मे समाविष्ट है।

प्रद्युम्न चरित[२] और जिणदत्त चरित[३] मे जातकर्म सोत्साह सम्पादित किया गया है। घर-घर मे भेरी, तुरही, महुवर तथा शङ्ख ध्वनि के साथ स्त्रियो ने बधावा, मङ्गलाचार और मङ्गलगीत गाये, मोतियो के चौक पूरे और केशर तथा रोली के चिह्न लगाये। ब्राह्मणो ने वेद मन्त्रो का उच्चारण किया। अभिभावक ने ताबूल, सुपारी, पान, सूती-रेशमी वस्त्र और बहु सख्या मे द्रव्य वितरित किये। ब्रह्म तथा आदित्य पुराण के अभिमत मे पुत्र का जन्म दिन शुभ तथा महत्त्वपूण है। इसे देखने देव और पितर आते हैं,[४] क्योकि ऐसा विश्वास है कि पुत्र का मुख देखते ही पितर अमरत्व को प्राप्त होते है[५] और पितरो की प्रसन्नता से पुण्य होता है। अस्तु इस दिन यथाशक्ति दान पुण्य करना चाहिये जिससे सद्य प्रसूता माता के कष्ट और शिशु की भावी आपदाओ का निवारण हो सके। जातकर्म तथा निष्क्रमण प्रधानत दोष मार्जन करने वाले सस्कार हैं।

विवेच्य वाङ्मय मे जनेऊ[६] तथा पन्द्रह वर्ष की आयु मे उपाध्याय कुल (विद्यालय) मे जाकर विद्याध्ययन[७] के उल्लेख से विद्यारम्भ, उपनयन तथा वेदारम्भ सस्कारो के सम्पन्न होने का सकेत उपलब्ध होता है। वैदिक युग से उपनिषद् काल तक विद्यारम्भ तथा वेदारम्भ, उपनयन सस्कार मे ही समाविष्ट

१ चा० ३३।   २ प्रच० १२०, १२१।   ३ जिक्ष० ६०-६१।
४ वीर मित्रोदय सस्कार प्रकाश भाग १, पृ० १९९, हिस०, पृ० ९८।
५ ऋणमस्मिन सन्नयति अमृतत्वश्च गच्छति। पिता पुत्रश्च जातस्य पश्येच्चैज्जीवितो मुखम॥ याज्ञवल्क्य स्मृति, १७ १।   ६ वीरा० २२, प्रच० ४३७४।
७ जिण० ६३, प्रच० १३६-१३८, प्रचि० ४ १४८ १९४।

थे ।[१] गृह्यसूत्र, धर्म सूत्र, प्राचीन स्मृति, सस्कार विषयक मध्यकालीन तथा आधुनिक निबन्धो मे भी विद्यारम्भ की चर्चा नही है । वीर मित्रोदय,[२] स्मृति चन्द्रिका,[३] गोपीनाथ भट्ट की सस्कार रत्नमाला तथा याज्ञवल्क्य स्मृति की अपरार्क कृतवाख्या प्रभृति ग्यारहवी सदी के परवर्ती कर्मकाड सम्बन्धी वाड्मय मे विद्यारम्भ सस्कार की परम्परा का स्पष्ट और प्रमाणित उल्लेख उपलब्ध होता है ।[४] वेदारम्भ का सवप्रथम उल्लेख व्यास स्मृति[५] (दूसरी से पाचवी सदी के मध्य) मे प्राप्त होता है । वस्तुत बालक का गुरुकुल जाना ही उपनयन था जिसके अनन्तर विद्यारम्भ और वेदाध्ययन प्रारम्भ हो जाता था ।[६] उपनयन सस्कार प्रमुख ओर प्राचीनतम है किन्तु विवेच्य काल मे उपनयन का कही उल्लेख नही है । इसकी मान्यता का सकेत जनेऊ[७] द्वारा प्रकट होता है । इस युग मे वेदाध्यथन को प्राथमिकता उपलब्ध है ।

सामान्यत , यह सार्वभौम परम्परा है कि प्रत्येक व्यक्ति के वयस्क होते समय उसको सामाजिक जीवन मे प्रवेश कराने के उपलक्ष्य मे किसी न किसी प्रकार से दीक्षा सस्कार का सम्पादन अवश्य कराया जाता है जिसके द्वारा युवक मे सामाजिक और जातीय मूल्यो के प्रति आस्था और उनकी सुरक्षा के लिए आत्मोत्सर्ग की भावना सुस्थिर होती है । व्यक्ति को समाज की पूण सदस्यता की प्राप्तिके लिये मुसलमानो की 'सुन्नत' तथा ईसाइयो के 'बैप्टिज्म' की भाति हिन्दुओ के इस उपनयन सस्कार, जिसके

---

१ उप समीपे आचार्यादीना बटोर्नीतिनयन प्रापणमुपनयनम् । भारुचि०, वीरमित्रोदय सस्कार प्रकाश भाग १, पृ० ३३४, उद्धृत्वा अयानि । ४ ४, हिंस०, पृ० १४७ ।

गुरोर्व्रताना वेदस्य यमस्य नियमस्य च
देवताना समीप वा येनासौ नीयतेऽसौ ॥ अभियुक्त, वही

उपनयन मात्र विद्यालय मे गुरु के निकट जाने पर ही नही होता था, अपितु वेद के किसी भी शाखा के अध्ययन प्रारम्भ करते समय बार-बार इसका अनुष्ठान अपेक्षित था (यच्छाखीयैस्तु सस्कारै सस्कृतो ब्राह्मणो भवेत् ।

तच्छाखाध्ययन कार्यमेव न पतितो भवेत् ॥ वसिष्ठ, वीरमित्रोदय, सस्कारप्रकाश, पृ० ३३७)

छान्दोग्य उपनिषद ५ २ ७, याज्ञवल्कय स्मृति १।१५ आपस्तम्ब धर्म सूत्र १ । २ सस्कार प्रकाश, भाग १, पृ० ३२१ ।

३ सस्कार काड, पृ० ६७ । ४ हिंस०, पृ० १३८ ।

५ १ १४ ,हिंस० पृ० १८२ । ६ वही । ७ वीरा०, २२, प्रच० ४ ३७४। ।

आदश आयोजन मे अग-भग करना[१], युवती के साथ अस्थायी एकान्तवास[२] तथा सहन शक्ति की परीक्षा[३] प्रभृति अशिष्ट प्रतिब ध न होकर व्यापक शिक्षा का अनिवाय निब धन है, जिसके अनन्तर दीक्षित व्यक्ति को द्विज कहलाने, आय-क या के साथ विवाह करने तथा विशाल साहित्य-भण्डार के अध्ययन करने आदि के सदृश अनेक अधिकारो एव सुविधाओ का माग प्रशस्त हो जाता है।

उपनयन सस्कार का उल्लेखनीय कृत्य भिक्षाटन, जिसे अध्ययन काल पर्यन्त निर्वाह के प्रमुख साधन रूप मे ब्रह्मचारी को अपनाना होता है, का प्रद्युम्न तथा जिण दत्त के उपाध्याय कुल (विद्यालय) मे रहते समय उल्लेख नही किया गया है। सभव है, आभिजात्य वर्ग मे यह प्रचलन अनिवार्य और लोकप्रिय न रहा हो। इस परम्परा से ब्रह्मचारी के मनमे समाज के प्रति कृतज्ञता और सम्मानपूण धारणा सदैव के लिए सुस्थिर हो जाती है।

सामा यत , नव निर्मित मण्डप तथा शुभ मुहूर्त मे कृत सस्कारगत देवी देवताओ का प्रतिष्ठापन, स्तुति, प्रार्थना, मन्त्रोच्चारण, आशीवचन और अभिषिचन प्रभृति क्रियाये ऐसा धार्मिक एव आध्यात्मिक वातावरण उत्पन्न करती है कि व्यक्ति उच्च भावनाओ से अभिभूत परिष्कृत एव पवित्र होने की अनुभूति करने लगता है। सस्कार अपने अनुष्ठान के समय गृहस्थोपयोगी समस्त अपेक्षित वस्तुओ की याचना, अशुभ प्रभावो का प्रतिकार, नैतिक सद्गुण, चरित्र-निर्माण तथा व्यक्तित्व के विकास को प्रश्रय देकर सासारिक जीवन को अनुशासित, सुनियोजित तथा सोद्देश्य बनाते हैं। साथ ही यज्ञ, यजन और व्रतो के विधान से सस्कार्य व्यक्ति को ऐसा अनुभव कराते हैं कि उसका जीवन किसी अदृश्य शक्ति से अनुप्राणित है। फलत प्रद्युम्न, जिणदत्त, जीवदेव, जीवजसा, चन्द्रशेखर, पृथ्वीराज, महाकवि चन्द, कयमास, हर्रसिह, कनकबड गूजर, राठौर निडर राय, छगन, कन्ह अल्हन, अचलेश, विझ, सलष पमार, लखन बघेल तथा तोवर पहाडराय आदि व्यक्ति इस असीम तथा अदृश्य शक्ति को आत्म-समर्पण करते तथा उससे स्वय सचालित होते दिखाई पडते हैं।[४]

१ हर्बट स्पैन्सर, प्रिंसिपुल्स आव सोश्योलाजी, १ १८६, २६० ।

२ फ्रेजर, गोल्डन बॉउ १, पृ० ८२६, ३ २०४, हिस०, पृ० १६४ ।

३ फ्रोबेनियस, चाइल्डहुड आव मैन, अध्याय ३, फ्रेजर, गोल्डन बॉउ, द्वितीय सस्करण, ३ पृ० ४४२, हिस०, पृ० १४४

४ प्रद्युम्न ६६०, जिण० से चन्द्र तक जिण० ५०७-५४६, पृथ्वीराज १०:२६, चन्द (पृ० १२ १), कयमास (पृ० ३:२ ४) हर्रसिह से पहाड राय तक, पृ० ८ १०-३४

## सस्कार मे प्रसृत परिवर्तनकारी तत्व—

आपस्तम्ब धर्मसूत्र, छान्दोग्य उपनिषद् वसिष्ठ धर्मसूत्र, भारद्वाज गृह्यसूत्र, तथा याज्ञवल्क्य स्मृति से स्पष्ट ज्ञात होता है कि मूलत उपनयन सस्कार का मुख्य प्रयोजन शिक्षा ग्रहण करना था[१]। किन्तु सस्कार के कर्मकाण्ड को लाकदृष्टि मे सर्वाधिक महत्वपूण स्थान प्राप्त हो गया है। विवेच्य साहित्य से यह ज्ञात होता है कि चौदहवी शताब्दी के भारत मे जनेऊ अथवा उपनयन सस्कार का महत्व विद्याध्ययन की भूमिका के रूप मे गौण हो चला था। केवल इसका कर्मकाड मात्र अधिक प्रचलित था। तात्पर्य यह कि द्विजो का विशेषकर ब्राह्मणो का इस युग मे भो अनिवार्यत उपनयन सस्कार होता था कि तु उपनयन सस्कार के अनन्तर विद्यारम्भ का आरम्भ अनिवायत सम्पन्न होता नही दिखाई पडता है। वीसलदेव, यज्ञोपवीत धारण करने के पश्चात् अपनी पत्नी से मनमुटाव कर धन कमाने विदेश चला जाता है।[२] प्रद्युम्न चरित मे जनेऊ और ब्राह्मणवश का प्रयोग, अधिक खाने की शक्ति से किसी यशस्वी व्यक्ति की मर्यादा नष्ट करने और उसे चिढाने के अभिप्राय से हुआ है।[३] यज्ञोपवीत सस्कार, मौलिक तत्वो का अतिक्रमण कर महत्वहीन बन गया है।

रामायण तथा महाभारत काल तक प्रौढ कन्याओ के विवाह के समथन मे अनेक दृष्टात उपलब्ध हैं।[४] किन्तु परवर्ती काल मे विवाह की निम्न आयु सीमा उत्तरोत्तर घटती गई। वसिष्ठ के अभिमत मे 'प्रयच्छेन्नग्निका कन्या ऋतुकालभयात् पिता। ऋतुमत्या हि तिष्ठन्त्या दोष पितरमृच्छति।'[५]-ऋतुकाल के भय से पिता को

---

१ आपस्तभ धर्मसूत्र १—उपनयन विद्याथस्यश्रुवित सस्कार इति। 'उपनयन विद्याध्ययन के लिए इच्छुक व्यक्ति के श्रुति के अनुसार सस्कार' को कहते हैं।
—छा दोग्य उपनिषद ५ २ ७
—वसिष्ठ, वीरमित्रोदय सस्कार प्रकाश, भाग १, पृ० ४१५ पर उद्धृत, हिंस, पृ० १५०—यच्छारवीयैस्तु सस्कारै सस्कृतो ब्राह्मणो भवेत्।
तच्छारवाध्ययन कायमेव न पतितो भवेत्॥—वेद के किसी शाखा का अध्ययन प्रारम्भ करते समय बार बार उपनयन का अनुष्ठान करना पडता था। हिंस०, पृ० १५०। — भारद्वाज गृह्यसूत्र—हिंस०, पृ० १५०।
—याज्ञवल्क्य स्मृति १ १५–उपनीय गुरु' शिष्य महाव्याहृतिपूर्वकम्।
वेदमध्यापयेदेन शौचाचाराश्च शिक्षयेत्॥

२ वीरा० २२ और उसके आगे। ३ प्रच० ४ ३७४।

४ हिंस०, पृ० २३७। ५ वसिष्ठ स्मृति १७।

नग्निका अवस्था मे ही क`या का विवाह कर देना चाहिये, क्योकि ऋतुमती कन्या के घर पर रहने से पिता दोषभागी होता है । विवाह के लिए नग्निका सर्वोत्तम समझी जाने लगी—'यावलज्जा न जानाति यावत् क्रीडति पासुभि । तावत कन्या प्रदातव्या न चेत् पित्रोरधोगति ।' इस धारणा को मुस्लिम सस्कृति के प्रभाव के अनन्तर हिन्दुओ के इस धार्मिक विश्वास ने भी दृढ किया कि क यादान कौमार्य अवस्था मे देने से पुण्य और उपभोक्ता स्त्री के कन्यादान से पाप लगता है । फलस्वरूप मारवणी ढोला, चाँदा तथा राजमती की आयु उनके विवाह के समय क्रमश १।।, ३, ४, तथा १२ वर्ष थी ।[२]

आश्वलायन तथा मनु के अनुसार विवाह-विषयक अपेक्षित तथ्यो मे 'कुल' की उच्चता प्रधान है—कुलमग्रे परीक्षेत मातृत पितृतश्चेति ।[३] उत्तमैरुत्तमो नित्य सम्बन्धानाचरेत्सदा । निनीषु कुलमुत्कषमधमानधमास्त्यजेत ।[४] परवर्ती काल मे कुल का महत्व इतना अधिक बढ गया कि क`या कुल को दी जाने लगी, वर तथा उसकी क्षमता गौण हो गई । ब्राह्मणस्य कुल ग्राह्य न वेदा सपदक्रमा । कन्यादाने तथा श्राद्धे न विद्या तत्र कारणम् ।[५] विवेच्य काल मे चाँदा के विवाह मे 'कुल' को प्राथमिकता प्राप्त है[६] जब कि उसका पति काना, गन्दा और सब प्रकार से अक्षम है[७] जिसका दुष्परिणाम पर पति के साथ अनैतिक सम्बन्ध तथा दो कुलो मे अपयश, अव्यवस्था और दु ख का प्राप्ति है ।

———

१ हिंस०, पृ० २४१ । २ ढौमा० ६१, चादा० ३५, वीरा० ३० ।
३ आश्वलायन गृह्यसूत्र १ ५ । ४ वीर मित्रोदय, २, पृ० ५८७ पर उद्धृत, हिंस०, पृ० २३१ । ५ वीर मित्रोदय २, पृ० ५८७ पर उद्धृत, हिंस०, पृ० २३२ । ६ चादा० ३५-३६ । ७ चादा ४३ ।

# घ—ऋणत्रयी

व्यक्ति तथा समाज दोनो को सुस्थिर एव प्रगतिशील बनाने की प्रक्रिया मे हिन्दू सामाजिक सगठन के ऋणत्रयी-ऋषिऋण, पितृऋण तथा देवऋण—का महत्वपूण योगदान है। इसमे आभाय व्यक्ति अपने जीवन के सम्बर्द्धन-हेतु, बिना किसी मूल्य के दूसरो से उपलब्ध कृपा एव देय के प्रति उपकृत होता है जिसके फलस्वरूप समाज तथा अनुग्राहक को पुन जीवन शक्ति एव गतिमयता प्राप्त होती है। ऋषियो की उस महान् विचारधारा को, जिनके माध्यम से वैदिक काल से वेदादि ग्रन्थो द्वारा मानव जीवन को पवित्र, उच्च तथा सुखी बनाने के सदुपाय उपलब्ध हुये, जननी-जनक की उस कष्ट सहिष्णुता तथा त्याग को, जिसके द्वारा शिशु पालित पोषित तथा सम्बर्द्धित हुआ, तथा देवो की उस कृपा को, जिससे प्रकृति प्रदत्त अनेक जीवनदायक वस्तुएँ और शक्तियाँ मिली, मानव पर उसकी ऋणवत् मान्यता स्थापित कर, उससे उऋण होने के लिए, क्रमशः वेदाध्ययन, पुत्रोत्पादन तथा यज्ञ-कर्म को सामाजिक जीवन का अनिवार्य अग निर्धारित किया गया एव इस प्रकार हिन्दू समाज शास्त्रियो ने, व्यक्ति को कृतज्ञ एव कत्तव्यनिष्ठ बनाने की दिशा मे एक अनोखा प्रयास किया है।

वस्तुत, तैत्तिरीय सहिता बहु चर्चित तीन ऋण की ही चर्चा करती हैं—जायमानो ह वै ब्राह्मणस्त्रिभिऋ णवा जायते ब्रह्मचर्येण ऋषिभ्यो यज्ञेन देवे य प्रजया पितृभ्य एष वा अनृणो य पुत्री यज्वा ब्रह्मचारिवासि। किन्तु, आदि पव मे चौथे मानव ऋण का भी उल्लेख है जिससे अनृण होना, समस्त जीवो के प्रति उदारमना बनने की भावना अनुस्यूत है।[२] अनुशासन पर्व[३] मे पाँचवाँ ब्राह्मण अतिथि ऋण भी उँल्लिखित है।

---

१ ६ ३ा१० ', सा० वा० कणे, हिस्ट्री आव धर्मशास्त्र, भा। २, पृ० २७०, ५६०।
२ १२० १७-२०।    ३ ३७ १७।

ऋणो के प्रति वैदिक काल[1] से ही हिन्दुओ मे ऐसी धारणा विद्यमान है कि बिना अनृण हुए जीवात्मा मोक्ष नही प्राप्त कर सकती और उसे विभिन्न योनियो मे जन्म ले-लेकर उत्तम वण की दासता स्वीकार करनी पडती है। चौदहवी शताब्दी के अपभ्रश एव हिन्दी साहित्य मे उल्लिखित है कि मत्री उदयन देव ऋण से उऋण हुए बिना जीवनान्त समझ कर सकरुण स्वर मे विलाप करने लगा। स्वजनो समेत दोनो पुत्रो को उद्धार के लिए प्रतिश्रुत जान कर ही वह परलोक वासी होता है।[2] इसी काल मे, पितृ ऋण से मुक्ति पाने का प्रमुख साधन पुत्र प्राप्ति, जिसके लिए जीवदेव और जीवजसा अत्यातुर हैं, जिणदत्त चरित[3] मे द्रष्टव्य है।

परम्परा से, सव प्रथम, ऋषि ऋण शोधन के लिये ब्रह्मचारी बन कर ऋष्याश्रम मे वेदाध्ययन काय सम्पन्न करना पडता था। इस प्रथा का परिपालन प्रद्युम्न कुमार[4] तथा जिणदत्त[5] को उपाध्याय कुल (विद्यालय) मे भेज कर सम्पन्न किया जाता है, किन्तु कुछ ऐसा प्रतीत होता है कि विवेच्य युग मे वेदाध्ययन का कायक्रम जन सामान्य के जीवन मे लोकप्रिय नही रहा, अन्यथा साहित्यकार अपने जन नायक की जीवन गाथा मे इसको महत्वपूण स्थान अवश्य प्रदान करते जबकि वेदाध्ययन में लक्षण शास्त्र, छद शास्त्र, तकशास्त्र, व्याकरण, नाट्यशास्त्र, रामायण, महापुराण, ज्योतिष, तत्रशास्त्र, मन्त्र, धनुष-बाण, छुरी, तलवार चलाना, लडना, भिडना आदि सभी ७२ कलाओ का अभ्यास समाहित कर लिया गया था।[6]

'वण रत्नाकर'[7] मे ऋषि और उनके रहन-सहन का बडा सुन्दर निरूपण किया गया है। अक, पलाश, शमी, खदिर, दूर्वा, उदुम्बर, अश्वत्थ, अपामाग आठ यज्ञवृक्ष से आकीण, कन्द, मूल, फल, पुष्प, तिल, तडुल, यव, जल, कुश, समिधा, स्रुच, स्रुव, पवित्र, उपग्रह, आज्यस्थाली, चरुस्थाली, वेदि, महावेदि, पचगव्य, पचामृत पचकषाय, अघ, पाद्य, विष्टर, गन्ध, पुष्प, धूप, दीप, चषान, उदूखल, चमस, कृशर, कुल्माषादि अनेक यज्ञ सम्भृति से उपशाभित, यव, गोधूम, नीवार, चरण, देवधान्य, कगु, श्यामाक सातो व्रीहि से सयुक्त भाटजोर, जटामसी, वच कूढ, सूरन, हरदि, दारुहरदि, चम्पक, वइसाठि, नगरमोथ दसो सर्व्वोषधि से वासित ऋषि का निवास स्थान होता था। वे आषाढदड कृष्णाजिन, कमडल, तरुत्वच, कोपीन, अन्तर्वास,

१ ऋ० ८ ४७ १७, १० ३४ १०, ८ ६६ १०, अथव० ६ ११७ ३, ब्राह्मण तैत्तिरीय ३ ७ ९ ८ तैत्तिरीय सहिता ३ ८ १-२, शतपथ ब्राह्मण १३ ४ ३ ११, निरुक्त ६ ३२, पा वा० क० हि० ध०, पृ० ४१५ से उधृत। २ प्रच० ४ १५।
३ ४७-५८। ४ प्रच० १३७'१३९। ५ जिण० ६३-६५।
६ टिप्पणी ४ और ५ दोनो। ७ ५ ५४ ख।

वहिर्व्वास विभूति, वृक्षी, अक्षमाला, दारुपत्र, करडक से अलकृत रहते थे । ऋषि यम, नियम, प्राणायाम प्रत्याहार, समाधि, ध्यान, धारणा, वन्ध वेन्ध मुद्रा, आसन, अन्तर्य्योग वहिर्योगादि व्यापारो से युक्त श्रद्धा के पुत्र, अग्नि के सहोदर, सन्तोष की राशि सयम के प्रतिबिम्ब, ज्ञान के सखा ममत्व के शत्रु, लोभ के कृतान्त परमहसदशापन्न होते थे ।

शतपथ ब्राह्मण के अनुसार ऋषि जगत की पूर्वावस्था मे प्राणस्वरूप थे—प्राणा वा ऋषभ ।[1] इसी से पितृ प्राण, देव प्राण, असुर प्राण, गन्धवप्राण तथा पशु प्राण विकसित हुए—ऋषिभ्य पितरो जाता पितृभ्यो देवदानवा । देवभ्यश्च जगत् सर्व चरस्थाण्वनुपूवश ।। वस्तुत ऋषिया के हृदय मे सवप्रथम ज्ञान का प्रादुर्भाव हुआ, उन्होने उसे छन्दोवद्ध किया तथा वाक्य रूप मे मुनियो को पढाया और मुनियो ने मनुष्यो मे उनका प्रचार किया[3]—

> यज्ञेन वाच पदवायमायन्तामन्वविन्दन्नृषिसु प्रविष्टाम् ।
> ता मा भृत्या व्यदधु पुरुत्रा ता सप्तरेभा अभिसनमन्ते ।।
>
> ऋग्वेद १० ७१ ३

आलोच्य साहित्य मे जीवजसा की भाति समसामयिक लोगो का विश्वास है कि 'रिसि भासियउ न झूठिउ होय ।'[4] ऐसे ऋषियो की वाणी मे चरित्र का सगठन, व्यक्तित्व का निर्माण सामाजिक-धार्मिक कत्तव्यो का सम्पादन एव उदीयमान पीढी का प्रशिक्षण सम्भाव्य होता हे ।[5]

शिशु की असहायावस्था मे पिता, बच्चे का भरण, रक्षण तथा शिक्षणा द्वारा सम्वद्धन करता है । अस्तु पुत्रो मे पिता के प्रति कृतज्ञता, प्रतिष्ठा तथा सम्मान का भाव प्रस्फुटित होना सवथा स्वाभाविक एव अपेक्षित है । योवन क प्रमाद मे इस उत्तरदायित्व का विस्मृत न होने देने के लिए इसे ऋणवत् मान्यता दी गई हे और स्नातक बनने समय गुरु यह आदेश देता ह कि 'मातृदेवो भव, पितृ देवो भव ।'[6] इनकी सेवा ही परम धर्म हे—'एष धम पर साक्षात् ।' अन्य समस्त धम यथा अग्निहोत्रादि उपधम कहे जाते है ।[7] 'पिता धर्म पिता स्वग पिता हि परम तप ।

---

१ काड ६ । २ मनुस्मृति, तृतीय पाद, म० म० गिरिधर श० च० वैवि० भास० पृ० १३१ । ३ म० म० गिरिधर शर्मा चतुर्वेदी वेदिक विज्ञान और भारतीय सस्कृति, पृ० ५३ मे भावाथ उधृत । ४ जिण० ५८ ।

५ अल्तेकर एजूकेशन इन ऐंशिएट इडिया, पृ० ३२६ द्रष्यव्य है ।

६ तैत्तिरीय उपनिषद १ ११ २ । ७ मनु० २ २३६-३७ ।

पितरि प्रीतिमापन्ने सर्वा प्रीणन्ति देवता ।'[1] अस्तु, आभाय पुत्र का नह सामाजिक तथा नैतिक कत्तव्य निधारित कर दिया गया कि प्रतिफल मे, पितृवश का निरतरता का सुस्थिर रखन के लिये गृहस्थाश्रम ग्रहण कर पुत्रो पन्न द्वारा पिता का मोक्षप्राप्ति मे सहायक हो। पुत्र प्राप्ति के लिए अत्यातुरता की वैशिष्टय से विवेच्य काल सम्पन्न है।

हिन्दू सामाजिक जीवन मे देव तत्व मूलत प्रधान है। मुख्य दव प्राण रूप है। निरुक्तकार के अभिमत मे प्राणरूप देवता मुख्यत तीन है—पृथ्वी का देवता अग्नि, अ तरिक्ष का देवता वायु ओर स्वग या द्युलोक का आदित्य। अन्य समस्त देवता इनके ही अवान्तर विशेष है। इन देवताओ की कृपा से प्रकृति के द्वारा विभिन्न जीवनोपयोगा वस्तुएँ और शक्तिया उपलब्ध हाती है जिसका प्रत्यपण यज्ञ-सम्पादन स होता था। विवेच्य काल मे देवताओ के स्वरूप ओर जेन-बौद्ध धम के कारण यज्ञ सम्पादन मे आमूल परिवतन स्थापित हो गया। सम्प्रति, शरीरधारा दवता प्रधान बन गये। महामहापाध्याय गिरिधर शर्मा चतुर्वेदी के कथनानुसार अशरोरी देवो का चर्चा करना नास्तिकता समझी जाती थी। अस्तु, सगुण देवो के ऋण-शोधन का प्रमुख प्रणाली अब मदिर निर्माण मे परिवर्तित हो गयी। मन्त्री उदयन यह पश्चात्ताप करके करुण विलाप करने लगता है कि अपने जीवनान्त मे शत्रुञ्जय आर शकुना के विहार का जीर्णोद्धार न करके देव ऋण से मुक्त नही हो पा रहा हूँ। पवित्र राजसूय यज्ञ की परिस्थापना के सम्बन्ध मे ज्ञानसम्पन्न प्रधान अमात्य ने कन्नोजराज जयचन्द को मन्त्रणा दी कि यह कलियुग है। राजसूय यज्ञ का सम्पादन सगत नही है। हे देव अनेक देवालय निर्मित कर षोडश प्रकार के दान प्रति दिन दिया करे। इस युग मे मदिर तथा विहार आदि का निर्माण काय यज्ञ की तरह प्रतिष्ठित और लोकप्रिय हा गया था जिसके अनेक द्रष्टा त प्रबन्ध चिन्तामणि मे सुलभ हे।

---

१ महाभारत १२ २६६ २१।  २ जिण० ४७-५८, प्रच० १२७ १३४-१३६, १४०-१४५।  ३ शतपथ ब्राह्मण १४वा खड।
४ वैदिक विज्ञान और भारतीय सस्कृति, पृ० १८।  ५ प्रच० ४ १४५।

## ङ—पुरुषार्थ चतुष्टय

जीवन का लक्ष्य—प्रवास की दारुण विपत्ति म भयाक्रान्त कार्तिसिंह यह सोचता है कि हम लोगो का इतना कष्ट सुनकर मा कैसे जीवित बचेगा। वस्तुत ऐसी स्थिति मे वह अपनी इस धारणा से सन्तोष अर्जित करता ह कि धर्माधिकारा हरिहर का प्रबोधन जिससे चारो पुरुषाथ सहज सुलभ होते ह अवश्य मा का सान्त्वना और शक्ति प्रदान करेगा।[1] पुरुषार्थो के प्रति इस आस्था के सहित कीर्तिलता और वर्ण रत्नाकर की वेश्या वणना मे प्रसगत आशका प्रकट का गई है कि कनक-प्राकार मण्डित, पान नायिका, प्रति नायिका, सखा, सैरन्ध्रा, परिचारिका, दास-दासा, कामुकादि लोक स सकुल सुगधित कुसुम से ग्रथित, परिष्कृत तथा अलकार से युक्त शरीर, सम्मार्जित केश सर्वाङ्ग सुन्दरी, हृदयहारिणी, यौवनश्रा, लावण्या-यतना, परिहासपेसली वेश्या का देख कर कही तीसरा पुरुषाथ काम, इतना उद्दाम न हो जाय कि धम अथ एव मोक्ष आदि शेष पुरुषाथ विनष्टप्राय हो जाय। वस्तुत इन सदर्भो मे पुरुषाथ अपन सन्तुलित एव समन्वित रूप मे ही सर्वमान्य है।

पुरुषाथ चतुष्टय मे 'अथ' भौतिकता से सम्बद्ध है। भौतिक साधना की अपेक्षा एव उपलब्धि को जीवन के एक अनिवाय और उपयोगी अग के रूप मे स्वीकार किया गया है। प्राकृत पैंगलम्[4] मे अभिव्यक्त है कि 'ऊचे छाजन वाला विमल घर, विनयशील युवती पत्नी, धन से भरा हुआ मुद्रागृह तथा समय पर वर्षा सुखकर होते है—

उच्चउ छाअण विमल घरा तरुणी घरिणी विणअपरा।
वित्तक पूरल मुद्दहरा वरिसा समआ सुक्खकरा ॥१७४॥
(हाकलि)

---

१ की० ३।१४, १२८, १४१, १४२। २ २।१४०। ३ ४४०।
४ १।१७४।

प्रबन्ध चिंतामणि मे कहा गया है कि एक दरिद्र ब्राह्मण ने एक राजा के पास जाकर इस आशय का एक श्लोक पढा कि "मा, मुझसे और मेरी पत्नी से सतुष्ट नही रहता, श्रीमती जी मुझसे ओर मा से अप्रसन्न है। मैं भ। मा और पत्नी स अनमना रहता हूँ ? हे राजन् ! बताइए इसमे किसका दोष है ?" बुद्धिमान राजा न अभिप्राय समझ कर उसे तीन लाख दान मे दिलवाया और बताया कि वस्तुत धनाभाव ही कलह का मूल है। प्राकृत पैंगलम मे इस तथ्य का स्पष्ट उल्लेख हुआ है—बुद्धि, शुद्धि, दान, मान तथा गर्व तभी तक है जब तक पास मे द्रव्य है—

ताव बुद्धि ताव सुद्धि ताव दाण ताव माण ताव गव्व,
जाव जाव हत्थ णच्च विज्जुरेहु रग णाइ एक्क दव्व।
एत्थ अत अप्प दोस देव रोस होइ णट्ठ साइ सव्व,
काइ बुद्धि कोइ सुद्धि कोइ दाण काइ माण कोइ गव्व ॥१९९॥
(गडका)

अर्थ का रूप—किन्तु "वित्ति बटोरइ कित्ति"[1] और 'वित्ते हीणउ नत्थि वणिज्ज"[2] सदृश सूक्तियो मे सर्वाधिक महत्वपूर्ण धन का उपार्जन, उद्यम तथा गुण द्वारा सम्पन्न करना श्रेयस्कर समझा गया है—

अवसओ उद्दम लक्षि वस अवसआ साहस सिद्धि
पुरुष विअख्खण जचलइ त त मिलइ समिद्धि।

विक्रम नामक एक राजपूत सैकडो प्रयत्न करने पर भी जब धन नही प्राप्त कर सका तो आजन्म दरिद्रता से दुखी होकर भट्टमात्र नामक मित्र के साथ रोहण पर्वत पर गया। मार्ग मे एक कुम्हार द्वारा लोभी मित्र को यह ज्ञात होने पर कि वहा, किसी पुण्यात्मा द्वारा ललाट की हथेली से स्पर्श कर 'हा देव!' ऐसा कहकर कुदाल से चोट करने पर अभागे को भी धन मिलता है, आशका हुई कि विक्रम धन के लिए इस प्रकार का दीन वचन कभी नही उच्चारण करेगा। उसने एक चाल चली। विक्रम जब कुदाल चलाने को उद्यत हुआ तो भट्टमात्र ने अकस्मात उससे कहा कि आपके देश से आये हुए एक यात्री से समाचार पूछने पर ज्ञात हुआ कि आपकी मा मर गई।' इसे सुनकर विक्रम ने हाथ से माथा ठोक कर 'हा देव!' कहा और कुदाल फेंक दिया जिसके अग्रभाग द्वारा खुदी भूमि से सवालाख मूल्य का रत्न निकल आया। लोभी मित्र ने उसे ले लिया। घर वापस आते समय मार्ग मे भट्टमात्र ने समस्त वृतान्त स्पष्ट कर माता के सकुशल एवं जीवित रहने

---

१ की० १ २१ ६२। २ की० ३ २६ ८। ३ की० २ १६ ७५-७६।

का नद न ाया। विक्रम न रत्न छान लिया और उमे राहण पवन पर जाकर फेंक दिया।

'वण रत्नाकर' मे उल्लिखित 'द्रव्य अइसन दुगम्य अन्धकार'[१] अर्थ—लिप्सा के दुगुणो की ओर सकेत करता है। लाख त्रिजा चरित्र करने पर भी जब अनावश्यक धन के लिए विदेश जाने वाले 'मूख तथा भेस के पीडाड (पडवा) मन्श पति वीसलदेव को रानी राजमती न रोक सकी तो उसे समझाया कि अथ और द्रव्य तो धरती मे गडा रह जाता है, किन्तु जो इसका सचय करता है यह उसी का खाता है। अन्य पुरुषार्थों' की सापेक्षता मे 'अथ' क प्रति नीक धारणा को विद्यापति ने इस प्रकार व्यक्त किया, 'कतन मीलिए नाधि उत्तिम नेअओ सत न छाडए। —अथात् कितनी भी निधिया क्यो न मिल जाय पर उत्तम व्यक्ति सत्य को नही छोडता।

वाणिअ होइ विअष्खणा धम्म पसाइ हट्ट।

वस्तुत चतुर व्यापारी धम क साथ हाट फैलाता ह।

'प्रब ध चिन्तामणि' मे उल्लिखित है कि एक उपाध्याय अपने शिष्यो को शिक्षा दे रहा था कि द्रव्य की तीन गति है—दान, भोग तथा नाश। जो व्यक्ति न दान देता है और न भोग करता है, उसके द्रव्य की तीसरी नाश गति होती है।' उपाध्याय के मेधावी छात्र ने अपनी धारणा इस प्रकार व्यक्त की है कि 'मों सौ प्रयास करके प्राप्त प्राणो से भी अधिक मूल्यवान धन की दान ही गति हो सकती है। अन्य गति नही, विपत्तिया है। बादविवाद के अनन्तर सब सम्मति से द्रव्य की एक ही गति दान, को मान्यता मिली।[५] इस विचारधारा की अमिट छाप युग के वाङ्मय मे प्रतिबिम्बित हैं। भोजराज ने अपने चित्त मे लक्ष्मी की अस्थिरता तथा जीवन को तरङ्ग की भाति उसको चचल समझ कर दान मडप मे बैठकर दान देना प्रारम्भ कर दिया। राजकोष को विनष्ट होता देखकर रोहक मन्त्री ने उसे रोकन के लिए अन्य उपायो को असमथ पाकर राजसभा की समाप्ति पर भारपट्ट पर खडिया से लिख दिया—'आपत्तिकाल के लिए धन का सचय अपक्षित है।' राजा ने उसे देखकर पाश्व मे यह अकित कर दिया—'भाग्यवान को आपत्ति कहा है? मन्त्री के पुन यह लिखने पर कि 'कभी देव कुपित हो जाय तो? राजा ने लिखा

१. ३ ३२ क। २ वीरा० ५३, ५०। ३ विप० १.१२।
४ की० ३ २८ ११८। ५ प्रचि० ५ २२३ २६४, २६५।

कि तब तो संचित भी विनष्ट हो जाएगा।'[1] एक अन्य राजा के संदर्भ में प्राकृत पैंगलम् में उल्लिखित है कि—

> जिणि आसावरि देसा दिण्हउ,
> सुत्थिर डाहररज्जा लिण्हउ।
> कालजर जिणि कित्ति थप्पिअ
> धणु आवज्जिअ धम्मक अप्पिअ ।।१२८।।

—जिस राजा ने आसावरी देश दे दिया सुस्थिर डाहर राज्य ले लिया कालिंजर में अपनी कीर्ति स्थापित की, उसने धन को इकट्ठा करके धर्म के लिए अर्पण कर दिया। वसन्तपुर का सेठ जीवदेव भी समस्त धन दान और धर्म में देकर ऋषि के पास जाकर तप करने लगा।[3] दान की अत्यधिक लोक-प्रियता का पता प्रबन्ध चिंतामणि की गाथाओं में लगता है। कीर्तिलता में भृङ्ग भृङ्गी से वीर पुरुष की विशेषताओं के संदर्भ में बतलाता है कि वह गुप्त दान कर उसे भूल जाता है।[4]

'वर्णरत्नाकर' की वणिक पुत्र वर्णना में व्यापारी को धर्मिष्ठ तत्वज्ञ और विवेकी बतलाया गया है। फलतः सव्वे सुअन सवे सधन —सभी सज्जन तथा धनी हैं। सवइण पाउ वत्थ जहि ठाउ —जहा समस्त वस्तुएँ उपलब्ध हैं, समाज की ऐसी समृद्धि एवं वैभवपूर्ण स्थिति का उल्लेख 'रहन सहन' के अध्याय में समाविष्ट है।

## काम की मान्यता—

यद्यपि पुरुषार्थ चतुष्टय में काम' के अंतर्गत शारीरिक, मानसिक तथा इन्द्रिय ग्राह्य समस्त आनन्द के माध्यम स्वभावजन्य कामनाएँ तथा इच्छाएँ समाविष्ट हो जाती है किन्तु विवाह को एक पवित्र संस्कार, सन्तानोत्पादन को ऋणत्रयी से मुक्ति का साधन तथा गार्हस्थ्य की प्रमुख आश्रम रूप में मान्यता में इङ्गित होता है कि 'काम' अपने सामान्य अर्थ में यौन सुख को व्यक्त करने वाला वासना के पर्याय रूप में ही व्यवहृत होता रहा। समाज सङ्गठन की दृष्टि से रति द्वारा उपलब्ध इन महत्वपूर्ण योगदानों की उपेक्षा समाज शास्त्रियों से सम्भाव्य नहीं। इसके द्वारा व्यक्ति की मूल प्रवृत्ति को व्यवस्थित करने में अपूर्व सहायता मिलती है, वृद्धावस्था में असहाय तथा जर्जरित शरीर के पोषण के लिए सन्तान की उपलब्धि होती है, वंश पर-

---

१ प्रचि० २ ३६। २ प्रापै० १ १२८। ३ जिण० ४८।
४ १ १६ ४४। ५ की २ २१ १२३। ६ जिण, ३१।

म्परा का निरन्तरता मे सुस्थिरता आती है, मोक्ष सुलभ हो जाता है, भोगो के आनद की प्राप्ति के अनन्तर विषयो के प्रति कभी-कभी उदासीनता का भाव उदित होकर वैराग बुद्धि का उद्बोधन होता है, तथा जातीय जीवन एव संस्कृति की सुरक्षा मे अप्रतिम योगदान प्राप्त होता है।

रति रसराज शृङ्गार का स्थायी भाव होने के कारण वाङमय की समस्त विधावो मे परिव्याप्त है। विभिन्न देश, काल एव समाज के आवेष्टक होने के परिणामस्वरूप इसके स्वरूप मे वैभिन्य अवश्य विद्यमान है। ऋग्वेद[1] के यम-यमी सम्वाद से ज्ञात होता है कि उस समय तक मुक्त यौन-सम्बन्ध का प्रचलन सर्वथा समाप्त नही हुआ था। लौकिक सस्कृत के महान् ग्रथ वाल्मीकीय रामायण मे लोक-मङ्गल के लिए आत्मसुख की बलि और दाम्पत्य प्रेम की पवित्रता प्रतिष्ठित है। अपवादो के अनन्तर महाभारत के प्रेमाख्यानो मे नारी का कामिनी रूप उसका दैहिक रूप-लावण्य तथा सभोग शृङ्गार ही उभरा है। कालिदास के साहित्य मे सौन्दर्य, प्रणय, विलास तथा काम क्रीडा का चिरन्तन रागात्मक रूप अभिव्यजित हुआ है। कामात्त यक्ष को नदी मे विवृत जघना' नायिका की छाया दिखाई पडती है। पवन शृङ्ग को पीनान्नत स्तन तथा पार्वत्य गुफाओ का सुरत-श्रान्त यक्षिणियो के विश्राम-स्थल रूप मे देख वह भाव विह्वल होता है। नग्न रतिक्रीडा के विभिन्न व्यापारो के राग रञ्जित चित्रण की दृष्टि मे कवि कालिदास की कृतियो का व्यापक समीक्षा हुई है। 'कुमार सम्भव' मे शिव एव पार्वती के प्रणय व्यापारो से कवि ने शृङ्गार वर्णन की पराकाष्ठा को स्पर्श कर लिया है।

चौदहवी सदी मे 'काम' के प्रति लोगो की गहरी आस्था दिखलाई पडती है। 'वर्ण रत्नाकर' मे 'नायक वर्णना', 'नायिका वर्णना' वेश्या वर्णना कुट्टनी वर्णना' के साथ साथ 'कामावस्था वर्णना' मे काम की दस अवस्थाओ के चित्रण के अनन्तर शय्या के ऊपर चार कोमलालिङ्गन, सात कठिनालिङ्गन, दस चुम्बन स्थान के दस प्रकार के चुम्बन, पाच नख विन्यास, पॉच दसन विन्यास तीन केशाकर्षण, चार सामान्य सुरत, सोलह उत्तान सुरत एव पार्श्ववन्ध, तिर्य्यक, अधोमुख, विपरीत, लता-बन्ध हिन्दोलवन्ध, कीर्तिवन्ध, पुरुषायितादि अनेक विबन्धो से हस, सारस, कपोत, हारीत, कलविक, लावकध्वनि के साथ पदरस, स्तनित, सीत्कृत, द्रुतकृत, मुर्म्मरादि सुरत चेष्टाओ सहित नायक नायिका दोनो की काम जनित आकाक्षाओ की पूर्ति का कामशास्त्रीय पृष्ठ-भूमि मे सविस्तार वर्णन मिलता है।

---

१ ऋग्वेद मडल-१०, सूक्त १०, वि० असि०, पृ० ५८।

'अभिनव जयदेव' तथा सरस कवि विद्यापति ने श्रृङ्गार रस का 'त्रिभुवन सार' तथा 'सगर समारक सार' माना है। 'पुरुष परीक्षा' कीर्तिलता, 'कीर्ति पताका' 'गारक्ष विजय' तथा गीति पदा मे काम भावना क अनेक सुरम्य चित्र सुलभ होत है 'विद्यापति पदावली' श्रृङ्गार एव उसकी अभिव्यजना करन वाले सौन्दर्य तथा प्रण॰ के चारु चित्रो से भरी पडी है। उदाहरणतया—

प्रथमहि हाथ पयाधर लागु,
पुलके प्रमोदे मनोभव जागु।
नीबीब ध के जान कि भेला,
चेतन पन कि ॥ध्रु०॥
कि सखि कहब मञे कहन न जाई
हरिक चरित कहइते रहओ लजाइ।
धम्मिल धरइ अधर मधु पीबें
जीबै।
दइा न मानए दोप न जान
गहबर गाढ आलिङ्गन दाने॥
अइसनि कहिनि न कहिअ आन
कह दो (स र पराने
भनइ विद्यापति एहु रस जान
राए सिबसिंह लखिमा द रमान॥[1]

इस सदभ मे 'चादा लोर मिलन खड'[2] के भा कुछ अश उद्ध त किए जा सकते है। लारिक चदा मिलन का वणन कवि क शब्दा मे देखिए—

आपनु मरम चाद जो कहा।
उठि कइ चाद लारु कर गहा।
गहि अकौ गिय दीन्ही बाहा। पिरम न सकै लारिकु नाहा।
आधी बीरी खडि मुखि दीन्ही। आधी छीनि लोरि पहि लान्हा।
तबहि सीसु लार सिरु बारै।
तक बही षेचि माझ मुष मारै।

---

१ प्रकाशक विहार राष्ट्रभाषा परिषद, पटना, भाग २, पद ६४।
२ पद २१५-२१८।

तक बही रास पाठ दे बैसा
तू तक बही हसि कै तोरे कसा ।

चलत लोर कछु मन न सुहावे । कहि कहि पपि रम चाद बारावे ।
भव कर चितु उपना लार मदन अति लाग ।
अति रस रसिकु सेज फुनि रावे चादा देय सुहाग ।।२१६।
पैठ भुजुगु राइ का बारी । फूल करी रसु लेइ फुलवारी ।
डार डार चहुँ दिसि फिरि आवै । षूटै दाख बेलि फर राव ।।२१७।।
खिन एक हाथ पाय रेगि आए । फुनि र फेरि दुहुँ हिय उर लाए ।
बहु सोहाग दइ सुदरि धरी । खरा अवटि जनु साचइ भरी ।
अधर अधर सौ कर करधरी । नाभी नाभी सो तानी रही ।
जाघि जोरि तस कइ लइ ल ए । जनु गज मैमत बर कह आए ।
काम सकति धनि अस कै गही । फुनि फूटि अम्रित नइ बही ।
धन सु राति जिहि सजन मिगावा रइनि छमासी होउ ।
पच भूत आतमा सिराने जस बिरसौ सम काउ ।।२१८।।

जयचद, पृथ्वीराज-सयोगिता कम।म, राजमती बीसलदव, मारवणी-मालवणा तथा कन्नौज-जौनपुर की वेश्याआ के काम बिषयक हाव-भाव भी उल्लेखनीय हु जहा उनके पीन वक्ष का स्पश होने से सन्यासिया का हृदय भी चूर-चूर हो जाता है ।[1] उनकी तियक कटाक्ष छटा कामदेव की वाण पक्ति के सदृश सभी नागरो के मन मे गड जाती है ।[2]

'काम' के प्रति लागा की वास्तविक धारणा का बाध जयचद के शब्दा द्वारा प्रकट होता है—

तत्त धरम्मह मतु यह रत्तह काम सु वित्तु ।
ता काम विरुध्ध न विधि किअउ नित्त नितबिनि नृत्तु ।[3]

(धम का तत्वपूण मत्र यही है कि चरित्र काम मे रत हो, अत उसी काम के अवराध के लिए मैंने नित्य नितबिनी नर्तकियो के नृत्य का विधान किया है।)

## काम का रूप—

काम कला का अन्य कलाओ के साथ सम्बन्ध विषयक एक आख्यान दसवी सदी के एक जैन ग्र थ 'कालिका पुराण' मे उपलब्ध है जिसके अनुसार ब्रह्मा ने सन्ध्या

१ की० २ ११०-११ । २ का० ३ १५१ । ३ पृ० ५ ४१ ।

नामक एक पुत्रा आर मदन देव को उत्पन्न कर मदन को वरदान दिया कि तुम्हारे बाणो का लक्ष्य अचूक एव प्रभावपूण हागा । उसने इसका प्रयोग ब्रह्मा ओर सन्ध्या पर ही कर दिया । फलस्वरूप दोनो काम पीडा से सतप्त हुए । उनके इस समागम से अन्य वस्तुआ सहित ६४ कलाओ का भी आविर्भाव हुआ । इन कलाओ के साथ काम कला को विद्वान्, धूत तथा गणिका द्वारा सम्मान प्राप्त हुआ और इसको आनन्ददायिनी (नन्दिनी) कल्याणकारिणो (सुभगा), फलवती (सिद्धा), सोन्दर्यवर्द्धिनी (सुभगकारिणा) तथा नारीप्रिया होने की मान्यता मिली—'नन्दिनी सुभगा सिद्धा सुभगकरणीति च । नारा प्रियेति चाचार्ये शास्त्रेष्वेषा निरुच्यते ।।'[१] इस प्रकार की विचारधारा का व्यावहारिक रूप आलोच्य काल मे द्रष्टव्य है । एक प्रहर रात्रि के अनन्तर जयचद के 'कामिनि सुख रति समर' के अवसर पर काम सुख का उन्मेष करन क लिए कला गोष्ठी आयोजित होती है ।[२]

१ कामसूत्र २ १० ३८, वाचस्पति गैरोला कामसूत्र परिशीदन, पृ० ३३, २६ से उद्धृत ।

२ ततत्तथइ ततत्तथेइ ततत्तथेइ सु मडिय ।  
थथु गथेइ थथु गथेइ विराम काम डडिय ।।  
सरीगमप्पधन्निधा धुन धुन ति रष्षिय ।  
भवति जोनि अग तान अगु-अगु लष्षिय ।।  
कला कला सु भेद भेद भेदन मन मन ।  
रणकि झकि नूपुर बुलति जे झनझन ।।  
धमडि थार घटिका भवति मेष लेषयो ।  
झुटित्त छुत्त केस पास पीत साह रेषयो ।।  
जति गतिस्सु तारया कटिस्सु भेद कट्टरी ।  
कुसम सार आवध कुसम सार उड्डु नट्टरी ।।  
उरप्परभ मेष रेष मेषर करक्कस ।  
तिरप्पि तिष्ष सिष्षयो सुदेस दक्खिन दिस ।।  
सुरनि सग गीतने धरति सासने ध्रुन ।  
जमाय जोग कट्टरी त्रिबिध्ध नच सचने ।।  
उलट्टि पलट्टि नट्टने फिरक्कि चक्कि चाहने ।  
निरत्तने निरष्षि जानु बभ पुत्ति वाहने ।।

( क्रमश आगे जारी )

(रति सुख मे सगीत सुख, कामिनी जघनो (नितबो) मे मृदग ताल, कोक कला मे राग, कामना कठ मे गायिका कठ कामिनी सुभाषण मे गायिका सुभाषण द्वारा जयचन्द ने काम कला मे सगीतकला का पोषण किया। उसने पुन कामिनी के उर से परिरभण करते हुए रात्रि के अन्तिम प्रहर मे मानो हरि और हर के गुणो से रमण किया और नि श्वास सुरभि को देवार्पित सुरभि के समान पवन को अर्पण किया। इस प्रकार सुखपूवक काम-कुभो को ग्रहण किये हुये राजा जयचन्द की रात्रि व्यतीत हुई)

प्रसङ्गगत पृथ्वीराज के हर्म्य की स्थित भी द्रष्टव्य है—

दादुर सादुर सोर नव नूपुर नारि घन।
मिलि सुरमध्धि मधु व्रत माधुर मजु मन।
सालक पच पचीस प्रजङ्क त दून तम।
तहँ-तह अथ्थि सुवान प्रवीन ति दासि दस ।।पृ० ९ ६ ।।
के जुव जूथ जि वाद प्रमादहि म द गति।
के चल अचल वायु निरूपहि सद्द रति।
के वर भाष पराक्रति सक्रति देव सुर।
के गुन ग्यान सुजान विराजहि राज वर ।।पृ० ९ ७।।

पिछले पृष्ठ का शेष—

विसेष देस ध्रुप्पद पद वदन रागया।
चक्रमेष चक्रवृत्ति वालि ता विसाजया ।।
उरध्ध मुध्ध मडलो अरोह रोह चालिन।
ग्रहति मुत्ति दुत्तिमा मनु मराल मालिन ।
प्रवीण वाणि अध्धरी मुनिंद्र मुद्र कुडली।
प्रतिष्ष भेष उध्धरउ सु भोमि लो अषडली ।।
तलत्तलस्सुतालिता मृदग धुक्कन धुने।
अपा अपा भणति भे अपनि जानि याजन ।।
अलष्ष लष्ष लष्षने नयन वयन्न भूषने।
नरे नरे नरिंद मा स मेस काम मुष्षने ।।पृ० ५ ३८।।

* * *

सुरख सुख्ख मृदग नार जघना राग कला कोकन।
कठी कठ सुभासन समइत काम कला पोषन।
उर भी रभ किता गुण हरिहरो सुरभीयपवनापिता।
एव सुष्ष सकाम कुभ गहिता जयराज रात्रि गता ।। पृ० ५ ४० ।।

( सघन नारियो के नव नूपुरो का रव दादुर तथा शार्दूल शोर सदृश था। उन नूपुरो के स्वर के मध्य मधुव्रती और मधुर प्रिय मधुकर मञ्जु मन से आ मिलते थे। उस हर्म्य मे पाच-पचीस ( अनेक ) शालिकाये ( सारिया ) थी। उनमे उनकी दूनी पयङ्के ( प्रत्येक मे दो-दो ) थी। उन सारियो मे वीणा मे प्रवीण दस-दस दासियो की अथाइया थी। युवती यूथ, जो वाद्यो का वादन करता था, अपनी मन्द गति से राजा को प्रमादित करता था, अपने हिलते हुये अचल की वायु से शब्द-रति का निरूपण करता था, श्रेष्ठ प्राकृत अथवा देववाणी संस्कृति मे सम्भाषण करता था, तथा गुण ज्ञान सुजान श्रेष्ठ राजा का मनोरजन करता था।[1]

काम को पुरुषार्थ रूप मे इतनी मान्यता प्राप्त होने पर लोगो की यह आशङ्का स्वाभाविक है कि 'सुन्दरी जबै देखिअ, तवे मन कर, तेसरा लागि तीनू उपेष्रिवअ'[2]— सुन्दरी नायिका को देखकर इच्छा होती है कि तीसरे पुरुषार्थ ( काम ) के लिए अन्य तीनो ( धर्म, अर्थ, मोक्ष ) को त्याग दू। इसीलिए इसको धर्म एव कर्तव्य से परि-वेष्टित कर दिया गया है। ६ मास तक अनवरत 'कामदेव त्रिय' के वश मे रहने के अनन्तर जब राजगुरु द्वारा पृथ्वीराज का उद्बोधन हुआ था तो सयोगिता के लाख अनुनय विनय करने पर भी वह यह कहते हुये उसका परित्याग कर दिया कि 'वाहूँ पुज्जउ वग्ग तुह कहिम मुध्ध रतिनाथ'—बाहुओ की पूजा करने वाली श्रेष्ठ स्त्री, इस समय कैसे तुम रतिनाथ की बाते कर रही हो? विवेच्य वाङमय के अधिकाश चरित्र कामार्त्त है, किन्तु वे कामान्ध होकर कोई ऐसा अपावन कार्य सम्पन्न नही किए है जिन्हे समाज विरोधी अथवा धर्म के प्रतिकूल कहा जा सके, यद्यपि वे काम मे आप्लुत हैं।

'नासिका जीव न होयडलइ सास।
पलिङ्ग हू ता धण भुइ पडी।
चीर न सम्भालए न पीवए जी नीर।
जाणे हियडइ हरिणी हणी।
उणिरउ गात्र उघाडा नइ विकल सरीर ॥ बी०६३ ॥

प्रतिवादस्वरूप कयमास[3] तथा रूपचन्द्र[4] का नामोल्लेख किया जा सकता है जो कामान्ध हो गए थे, किन्तु उनके कार्य अनियन्त्रण की दिशा मे अतिशय दूरगामी नही थे, फिर भी वे अपयश और मृत्यु के भागी हुये। कयमास का शव पृथ्वी मे गाड दिया गया और इस युग मे इसे इतना बडा अपराध माना गया कि सती होने के लिए पत्नी

---

१ अनुवादक-सम्पादक डा० माताप्रसाद गुप्त।
२ की० २।१४०। ३ पृ० ३। ४ चादायन अध्याय ७।

क्र' शव दन का अनुमति भा नही मिल रही था, तब महाकवि च द ने एसे अपराधा का परम्परागत दण्ड पृथ्वीराज को समझाया—

रावन किनि गड्डिअउ क्राथ रघुनाथ बान दिय ।
बालि किनि गड्डिअउ मु न सुग्रीव जीव लिय ।
च द किनि गड्डिअउ काअ गुरुदार म किल्लउ ।
रवि न पड गड्डिअउ पुच्छि सहदेव पहिल्लउ ।
गडडअउ न इदु गोतम रषि बरु सराप छडिय जिनी ।
इह रोस दोस पृथिराज सुनि मम गडडइ सभरिधनी ।।पृ० ३ ३६।।

भारतीय वाड मय म सम्भवत दसवी सदा के आसपास काम विषयक उल्लेखो मे एक अभिनव विचारधारा प्रवाहित हुई कि कामक्रीडा के चित्रण मे कभी-कभी अध्यात्म-दशन की उपलब्धि कर ली जावे । वज्रयानी सिद्धो की कृतियो मे धर्म के नाम पर कामाचार का नग्न रूप दृष्टगत हुआ । बारहवी सदी क 'गीत-गोविन्द' के काम क्रीडा मे भक्तजनो को भक्ति भावना का आनन्द प्राप्त हुआ । बङ्ग, कामरूप तथा उत्कल मे विद्यापति को वेष्णव लीलापद कर्त्ताओ मे अग्रगण्य माना जाने लगा । हरि भक्त कविगोविन्द ने ( १५३५ १६१३ ई० ) अपन को विद्यापतिका शिष्य बताया । कृष्णदास कविराज क 'चैतन्य चरितामृत' मे अभिव्यञ्जित है कि विद्यापति के पदो को प्रेम से गाकर चेतन्य देव आत्मविभार होकर नृत्य करन लगत थ ओर मूर्च्छित भी हो जाते थे । गौडीय वेष्णव सम्प्रदाय विद्यापति के कृष्ण विषयक शृङ्गारिक पदो का भजन कीतन करता है ।

मोक्ष—अथ का मूल्य भौतिक है । यह मात्र कामोपभोग एव भातिक सुखो का साधन है । कामोपभोग क्षणिक सुख उत्पन्न कर दु ख, रोग तथा शोक मे परिणत हो जाता है । मानव जीवन के श्रेष्ठ पुरुषाथ बनने की इन दोनो मे क्षमता नही है । जावन का चरम लक्ष्य मोक्ष जिमे निर्वाण, कैवल्य, अपवग, ब्राह्मी स्थिति, मुक्ति, भूमा, सच्चिदानन्द, परमानन्द अहत्व सिद्धि तथा बोधि भी कहते है सर्वोत्तम पुरुषाथ है क्योकि यह अक्षुण्ण हे आर शेष पुरुषाथ सदा काल के भय से नियन्त्रित है । इसमे समस्त सीमाआ से मुक्ति ब्रह्मत्व तथा परम पूणता की उपलब्धि होती है । यह वह शक्ति है जिसका प्रदत्त करने का क्षमता ससार मे नही अपितु वह जीवन की पूणता मे सम्बद्ध पुरुषाथ है जिसका ससार द्वारा हरण भी सम्भव नही हे । शाकरभाष्य के अनुमार 'यह परम अर्थों म यथाथ, निर्विकार, नित्य, आकाश सदृश सवा तयामा, हर प्रकार क परिवतन स मुक्त, सव सन्तोषप्रद, अविभक्त, स्वय प्रकाश्य, धर्म-अधर्म एव कालो से परे हे—'इद तु परमार्थिकम्, कूटस्थम्, नित्यम्, व्योमवत् सवव्यापी,

सवविक्रियारहितम्, नित्य तृप्तम् निरवयवम्, स्वय ज्योति स्वभावम्, यत्र धर्म-धर्मी सह कार्येण कालत्रय च नापावतन्त तद् अशरार माक्षाख्यम् ।'

आत्माओ का लक्ष्य अपन निहित स्वाथ की प्राप्ति नही अपितु उसका आकषण सावभौम एव सवव्यापा सत्ता क प्रति होता है। प्रकृति के सम्पर्क मे आन पर ही आत्मा का विशिष्टता प्रकट हानी है जो नैसर्गिक न हाने से अपनीत किया जा सकता है। शारारिक सम्बन्धा क कारण भिन्न भिन्न व्यक्तित्व का निमाण होता है वह अनादि काल से न हान स नित्य नही है। जब उक्त सम्बन्धा का उच्छेद हो जाता है तो आत्मा अपने यथाथ स्वरूप मे आकर स्वतन्त्र एव सवज्ञ हो जाती है। समस्त बाधक मर्यादाएँ, स्वाथपरता एव अज्ञान विलुप्त हो जाते है। अपनी इच्छा से मुक्तात्मा शुद्ध सत्त्व स्वरूप शरीर धारण करता है। उसक साथ कोई आसक्ति नही ओर न वह किसा कम की देन ह क्याकि मुक्तात्माआ के समस्त कर्म ईश्वर की प्रेरणा से सम्पन्न हात है। भयानक आपत्तिया, आनन्द के उत्सवा तथा वैभवपूण अवस्थाआ मे रहते हुये भी उसे न उद्वेग होना है और न हष। उस भय, विवशता, दीनता तथा चिन्ताजन्य दुख नही सताते। सब क प्रति दया, करुणा, निष्काम सेवा तथा हित चिन्तन की भावना उसमे व्याप्त हो जाती है। मुक्तात्मा का अनन्त शक्ति तथा ज्ञान का उपलब्धि होता है। ससार के प्रति इसका मिथ्या दृष्टिकोण निमूल हो जाता है। अल्प मति व्यक्तियो की क्षणभगुर तथा मोहक वस्तुएँ उसे आकृष्ट नही कर पाती। चैतन्य के विस्तार एव प्रकाश के कारण यह अनन्तता ओर निरपेक्षता से आप्लुत हो जाता है। जन्म मरण और कमफल इसे नही बाध पाते।

विवेच्य साहित्य मे वर्णित जिणदत्त को गुरु द्वारा उपदेश और पूव जन्म का वृत्तान्त सुनने पर बोध (ज्ञान) उत्पन्न हो जाता है। उसने मोह माया को मिथ्या समझ कर त्याग दिया। अपने आत्महित मे उसने दुद्धष पञ्च महाव्रतो का पालन किया, ज्ञान जल से कर्मो के कीचड को धाया। जब वह परम समाधि के योग मे था, तप लक्ष्मी ने उसके पास अपना दूत भेजा। दूत ने कहा—'हे दयावान्, तुमने काम के दात ताड लिए ह, मोह रूपी योद्धा को रण मे मार दिया है। वस्तुत मुझे तुम्हारी श्री तपस्या ने भेजा है। मेरा नाम विवेक है। प्रसङ्गत जिणदत्त न स्पष्ट किया कि मुक्ति लक्ष्मी की कृपा से मुझे कामदेव पर विजय प्राप्त करने की दृष्टि मिली है तथा मैंने विगत दाषा को समझा है। मुक्ति, निश्चित रूप से मुझे इष्ट है और मैं अवश्य मिथ्या म रहित हा जाऊँगा।' इस भवसागर मे वही जीव सुखी है जो निर्विकार परमात्मा पर ध्यान लगाकर ज्ञान प्राप्त करता और कर्मों का क्षय करने के अनन्तर निर्वाण लाभ करता है।[1]

---

१ जिण० ५३६ ५४६।

प्रद्युम्न कुमार को सात मजिले के सुन्दर श्वेत महल मे नित्य नये-नय विविध भोग विलास के भोगने के अनन्तर चिन्ता हुई कि ससार समुद्र को तैरना बडा कठिन है। मन मे धम को दृढ धारण कर कैवल्य ज्ञान प्राप्त नेमिनाथ क समवसरण मे नारायण, हलधर तथा छप्पन कोटि यादव सहित वह गया। वहा सुरेन्द्र, मुनीन्द्र एव भवनवासी देव पहले से ही उपस्थित थे। सभी न प्राथना का कि हे केवल ज्ञानी नेमिनाथ भगवान्, काम का जीतन वाले तुम्हारा जय हा। दुष्ट कर्मों को क्षय करने वाले तुम्हारी जय हो। तुम्हार प्रसाद से मै इस ससार समुद्र का तिर जाऊँ और फिर न आऊँ।' तब नेमिनाथ न धर्म और अधम के गहन सिद्धान्त और आगम का उपदेश दिया। प्रद्युम्न को बाध हा गया। यह देखकर श्रीकृष्ण शोकाकुल होकर कहने लगे, 'हे मेर पुत्र ! तुम मे आज कौन सी बुद्धि उत्पन्न हा गई है ? तुम द्वारिका का राज्य लो आर सुख भोगा।' नारायण क वचन सुनकर प्रद्युम्न ने उत्तर दिया कि राज्यकाय और घरबार से क्या करना है ससार ता स्वप्न के समान है। धन, पौरुष एव अपार बल लेकर क्या करना है ? माता पिता अथवा कुटुम्ब किसके है ? ये सब एक हा घडा मे नष्ट हो जायेंगे। आयु के नष्ट हा जाने पर कौन रख सकता है ?' यह समाचार पाकर माता रुक्मिणी वहा दौडा आइ। वह करुण विलाप करके चिल्लाने लगी और घरबार छाडने के लिए मना किया। माता का बचन सुनकर प्रद्युम्न ने उत्तर दिया कि 'यह सुन्दर शरीर काल क रूठ जाने पर समाप्त हो जायेगा। माया, मोह और मान एक भा साथ न देंगे। रहट का माला के समान यह जीव फिरता रहता है और स्वग, नरक तथा पृथ्वा पर अवतरित होता रहता है। पूव जन्म के कर्मानुसार यह दुजन और सज्जन होकर शरीर धारण करता है। उसी कर्म ने हमे तुम्हे मिला दिया है। माता को ऐसा समझा कर पच-मुष्टि केश लौच किया, द्वेष क्रोध आदि त्याग दिया, तेरह प्रकार के चारित्र, दश लक्षण धर्म और बाइस प्रकार के परीषह को धारण किया जिससे उनका बाह्य और अभ्यतर शरार क्षीण हो गया। कर्मो का नाश होने पर उन्हे कवल ज्ञान की प्राप्ति हुइ। अपने ज्ञान-नत्र द्वारा लाकालोक का यथाथ वे समझने लगे। उनका हृदय-अलौकिक ज्ञान के प्रकाश से प्रकाशित हो गया। उनका सम्मान देने के लिये इन्द्र चन्द्र, विद्याधर, बलभद्र, धरणीन्द्र, नारायण तथा अन्य देवी दवता आये और श्रद्धापूरित वाणी से स्तुति करने लगे कि 'हे मोह रूपी अन्धकार को दूर करने वाले प्रद्युम्न ! तुम्हारी जय हो। तुमने ससार जाल को तोड डाला है।' इन्द्र न धनपति को आदेश दिया कि 'इस मूक केवली की विचित्र ऋद्धिया हैं, अत क्षण भर मे ही गन्ध कुटी की रचना करो।'[1]

---

१ जिण० ६५६-६६३।

स्वामी रामानन्द कर्मों के चार परिणाम मे 'भट्ट को वन्धा माही भूला हुआ' देखकर समझाते है कि 'मूरख तन धर कहा कमाओ ।'

'कहा भयो अति मान बडाई, धन मद अन्ध मति सोयो रे ।
अति उतग तरु देखि सुहाया, सैबल कुसुम सूवा मेयो रे ॥
सोई फल पुत्र कलत्र विषै सुख, अति सीस धुनि धुनि रोयो रे ।
रामानन्द रतन जम त्रासैं श्री पति पद काहे न जोयो रे ॥'[1]

'बिना जुगति परम पद नही प्राप्त होगा ।'[2] इस शरीर मे व्याप्त परम तत्व की अनुभूति के लिये तन और मन दोनो की साधना अपेक्षित है—

तन मन मेती कोई साधु जन जाग्या जिन किया निकवन (परमपद) वासा ।[3]

'सनेह लीला' की गोपियो द्वारा भी सासारिक दुखो से निवारण तथा परम आनन्द की प्राप्ति के लिये कृष्ण के युगलचरण के प्रति भक्ति की अपेक्षा व्यक्त की गई है—

नासत सकल कलेस जग, अरु उपजत मनु मोद ।
जुगल चरन मकरद मन, पावत परम विनोद ॥

ज्ञान, योग, कर्मकाड तथा सुधारक जैन ओर बौद्ध धर्मों के आचार मार्ग से भी सरल एव सुबोध ढग से युद्धस्थल मे वीरगति प्राप्त कर अविलम्ब मोक्ष उपलब्ध करना तत्कालीन रणशूरो ने उपयोगी समझा और उसे सहर्ष स्वीकार कर जीवन मे व्यवहृत किया । जूझते समय कनक बड गूजर की मुक्तात्मा आह्लादित है कि—

'हुउ रवि मडल भेदि जीव लगि सत्त न छडहु ।
षड षड हुइ तु ड मुण्ड हर हार सु मडहु ॥'[5]

बसन्त ऋतु मे वृक्षो की सुन्दरता बढ जाती है, वैसे ही मोक्ष की उपलब्धि पर मनुष्य मे असीम निरुपाधि तथा शाश्वत आनन्द की बाढ आ जाती है । अस्तु, प्राकृत पैगलम के माध्यम से युग की पुकार है कि—

उद्दटा चण्डी दुरित्ताखण्डी ।
तेल्लोक्का सोक्ख देउ मे मोक्खम् ॥३४

दुख भजिनी उद्भट चण्डी, हमे त्रैलोक्य का सुख मोक्ष प्रदत्त कर ।

---

१ रामानन्द की हिन्दी रचनाएँ, पृ० ६, ७ । २ वही पृ० १४ ।
३ वही । ४ १२६ । ५ पृ० ८१४३, ४ ।

सब धर्मों का समादर करता है। दम्भी विद्वानो के अपवाद स्वरूप सामान्यत सभी व्यवहार इस मूल नीति से उत्प्रेरित है। प्रबन्ध चिन्तामणि मे आचाय हेमाचन्द्र ने सिद्धराज को एक पौराणिक कथा के माध्यम से इस रहस्य को एतादृश समझाया है। किसी गृहस्थ ने अपनी पहली परिणीता पत्नी को छोडकर अपना सवस्व किसी रखेलिन को दे दिया। इससे उसकी वास्तविक पत्नी अपने पति को वशीभूत करने के लिए अभिचार के उपाय पूछा करती। किसी गौडदशीय जादूगर ने एक अचिन्त्यवीय औषधि उसको खिलवा दी। फलस्वरूप पति बैल बन गया। इसका प्रतिकार न जानने के कारण वह कष्ट मे पड गई। एक दिन जब वह पशुरूप पति को चराती हुई एक वृक्ष के नीचे विलाप कर रही थी, सयोग से भवानी समेत शिव का विमान उधर से निकला। भवानी द्वारा उसके दु ख के निवारण का समाधान पूछने पर शिव न बताया कि उसी वृक्ष के छाया मे पुरुष बनने की औषधि है। वह स्त्री वृक्ष के नीचे की सभी औषधियो को उखाडकर वृषभ के मुख मे डालने लगी। उस अज्ञात स्वरूप औषधि के मुँह मे पडते ही वह बैल फिर मनुष्य बन गया। अज्ञात स्वरूप होकर भी जैसे औषधि ने अभीष्ट काय किया है, वैसे ही सब धर्मों की आराधना करने से अविदित स्वरूप होने पर भी मुक्ति मिल जाती है, यह निश्चय है। हेमाचाय के सब धर्मो के सम्मत होने के उपदेश से सिद्धराज सभी धर्मो की समान आराधना करने लगा।

धार्मिक समग्रता एव सामजस्य का मुख्य श्रेय भारतीय दृष्टि की अध्यात्म-प्रधानता को है। इस सन्दर्भ मे यह कहना भी असगत नही कि इस आध्यात्मिक चेतना ने भारत की सम्पन्न सस्कृति की पृष्ठभूमि मे चिन्तन प्रक्रिया को एक विशेष मोड देकर सामान्य विचारधारा मे भव्यता प्रदान की और इसी के प्रकाश मे जीवन को सुसस्कृत बनाया।

आध्यात्मिक जीवन मे सामान्यत चार साधनात्मक प्रवृत्तिया प्रमुख रूप मे सक्रिय रही। पहली प्रवृत्ति थी नित्य एव अनित्य के मध्य जिज्ञासु भाव से स्पष्ट भेद समझने तथा उनमे सत्य के अन्वेषण करने की अडिग आस्था। दूसरी दृश्यमान वस्तुओं के प्रति पूर्वाग्रहपूण धारणा न रख सत्य के लिए व्यक्तिगत नही, अपितु सार्वभौम प्रवृत्ति का विकास करना तीसरी, सासारिक प्रलोभनो से विचलित हुये बिना आत्मिक नियन्त्रण के साथ दया रहित आत्म परीक्षण की प्रवृत्ति जिसमे उच्चतम लक्ष्य की प्राप्ति हेतु सवस्व उत्सर्ग करने का साहस विद्यमान हो और चौथी, मुमुक्षा, नित्य के समोप पहुँचने की प्रवृत्ति। वस्तुत आध्यात्मिक व्यक्ति की चेतना समष्टिमूलक होती

३ १११।

है। वह मानव, जगत तथा परम सत्ता के वास्तविक स्वरूप की खोज अन्तर्दृष्टि जन्य अनुभव से करता है।

स्वामी रामानन्द, प्रद्युम्न तथा जिणदत्त के चरित्र मे सुलभ अध्यात्म परक प्रवृत्तिया 'मोक्ष' के सन्दभ मे द्रष्टव्य है। ये लोग सासारिक सुखोपभोग के अनन्तर ज्ञानोत्पन्न होन पर परम सत्ता की प्राप्ति के प्रयास मे आत्मानन्द की अनुभूति करने लगे। जन मानस का आध्यात्मिकता के प्रति सहज स्वाभाविक आकषण विवेच्य वाङ्मय मे प्रचुरता से सुलभ है। यथा तक्र विक्रय करने वाली ग्वालिन के सिर पर रखी छाछ से भरी हँडिया तेज दौडते हुये घोडे की टक्कर से नाचे गिर पडी और उसमे से छाछ बह जाने पर ग्वालिन का मुख-कमल खिल उठा। किसी दशक द्वारा विषाद के अवसर पर हर्षित होने का कारण पूछने पर उसन कहा कि— राजा को मार कर, पति को साप द्वारा दशित देखकर मैं विधिवश परदेश मे वेश्या हुई। पुत्र को अपने साथ वेश्यागामी पाकर मैं चिता मे प्रविष्ट हुइ। तदनन्तर गोप की गृहिणी बनी। यह ससार कुछ नही है। फिर मै आज इस तक्र के लिए क्या सोच करूँ। वस्तुत सब व्यर्थ है।[1] एक राजा अपने वैभव से मुग्ध होकर कह रहा था कि 'मनोहर युवतिया, अनुकूल स्वजन, अच्छे बाधव और मृदुल भाषी मेरे सेवक है। द्वार पर हाथियो के झुड गजन कर रहे है तथा घोडे हिनहिना रहे हैं।[2] इस प्रकार जब वह बारम्बार कह रहा था निकटवर्ती एक व्यक्ति से यह न सहा गया। उसने सोचा कि 'जो होना हो सो हो, पर जो बात मन मे स्फुरित हुई है उसे कैसे दबाऊँ और व्यक्त कर दिया, कि, आखें मुँद जान पर इनमे से फिर कुछ नही है।' इससे सन्तुष्ट हो राजा ने उसे मनोवाछित धन दिया।[3]

जैनाचाय भद्रबाहु ने पुत्र को मृत्यु से सतप्त एक व्यक्ति को समझाते हुये कहा की 'रोना किस बात के लिये ? यह शरीर क्या है ? ये परमाणु तो अविनाशी हैं। यदि सस्थान् विशेष के लिये ही शोक करना है, तो कभी प्रसन्न होना ही नहीं चाहिये। ये सब भाव अस्तित्व अभावोत्पन्न है और माया के विभव से सभावित है। इसका अन्त भी अभाव ही मे सस्थित है। इस तथ्य के ज्ञान से सज्जनो के मन मे भ्रम नही उत्पन्न होता।' जितना ही किसी व्यक्ति मे समग्रता तथा सामजस्य का अश अधिक है, उतना ही उसमे उच्च आध्यात्मिक भाव विद्यमान है। आध्यात्मिकता से सम्बद्ध अन्य विचार 'दशन' प्रकरण मे द्रष्टव्य हैं।

१ प्रचि० ३ ७४। २ वही ३ ७३।
३ वही, ५ २१६ २६१-२६२।

आध्यात्मिकता दुख की चरम निवृत्ति एव परमानन्द की प्राप्ति के लिये प्रवृत्ति का मार्ग है। इसमे स्वार्थ सम्पन्न कार्यशीलता के आगे परमार्थ की कर्मठता को गति तथा शक्ति प्रदान की गई है। पृथ्वीराज, गोरी द्वारा पकडे जाने पर नयन विहीन कर दिये गये। फलत उनका प्रत्येक क्षण युग के समान बीतने लगा। यह सुनकर कवि चन्द पृथ्वी पर 'हरि हरि, हरिदेव' कहता हुआ गिर पडा। तदनन्तर पुत्र-मित्रादि समस्त माया के बन्धनो को छोडकर पृथ्वीराज की सहायतार्थ गजनी की ओर चल पडा। विभूति से युक्त उसके शरीर को देखकर हिन्दू कहइ हम देव हइ, मेच्छ कहइ हम पीर।' इसने अपनी कार्य कुशलता से सुल्तान गोरी से भेंट की और यह स्वीकृत कराया कि पृथ्वीराज कारागार से निकल कर दरबार मे तीक्ष्ण अग्रभाग रहित बाण द्वारा सात घडियालो के बेधन की कला प्रदर्शन करे। किन्तु नैराश्यपूर्ण पृथ्वीराज अपने बाण से सुल्तान गोरी को मार कर मुक्ति पाने का साहस नही कर रहा था। तब चन्द ने कहा, 'अरे नरेन्द्र, यह शरीर कच्चा है, इसमे निवास करने वाला चेतन जीव सच्चा है। जल, तेज, समीर धरा और आकाश से यह पिंड बना है और वृद्धता के जाल से आबद्ध काल के मुख मे खेलता रहता है। 'अह त्व', 'त्व त्व' का अजपा जाप और समभाव करके तू ब्रह्म मे मिल जा। जिस प्रकार हस हसिनी के साथ मोह तथा तन-पञ्जर छोडकर चल पडता है। तू भी पृथ्वीराज, आज वैसा ही सोच। तू मोक्ष और अर्थ सभी जानता है तथा सामर्थ्यवान है। अवश्य कुछ ऐसा कर जिससे तू उबर जा।' चन्द ने कुछ तत्त्व का मन्त्र तथा उसका अप्त ( रहस्य ) समझाया। फलत पृथ्वीराज मे साहस का सञ्चार हुआ और गोरी को मार मुक्ति प्राप्त की।[१] वस्तुत, आध्यात्मिक प्रवृत्ति की साधुता पर अकर्मण्यता की काली छाया किसी भी चरित्र में दृष्टगत नही है।

## इहलोक की अपेक्षा परलोक का अधिक महत्व—

ससार के सम्बन्ध मे धुधुलीमल जी अपने 'सबदी' मे कहते है कि—

बाबा हम भी मरणा तुम भी मरणा।
मरणा सब ससार।
सुर नर गण गध्रब भी मरणा।
कोई बिरला उतरै पार ॥ ८ ॥ ४२१ ॥[२]

सासारिक व्यवहार क्या है? इस सम्बन्ध मे स्वामी रामानन्द जी का अभिमत है कि 'जीव, जगत मे मान तथा धन आदि के गर्व मे फूला रहता है। किन्तु यह सब

१ पृ० १२।  २ नाथ सिद्धों की बानियाँ।

उसी प्रकार है जस सेमल के ऊँचे पेड का देखकर सुआ फल का आशा मे पड पर बठा रह और अन्त मे मात्र भुआ पाये।[1] पुत्र कलत्र तथा अय विषयो का सुख इसी प्रकार है जेसे चीटिया गुण की मिठास के लाभ मे गुड पर चिपटता है। सुख किंचित मात्र मिलता है, कि तु जब पख गुड मे सन जाते है तो फिर उडना कठिन हा जाता हे। ऐसी स्थिति मे पछतावा छाडकर कोई चारा नही रह जाता।[2] आदश सासारिक जीवन के लिए रामानन्द ने तन-मन का साधना', बुधुली मल न 'दान की साधना उद्धव ने याग-साधना तथा गोपियो न कृष्ण-प्रेम की साधना का सर्वोत्तम बतलाया ह। इहलाक का एक उत्कृष्ट जीवन इस प्रकार भी उल्लिखित है —

मनुष्य को नित्य उठन पर यह विचारना चाहिये कि आज उसने कौन सा सुकृत किया। दिन क पूरा होन पर आयु का एक टुकडा लेकर रवि अस्त हा जायगा।

लोग मनुष्य का कुशल पूछत हे। लेकिन यह नही साचते कि हम लागो का कुशल कैसा ? आयु तो प्रतिदिन क्षीण होता जा रहा है।

इसलिए, कल जो करना है उसे आज ही कर लेना चाहिये, जा दोपहर के बाद करना है उसे उसके पहले ही कर लेना चाहिये। मृत्यु इसका परीक्षा नही करती कि इसन किया है अथवा नही किया है।

क्या मृत्यु की मौत हो गई है, बुढापा बूढा हा गया है विपत्तिया विपदा मे पड गई है और व्याधिया बीमार हो गई है जो मनुष्य दप करत रहता ह ? इस तत्त्व का जानन के कारण सबको धर्म काय मे अप्रमत्त रहना चाहिय। बब्बर भी यहा कहता है कि—

'अइचल जोव्वणदेहधणा, सिविअणसोअर बन्धुअणा।
अवसउ कालपुरी गमणा परिहर बब्बर पाप मणा॥१०३॥

—यावन तन तथा धन अत्य त चचल है, बाधव स्वप्न के सदृश ह कालपुरी मे अवश्य जाना है। बब्बर कहता है कि अपने मन को पाप म हटाओ। कवि चन्द ने मनुष्य के लौकिक जीवन विषयक अभिव्यक्ति इस प्रकार का हे, मनुष्य माता के गभ मे वास करने के अनन्तर दिन पूरा होने पर जन्म लाभ करता है। एक क्षण वह ससार से अनुरक्त होता है तो दूसरे क्षण वह उससे खिन्न होकर रोता ह एक क्षण

१ रामानन्द की हिन्दी रचनाएँ, पद १। २ वही, पद ३।
३ प्रचि० ३६८। ४ प्रापै० भाग २, २-१०३।

व्यवहारिक जगत के तापत्रय—आध्यात्मिक, आधिभौतिक एव आधिदैविक—से प्राणिमात्र को मुक्त करा कर मीमासा, वेदान्त, जैन तथा बौद्ध धर्म के पूर्ण आनन्द की उपलब्धि अभिप्रेत है।

विवेच्य वाङमय का अनुशीलन करने से यह धारणा उत्पन्न होती है कि परलोक के स्वर्ग तथा नरक की मान्यता ने लोगो को पुण्य कमाने और पाप न करने की प्रेरणा प्रदान की है। एक राजा ने सायकाल की आरती के अनन्तर एक दास को पुरस्कार मे पान का बीडा दिया। उसने हाथ मे लेकर देखा तो उसमे कृमि दिखाई दिये। राजा के आग्रहपूर्वक पूछने पर उसने बात बता दी। यह सुनकर राजा को वैराग्य उत्पन्न हुआ। सब दान मे देकर ऐसा तप किया कि सूर्य मण्डल को भी भेद दिया।[1] एक अन्य राजा तीर्थोपासना की कामना से वाराणसी जा रहा था। मार्ग मे मालव नरेश ने रोक कर उससे छत्र चामरादि राजचिह्नो का परित्याग करके सन्यासी वेश मे आगे बढने के लिए आग्रह किया। इसे धार्मिक कृत्य मे बाधा मानकर उसने तीर्थ मे रहने और अपना परलोक सुधारने का दृढ सङ्कल्प किया।[2] इसी प्रकार जीवदेव, जीवजसा,[3] जिणदत्त, इनकी चारो स्त्रिया तथा प्रद्युम्न सभी अपना परलोक सुधारने मे प्रयत्नशील दिखाई पडते है।

धर्म-लक्षण—

भारतीय जीवन मे धर्म शब्द अनेक अर्थो मे व्यवहृत हुआ है। 'हिन्दू-धर्म' 'बौद्ध धर्म' 'इस्लाम धर्म' आदि के कहने से वर्ग विशेष के व्यवहार अथवा मजहब का बोध होता है। व्यक्ति अथवा जाति विशेष के लिए अवस्था विशेष मे निर्धारित कर्तव्य धर्म है। सङ्कट मे प्राण बचाने वाली क्रिया को आपद् धर्म कहा गया है। युधिष्ठिर धर्म के अवतार, धर्मराज और धर्मपुत्र कहे गये है। अपनीत भाई बहिन, धर्मभ्राता तथा धर्म भगिनी कहे जाते हैं। औरसपुत्र धर्मपुत्र और भार्या धर्म-पत्नी कही जाती है। भैसा को धर्मवाहन, गूलर को धर्मपत्र, गोलमिर्च तथा श्रावस्ती नगरी को धर्म पत्तन, गगा को धर्मद्रवी, पाखडी को धर्मध्वजी, विष्णु को धर्मयोनि, न्यायालय को धर्मसभा, यात्रियो के निःशुल्क ठहरने के स्थान को धर्मशाला, धर्मार्थ थोडा-थोडा अन्न सग्रह करने वाले पात्र को धर्मघट, कुरुक्षेत्र को धर्मक्षेत्र तथा वरुण को धर्मपति कहा जाता है। अनेक सदर्भो मे परोपकार ही धर्म लगता है। कहा भी है कि 'परहित सरिस धर्म नहि भाई।'

---

१ प्रचि० १२६। २ वही, १३३। ३, जिण० ५०८।
४ वही, ५३६।

हिन्दू धर्म का ऐतिहासिकता पर दृष्टिपात करने से ज्ञात होता है कि धर्म का आदि रूप 'ऋत्' है। यह सृष्टि सचालक शाश्वत व्यवस्था के लिए प्रयुक्त नाम है। विश्व के अनन्त रूप का एक सूत्र मे पिरोने वाला तत्व ऋत् है। इसी के द्वारा उषा, सूर्य, अग्नि, जल तथा समस्त जड चेतन सचालित होते है। वेद मे विधान अथवा प्रचलन, यज्ञ और व्रत को भी धर्म कहा है। ऐतरेय ब्राह्मण के अनुसार यज्ञ करना ही धर्म है। ब्राह्मण ग्रन्थो मे धार्मिक अनुष्ठान तथा व्यवहार को धर्म कहा गया है। तैत्तिरीय आरण्यक मे धर्म का तात्पर्य सत्कार्य तथा दान से है। उपनिषदो मे धर्म की पृष्ठभूमि मे नैतिकता पर विशेष बल प्रदत्त है। गृह्यसूत्रो मे सस्कार, गृह्य यज्ञ, त्रिवर्ग धर्म, अर्थ तथा काम और धर्मसूत्रो मे वर्णाश्रम धर्म, राजधर्म, स्त्री धर्म, जातिधर्म, कुलधर्म, न्यायिक व्यवस्था तथा प्रचलित विधि धर्म के रूप मे निरूपित है। स्मृतियो मे आचार जिसमे वर्णाश्रम धर्म आदि समाविष्ट है — व्यवहार प्रायश्चित, नैतिक सद्गुण, विधि, आय, मर्यादा अर्थात् साधारण धर्म तथा श्रुतिविहित नियमो के द्वारा सासारिक जीवन को सुखमय बनाने के आदर्श मिलते है। रामायण मे स्वधर्म पालन द्वारा मानव कल्याण के आदर्श की प्रतिष्ठा है। इसमे धर्म प्रत्यक्ष रूप मे निरूपित है और राम को विग्रह धर्म, कहा गया है।[1] महाभारत मे राजधर्म प्रजाधर्म जातिधर्म, कुलधर्म, वर्णाश्रम धर्म, आपद्धर्म, मोक्ष धर्म, स्त्री धर्म आदि धर्म के विभिन्न रूपो की मीमासा सुलभ है। सम्यक धर्म युग धर्म के अनुकूल उत्कर्षकारी होता है। देश काल की पृष्ठभूमि मे उपयुक्त धर्म देश काल की सापेक्षता मे अनुपयुक्त हो अधर्म मे परिणत हो जाता है तथा आपत्तिकाल मे अधर्म ही धर्म का स्वरूप ग्रहण कर लेता है। गीता का निष्काम कर्म तथा पुराणो का सार्वजनीन नैतिक उपदेश अनुपालनीय आचार के रूप मे ही धर्म मे प्रतिष्ठित है। भागवत पुराण[2] मे ब्रह्मा के वक्षस्थल के दक्षिण पार्श्व से प्रादुर्भूत पाच जनकल्याणी वस्तुओ मे धर्म की भी परिगणना है। नदी पर्वत, वन तथा अन्य लघु देवताओ की पूजा का प्रचलन लोकधर्म के रूप मे पुराणो मे प्राप्त होता है।[3] लक्ष्मीधर (१२वी शती ईस्वी) के कृत्य कल्पतरु[4] मे निःश्रेयस का ही सर्वोत्तम धर्म कहा गया है।

वस्तुत, धर्मग्रन्थो मे आचार्यों का ध्यान धर्म के स्वरूप की अपेक्षा परिभाषा की ओर कम आकृष्ट हुआ है। सर्वप्रथम आपस्तम्ब धर्मसूत्र[5] मे शिष्ट जनो द्वारा

---

१ 'रामो विग्रहवान धर्म' उद्धृत द्वारा डा० वा० दे० श० अग्रवाल, कला और सस्कृति पृ० १८८। २ १ १६ २०-२६, वी० आर० आर० दीक्षितार, पुराणिक इण्डेक्स, जिल्द २, पृ० १६१-६२। ३ डा० वा० दे० श० अग्रवाल प्राचीन भारतीय लोक धर्म, पृ० २२-१८०। ४ ब्रह्मचारिकांड, जिल्द २, पृ० ६। ५ १ २० ६-७।

अनुमादित काय क। हा धम का लक्षण बनाया ह। महाभारत मे धारणात्मक तत्व का धर्म कहा है और धृ धातु से इसकी निष्पत्ति मानी गइ ह। जेमिनी सूत्र न 'चोदनालक्षणार्थोधम' कह कर धम का परिभाषित किया है जिसका मूल तत्व काय करने की आन्तरिक प्रेरणा है। अन्नम भट्ट के अनुसार मयादित अनुष्ठान। न उपलब्ध अदृश्य शक्ति ही धम है। शङ्कराचाय न विश्व स्थिति जावा के अभ्युदय तथा नि श्रेयस् हेतु का धम कहा है। आधुनिक मनीषी डा० भगवानदास के अभिमत मे नैसर्गिक गुण, कत्तव्य निष्ठा, सदाचार तथा विधि ही धम है। डा० वासुदेवशरण अग्रवाल ने धारणात्मक तत्व के वाचक शब्द रूप मे धर्म का स्वागत किया है। इसके अन्तगत वे नियम समाविष्ट हाते है जिनके द्वारा सृष्टि म नानशान्ता विद्यमान है। वस्तुत हिन्दू धम के आदि रूप ऋत का ही इस परिवार मे मानविक प्रश्रय मिला है।

सक्षेप मे हिन्दू धम का तात्पय धारणात्मक तत्व म ह। इसके प्रमुख धारणीय तत्व सत्य, नैतिकता सदाचार, सत्कम, उपसना, यज्ञ तथा दशन आदि हैं।

ऊपर भारतीय विचारधारा का मूलभूत विशेषताओ के पृष्ठभूमि मे प्रदर्शित किया गया है कि यहा जीवन प्रक्रिया एव चिन्तनधारा मूलत धार्मिक ह। धम का निधारण व्यक्ति तथा समष्टि की समग्रता का लक्ष्य कर किया गया ह। शरीर मन ओर आत्मा के रूप का क्रमश विवेचन कर इहलौकिक तथा पारलौकिक हितो के पृष्ठभूमि मे स्वाथ की अपक्षा पराथ पर अवलम्बित धम का निरूपण हुआ है। परदुखकातरता, दाक्षिण्य एव अहिंसा सदृश परोपकार सम्पन्न गुण आत्म कल्याण के प्रमुख साधन हे। इस्लाम को छोडकर इस देश मे प्रचलित सभी धमो मे विचार तथा साधना के क्षेत्र मे पूण स्वतन्त्रता मिलता है।

## धर्म-सत्य रूप मे—

चोदहवी शताब्दी अपभ्रश एव हिदी वाङमय धम के व्यवहृत रूपो मे सत्य की अन्तर्निहित चेतना प्रमुख हे। सत की नगरी धम का राज। बाला जागी करें

१ कणपव ७२ ५८, सा० प० १०६ ११। २ १ १ २।
३ तर्क सग्रह-विहित कम जयो धम। ४ गीता (उपोद्घात), १ पर शकर भाष्य।
५ डा० भगवानदास, द साइस आव सोशल आगनाइजेशन, जिल्द १, पृ० ४६ ५०।
६ डा० वा० श० अग्रवाल वेद विद्या, पृ० २।

आवाज । [१] कनक बड गूजर का दृढ मत था कि जीव लगि मत्त न छडहु ।[२] हताश पृथ्वीराज को कविच द का यह उद्बोधन ससार सागर से मुक्ति दिलाता है कि—

अरे नरिंद वा बव पिड कच्चउ सुर सच्चउ ।
अप्पु तेज समीर धरा आयास ज पचउ ।
जरा जाल बधिय काल आनन महिषिल्लइ ।
ह तुह तु तुह अजप जाप्पि तरु सरु करि मिल्लइ ।
जिम चलइ हस हसी मरिस छडि मोह नन पजरहि ।
प्रथ्वीराज आज तिहिं मत्ति करि नरिद जिनि उव्वरहि ।। ३

अर्थात् अरे नरे द्र अथवा बधु (पृथ्वीराज), पिड (शरीर) कच्चा है और उस शरार मे निवास करने वाला सुर-चेनन जीव सत्य है । आप (जल), तेज, समीर, धरा, आकाश इन पाच से यह पिंड बना है । यह जरा (वृद्धता) के जाल बधा हुआ काल के आनन मे खेलता रहता है । अहत्व', 'त्व त्व' (मे तुम हूँ', 'तुम तुम है') का अजपा जाप और समानना (सम भाव) करके तू ब्रह्म मे मिल जा । जिस प्रकार हस हसिनी के साथ मोह और तन-पजर को छोड पडता है, तू भी पृथ्वीराज आज वही बुद्धि कर और ऐसा कुछ कर कि जिससे तू उबर जावे ।'

अभागे पुरुष के दरिद्र पुतले को पण्य मे कोई नही ले रहा था । गज्य के अधिपति ने नगरी का कलङ्क हटाने के लिये उसको क्रय कर लिया । ऐसा करन पर हाथी तथा घोडो के अधिष्ठातृ देव और लक्ष्मी ने अर्द्ध रात्रि को नरेन्द्र के समीप आकर कहा कि 'महाराज ने जब दरिद्र-पुतले को खरीद लिया ह तो फिर हम लोगो का यहा रहना उचित नही है । हमे चले जाने की अनुमति दीजिये ।' राजा ने अपना साहस भग न हो ऐसा सोचकर जाने की आज्ञा दे दी । चोथे प्रहर मे दिव्य तेज सम्पन्न सत्व ने प्रकट होकर जाने के लिए अनुज्ञा मॉगी । सत्व के चले जाने के पूव राजा ने अपना प्राणा त करना सोचकर तलवार चलायी । सत्य ने 'मै तुष्टमान हुआ' कह कर राजा को आत्मग्लानि से निवारण किया और स्वत भी चले जाने की इच्छा त्याग दी । मत्व के रुक जाने पर देवताओ सहित लक्ष्मी भी लौट आई ओर कहा, धन, गुण तथा कीर्ति तभी तक विद्यमान है जब तक सत्व चित्त रूपी नगर मे निवास करता है । राज्य, स्त्री तथा यश जायँ तो जायँ किन्तु सत्व को जीवन पय त नही जान देना चाहिये ।'[४] समसामयिक युग का यह बोध था कि 'असार मे सार का उद्धार करना

---

१ नाथ० ९२ । २ पृ० ८ १४ ३ । ३ वही, १२ ३८ ।
४ प्रचि० १३४ ।

चाहिये ।[१]' जन साधारण इसकी पूर्ति करता था—'धन से दान, वचन से सत्य, आयु से धम और शरीर से परोपकार द्वारा । इस प्रकार असार से सार के उद्धार की प्रक्रिया विद्यमान थी ।'[१] अन्यत्र सभ्यो के एक सम्मेलन मे यह निणय किया गया है कि 'वह धम नही जहा सत्य का निवास न हो ।'[२] धम के सत्य के प्रति इस दृढ आस्था ने देश मे अनेक क्रान्तिद्रष्टा आत्माओ को उत्पन्न किया है जिन्होने मृत मान्यताओ एव क्षीण परम्पराओ के बाह्य आवरण को हटाकर सत्य द्वारा उसमे नई जीवन शक्ति का सचार किया, जिसके परिणामस्वरूप भारतीय सभ्यता की निरन्तर प्रगति हो सकी ओर उसमे विजेताओ द्वारा समागत सस्कृतिया आत्मसात् हो गयी । यदि थोडा बहुत इनका प्रभाव पडा भी तो वह छिछला और बाह्य ढग का था । सम्भवत यह 'सत्य' ऋग्वेद के महत्वपूर्ण ऋत का रूपान्तर है जिसने कालान्तर मे धम की अवधारणा के विकास मे अप्रतिम योगदान दिया है । वस्तुत विवेच्य युग का सत्य परम्परागत पृष्ठभूमि मे प्रतिष्ठित है । युग की वाणी है कि जीवन चाहे जितनी आपदाओ से सकटापन्न हो जाय अथवा अनेक निधियाँ उपलब्ध हो जायँ अपितु उत्तम व्यक्ति को सत्य का आश्रय नही त्यागना चाहिये । भला बुरा तो विधाता की सृष्टि है ।' लौरिक को भी इस बात का बोध है कि 'सत्य छोडन से पत नही रहता, कुलकानि की हानि होती है ।'[४] किन्तु ऋत' की उदात्त एव सजनात्मक मूल भावना इस युग के सत्य मे विद्यमान नही है ।

## धम नैतिकता रूप मे—

विवेच्य वाङ्मय मे सत्य समन्वित धम का दूसरा गृहीत रूप उदात्त नैतिक गुणो का है जो सम्भवत पडोसी की असत्य जनित घृणित दृष्टि के परिवेश मे निसृत है । राज्य के लोभवश असलान ने राजा गणेश्वर पर आक्रमण किया । गणेश्वर श्रेष्ठ दानी था जिसने याचको की अभिलाषा को सदैव पूण किया था । वह मान मे श्रेष्ठ था तथा उसने शत्रुओ के गारव को सदैव अवमानित किया । वह सत्य और रूप मे इन्द्र तथा पचशर के सदृश था । असलान राजा गणेश्वर से बुद्धि, विक्रम तथा शक्ति मे पराजित हुआ था । तदनन्तर उसने राजा गणेश्वर के पास बैठ विश्वास उत्पन्न किया तथा धोखे से उसे मार डाला । इस कुकृत्य से वह स्वय बहुत लज्जित हुआ । उसने सोचा कि 'मैने यह बुरा काम किया ।' धम का विचार करके वह सिर धुनने लगा तथा प्रायश्चित मे उसने गणेश्वर के पुत्र कीर्तिसिंह को राज्य समर्पित कर उस

१ वही २४४ ५७ । २ प्रचि० ३ ७६ १२६ । ३ विप० ११२ ।
४ चावा, ३१७ ।

सम्मानित करन का बात सोची । माता गुरु, म त्री तथा मित्रगण सभा ने कीर्तिसिह का राज्य भागने की मन्त्रणा दी किन्तु उसका नतिक धम पुनर्जाग्रत हुआ और उसन स्पष्ट अभिव्यक्त किया कि माता जो कुछ कहती है वह ममता के कारण है, मन्त्री न राजनीति की बात कही किन्तु मुझे तो एक मात्र वीर पुरुष की रीति प्यारी है । मान-हान भाजन, शत्रु प्रदत्त राज्य भोग ओर शरणागत होकर जीवन यापन य तीनो कायरो के काय हे । जो अपमान मे दु ख नही मानता, दान तथा खडग का मम नही समझता और परोपकार मे धम नही देखता, वह साधुवाद का भाजन नही है । सग्राम मे शत्रु से साहसपूवक लड्गा पर शरणागत होकर मुक्त न होऊँगा । दान से दारिद्रय का दलन करूँगा ओर कभी 'न' अक्षर नही उच्चरूगा । रणयान मे राज-पाठ करूँगा परन्तु नीच शक्ति का प्रदशन न करूँगा । अपने आत्माभिमान को प्राण का भाति सयाजित रक्खूगा पर नीच का कभी नही साथ करूँगा, चाहे राज रहे अथवा जाय ।'[१]

परिणामत कार्ति सिह और असलान के मध्य युद्ध हुआ । असलान ने पीठ दिखा दी । उसकी पराजय का देखकर कार्तिसिह ने उसे लक्ष्य कर वीरोचित दर्प से कहा कि 'जिस हाथ से तून मेर पिता का वध किया वह हाथ कहा गया ? अरे अर असलान, प्राण के लिए कायरता दिखाने वाले मन का अनादर करने वाले, युद्ध-भूमि मे साहस छोडकर भागन वाले, तुझे धिक्कार है । अर, जीवन मात्र से प्रेम करने वाले कायर, अपयश लेकर कहा जाता है ? शत्रु के सामने पीठ करके वैसे ही भाग रहे हो जसे अनुजबधू भ्रातृश्वसुर के सामन जाती हे । जहा जी लेकर जी सको वही जाओ । मैंने तुझे जीवनदान दिया । तू रण से भागा है, तू कायर है । जो तुझे मारेगा वह भी कायर है ।'

कीतिलता के प्रारम्भिक भृङ्ग-भृङ्गी सम्वाद से सम सामयिक नैतिक मूल्यो पर प्रकाश पडता है । भृङ्गी की इस जिज्ञासा के स दभ मे कि 'ससार मे सार तत्व क्या है ?' भृङ्ग ने बताया कि 'वीर के मान सहित जान मे ही जीवन की सार्थकता है । मात्र जन्म लेने से पुरुष श्रेष्ठ नही होता । जलदान से जलद जलद है धूम्र का पु ज मात्र जलद नही । पुरुष वही है जिसका सम्मान हो तथा जो अजन की शक्ति से सम्पन्न हो । इतर लोग पु ष के आकार मे पुच्छहीन पशु के सदृश है । पुरुष राजा बलि हुये थे जिनके आगे विष्णु को हाथ पसारना पडा । पुरुष रामचन्द्र हुये जिन्होने बल से रावण का मारा तथा पुरुष राजा भगीरथ हुये जिन्होने गगा को लाकर अपने कुल

१ की० २ ३२४८ । २ की० ४ २४४-२५१ ।

का उद्धार किया । परशुराम पुरुष थे जिन्होंने क्षत्रियो का विध्वस किया । सुपुरुष वह है जिसके कथन स पुण्य होता है, सुख मिलता है सुभोजन, सुभवन और पुण्य के कारण देवगृह स्वग-की प्राप्ति हाती है । पुरुष की महत्ता इस तथ्य मे है कि वह सग्राम मे वीरता दिखाये धम परायण हो विपत्तियो के बार बार आने पर भी दीन वचन का उच्चारण न करे, उसके धन का सज्जन लोग आनन्दपूवक स्वेच्छा मे उपभाग कर सके । वह एकान्त मे किसी को द्रव्य की सहायता देकर भूल जाय और सत्व भरे गुण तथा रूप सम्पन्न शरीर वाला हो । तीन वेद अधीत परब्रह्म एव परमाथ को समझने वाला हो । यश प्राप्ति मे बलि और कण को अवमानित करता हो तथा शरण की कभी इच्छा न करे । अर्थार्थी लोगो को विमन न करे, असत्य भाषण न करे एव कभा कुमार्ग पर न चले । इन्द्र के समान श्रेष्ठ भोगो का भोगने वाला, तेज मे हुताशन ओर कान्ति मे कुसुमायुध कामदेव सदृश हो । प्रताप, दान तथा सम्मान आदि गुणो से सबको वशीकृत करने वाला महिमण्डल मे कुन्द कुसुम की भाति धवल-यश को विस्तृत करने वाला तथा नीति विनय आदि गुणो से दशो दिशाओ मे अपनी कीर्ति कुसुम का सन्देश फैलाने वाला हो । प्रभुता शक्ति, दान शक्ति तथा ज्ञान शक्ति से सम्पन्न हो । १

नैतिक मूल्य के इस विवेचन से सम सामयिक, कतृ के स्वभाव एव चरित गत स्तर का बोध होता है । वस्तुत दो प्रकार के नैतिक स्तर स्पष्ट रूप से परि-लक्षित होते हैं । प्रथम, पश्चिमी एशिया का नवागत असलान है जिसके जीवन का लक्ष्य सासारिक सुखोपभाग है । उसन राज्य के लोभ मे बुद्धि, विक्रम तथा बल में राजा गणेश्वर से पराजित होकर उनके समाप बैठ विश्वास उत्पन्न कर छलपूवक उन्हे मार डाला । गणश्वर क पुत्र कीर्तिसिंह ने जीवन मात्र से प्रेम करने वाल कायर असलान को जब रण मे पराजित किया ता वह साहस त्याग कर अपयश के साथ युद्ध भूमि से पलायन कर गया ।' दूसरे प्रकार के नैतिक धमावलम्बी कीर्तिसिंह हैं जिन्होने शत्रु द्वारा दान रूप मे प्रदत्त राज्य के भोग की अपेक्षा आत्मसम्मान एव वीरता को अधिक गौरवपूर्ण समझा । राज्य धन के समक्ष उन्होने अपने नैतिक धन का त्याग नही किया । इसमे शुभाशुभ का निर्णायक तत्व वह अन्त प्रेरणा है जो निश्चय करती है कि सत्य एव असत्य की उपलब्धि का कौन मार्ग युक्तियुक्त है । उदात्त नैतिक भाव-नाओ के मूल मे किसी प्रकार के सामाजिक एव राष्ट्रीय पुरस्कार का प्रलोभन प्रेरक तत्व के रूप मे क्रियमाण नही है अपितु कर्मानुसार जन्म-जन्मान्तर से उपलब्ध सस्कार की अन्तर्निहित चेतना कायशील है । अनेक जन्मो मे असामाजिक तत्व से सङ्घष कर

१ कीо १ २३-८५ ।

उदात्त मानव मूल्या का स्थापित करने की प्रक्रिया से ही उच्च नैतिक धर्म की प्रतिष्ठा सम्भव हा सकती है। साथ ही यह भी आवश्यक है कि इस प्रकार के नैतिक धर्म के आधार पर दीघकालीन स्वर्णिम इतिहास के साथ उन्नत समाज भी सुस्थिर हो सके। कीर्तिसिंह तथा वीरसिंह द्वारा राज्य वापस लेने के नैतिकतापूर्ण निणय से यह स्पष्ट हाता है कि मानव प्रकृति एव बाह्य परिस्थितियो से बाध्य होकर मात्र उनसे पूणतया परिचालित नही है। वे नैतिक उत्तरदायित्व का गौरवपूण ढग से सम्पादन कर सकने मे सक्षम है। विद्यापति का धार्मिक क्षेत्र मे यह महत्वपूण योगदान है कि उन्होने नैतिक मान्यताओ का सयोजन कर उसके सामासिक रूप को ऐसे समय प्रस्तुत किया जबकि भारतीय सस्कृति का नवागत इस्लामी विचारधारा से मेल हो रहा था। विदेशी नैतिकता के समक्ष उदात्त भारतीय नैतिक प्रतिमाना का उपस्थित कर उन्हे जीवन्त रूप मे प्रस्तुत करन का सामाजिक अपेक्षा थी।

युग के विशेष स दभ मे नैतिक गुण के रूप मे स्वामिभक्ति का विकास हुआ है। पृथ्वीराज क्षण भर रणक्षेत्र मे अपन सामन्तो को रोक कर नगर प्रदक्षिणा मे गये। इधर शत्रुओ की ओर से युद्ध की रणभेरी बजी, आक्रमण हुआ। सन्नाह से सुसज्जित अश्व सेना ऐसी प्रतीत होती थी माना अकाल प्रस्तुत करने वाली टिड्डिया का सघन प्रवाह पवत से छूट पडा हो। पृथ्वीराज के आदेश का स्मरण कर सामन्त गण अपने उत्साह एव अनुशासन पर दृढ थे। वे परस्पर कह रहे थे कि स्वामी का वचन किसी भी दशा मे भग न होन पावे।' पृथ्वीराज के आगमन पर भयकर सघर्ष हुआ। ऐसी विषम स्थिति मे कनक बडगूजर ने विनय किया कि 'हे पृथ्वीराज, समस्त परिस्थिति का मूल्याकन करे। जीवनरक्षा कर सकना अब कठिन है। इसलिए आप स्वय तो घर पहुँचिये। हम लोग रविमण्डल का भेदन करे। प्राणो के लिए सत्य नही छोडेगे, चाहे हमारा तुण्ड खण्ड-खण्ड हो जाय। हम अपने मुण्ड से हर-हार को मण्डित करेगे। हम लोग तो स्वामी के लाज पक मे आरुढ है।' सभी सामन्त अपने स्वामी के रक्षार्थ रण मे जूझ गये।[१] म्लेच्छ भी अपने स्वामी जयचन्द के प्रति 'स्वामिता चित्तषी' है।[२] 'ढोला मारू रा दूहा' मे ऊँट के माध्यम से स्वामिभक्त के प्रति आस्था द्रष्टव्य है। मालवणी के लाख मना करने पर कि 'मेरे स्वामी ढोला को सौत के घर न लेजा' ऊँट ने कहा कि 'यह मेरे स्वामी का काम है। यदि इसे न करूँ तो मैं ऊँटनी के पेट मे नही लेटा। मुझे पाप लगेगा।'[३]

वर्ण रत्नाकर[४] के नायक वणना प्रसग मे दया, दान, दाक्षिण्य, विनय, सेवन, आहरण, आश्वास, इगित ज्ञान, कौशल, सौहृद, उपचार, धर्म्मज्ञता, अनालस्य,

---

१ पृ० ६। २ पृ० ७ १५ १५। ३ ढोला० ३१५-३२३। ४ २.१६ क।

साहस संवेच, सदाचार, सन्तोष नानिनान, सनापाटव ऊह आपाह विनक्क छिद्रान्वेषणादि शिष्ट धम का उल्लेख है ।

यह विशिष्ट रूप से उल्लेखनीय है कि भ ग्नाय नतिक गुण बाह्य निर्देशा म सचालित नही है । यह किसा शारीरिक आर्थिक एव मनारजन सम्बन्ध उपलब्धियो मे भी अनुप्रेरित नही ह । इनके मूल मे सस्कार नथा आन्तरिक प्रणा मनिय है । वस्तुत ये स्वत धार्मिक मूल्य स्वरूप ह ।

## धर्म सदाचार रूप मे—

'जिन दत्त ने जिनन्द्र भगवान स धम के विषय मे प्रश्न किया । मुनीश्वर न धम का रहस्य प्रकट करते हुये उसका जो विस्तृत वणन किया है उसस ज्ञान हाता है कि हिन्दू धम से सम्बद्ध यज्ञ परम्परा की प्रतिक्रिया मे श्रमण सस्कृति न आचार मूलक धम द्वारा समाज की स्थिरता तथा शान्ति पर अप्रतिम प्रभाव डाला । सामान्यत , उपनिषदो ने धम के आचार मूलक रूप पर विशष बल दिया है । डा० पाडुरग वामन काणे के अनुसार धमशास्त्रो मे धम का ता पय किसी सम्प्रदाय अथवा मत से नही, अपितु जीवन की विशिष्ट आचार पद्धति से है जिसके द्वारा मनुष्य व्यक्ति एव समाज क सदस्य के रूप मे अपन कत्तव्यो का पालन करता हुआ अभाप्सित लक्ष्य को प्राप्त कर सक । गौतम धर्मसूत्र मे दया, शान्ति, अनसूया, शौच मङ्गल, अकापण्य एव अस्पृहा से युक्त व्यक्ति ब्रह्मलाक का अधिकारी बताया गया है चाह वह चालीस सस्कारो से रहित ही क्यो न हो । इसके प्रतिकूल आचार धर्म से रहित चालीस सस्कारो से युक्त व्यक्ति ब्रह्मलोक की प्राप्ति नहीं कर सकता, ऐसा उल्लिखित है ।[2] पुराणो ने भी धर्म को सार्वजनीन अनुपालनीय आचार के रूप मे प्रतिष्ठापित करने का प्रयत्न किया है । लक्ष्मीधर (१२वी शती ई०) का कथन है कि आचार ही धर्म का विनिश्चय करता है ।

रामानन्द ने 'रहनी' मे तन और मन दोनो की शुद्धता पर बल दिया है । जिस हृदय मे दया नही वह उजाड है । दया ही हृदय को बसाती है । ज्ञानी के लिए शीलवान होना आवश्यक है । कृपाण को म्यान सुरक्षित रखता है, उस पर जग नही लगने देता, उसी प्रकार शील, ज्ञान की चमक को बनाये रखता है । यदि किसी

१ हिस्ट्री आव धमशास्त्र, जिल्द २ भाग १, पृ० ७ उमेश मिश्र कमेमोरेशन, पृ० ३१८ से उद्धृत । २ गो० ध० सू० ८ २४-२६ ।

३ कृ० क० ब्रह्मचारी काड, जिल्द १, पृ० ५ ।

उदात्त मानव मूल्यो का स्थापित करने की प्रक्रिया से ही उच्च नैतिक धर्म की प्रतिष्ठा सम्भव हा सकता है। साथ ही यह भी आवश्यक है कि इस प्रकार के नतिक धर्म के आधार पर दीघकालीन स्वणिम इतिहास के साथ उन्नत समाज भी सुस्थिर हो सके। कीर्तिसिंह तथा वीरसिंह द्वारा राज्य वापस लेने के नैतिकतापूण निणय से यह स्पष्ट होता है कि मानव प्रकृति एव बाह्य परिस्थितियो से बाध्य होकर मात्र उनसे पूणतया परिचालित नही है। वे नैतिक उत्तरदायित्व का गौरवपूण ढग से सम्पादन कर सकने मे सक्षम है। विद्यापति का धार्मिक क्षेत्र मे यह महत्वपूण योगदान है कि उन्होने नैतिक मान्यताओ का सयोजन कर उसके सामासिक रूप को ऐसे समय प्रस्तुत किया जबकि भारतीय सस्कृति का नवागत इस्लामी विचारधारा से मेल हो रहा था। विदेशी नैतिकता के समक्ष उदात्त भारतीय नतिक प्रतिमानो का उपस्थित कर उसे जीवन्त रूप मे प्रस्तुत करने का सामाजिक अपेक्षा थी।

युग के विशेष स दभ मे नैतिक गुण के रूप मे स्वामिभक्ति का विकास हुआ है। पृथ्वीराज क्षण भर रणक्षेत्र मे अपन सामन्तो को रोक कर नगर प्रदक्षिणा मे गय। इधर शत्रुओ की ओर से युद्ध की रणभेरी बजी, आक्रमण हुआ। सन्नाह से सुसज्जित अश्व सेना ऐसी प्रतीत होती थी मानो अकाल प्रस्तुत करने वाली टिड्डिया का सघन प्रवाह पवत से छूट पडा हो। पृथ्वीराज के आदेश का स्मरण कर सामन्त गण अपने उत्साह एव अनुशासन पर दृढ थे। वे परस्पर कह रहे थे कि 'स्वामी का वचन किसी भी दशा मे भग न होने पावे।' पृथ्वीराज के आगमन पर भयकर सघर्ष हुआ। ऐसी विषम स्थिति मे कनक बडगूजर ने विनय किया कि 'हे पृथ्वीराज, समस्त परिस्थिति का मूल्याकन करे। जीवनरक्षा कर सकना अब कठिन है। इसलिए आप स्वय तो घर पहुँचिये। हम लोग रविमण्डल का भेदन करे। प्राणो के लिए सत्य नही छोडेगे, चाहे हमारा तुण्ड खण्ड-खण्ड हो जाय। हम अपने मुण्ड से हर-हार को मण्डित करेगे। हम लोग तो स्वामी के लाज पक मे आरुढ है।' सभी सामन्त अपने स्वामी के रक्षार्थ रण मे जूझ गये।[1] म्लेच्छ भी अपने स्वामी जयचन्द के प्रति 'स्वामिता चित्तषी' है।[2] 'ढोला मारू रा दूहा' मे ऊँट के माध्यम से स्वामिभक्त के प्रति आस्था द्रष्टव्य है। मालवणी के लाख मना करने पर कि 'मेरे स्वामी ढोला को सौत के घर न लेजा' ऊँट ने कहा कि 'यह मेरे स्वामी का काम है। यदि इसे न करूँ तो मैं ऊँटनी के पेट मे नही लेटा। मुझे पाप लगेगा।'[3]

वर्ण रत्नाकर[4] के नायक वणना प्रसग मे दया, दान, दाक्षिण्य, विनय, सेवन, आहरण, आश्वास, इगित ज्ञान, कौशल, सौहृद, उपचार, धर्म्मज्ञता, अनालस्य,

---

१ पृ० ६। २ पृ० ७१५ १५। ३ ढोला० ३१५-३२३। ४ २:१६ क।

साहस, सत्वच, सदाचार, सन्तोष न।निनान, सनापाटव ज्ञ आपाह विनक्क छिद्रान्वषणादि शिष्ट धर्म का उल्लेख है।

यह विशिष्ट रूप से उल्लेखनीय है कि नारनाय नतिक गुण बाह्य निर्देशो मे मचालित नही है। यह किसी शारीरिक आर्थिक एव मनारजन सम्बन्धी उपलब्धियो से भी अनुप्रेरित नही है। इनके मूल मे सस्कार तथा आन्तरिक प्रेरणा सक्रिय है। वस्तुत ये स्वत धार्मिक मूल्य स्वरूप है।

## धम सदाचार रूप मे—

'जिन दत्त ने जिनन्द्र भगवान से धम के विषय म प्रश्न किया। मुनीश्वर न धम का रहस्य प्रकट करते हुये उसका जो विस्तृत वणन किया है उसम ज्ञात होता है कि हिन्दू धम से सम्बद्ध यज्ञ परम्परा की प्रतिक्रिया मे श्रमण सस्कृति न आचार मूलक धर्म द्वारा समाज की स्थिरता तथा शान्ति पर अप्रतिम प्रभाव डाला। सामान्यत, उपनिषदो ने धम के आचार मूलक रूप पर विशेष बल दिया है। डा० पाडुरग वामन काणे के अनुसार धमशास्त्रो मे धम का तात्पय किसी सम्प्रदाय अथवा मत से नही, अपितु जीवन की विशिष्ट आचार पद्धति से है जिसके द्वारा मनुष्य व्यक्ति एव समाज के सदस्य के रूप मे अपने कर्त्तव्यो का पालन करता हुआ अभीप्सित लक्ष्य को प्राप्त कर सके। गौतम धर्मसूत्र मे दया, शान्ति, अनसूया, शौच मङ्गल, अकापण्य एव अस्पृहा से युक्त व्यक्ति ब्रह्मलोक का अधिकारी बताया गया है चाहे वह चालीस सस्कारो से रहित ही क्यो न हो। इसके प्रतिकूल आचार धर्म से रहित चालीस सस्कारो से युक्त व्यक्ति ब्रह्मलोक की प्राप्ति नहीं कर सकता, ऐसा उल्लिखित है।[2] पुराणो ने भी धर्म को सार्वजनीन अनुपालनीय आचार के रूप मे प्रतिष्ठापित करने का प्रयत्न किया है। लक्ष्मीधर (१२वी शती ई०) का कथन है कि आचार ही धर्म का विनिश्चय करता है।

रामानन्द ने 'रहनी' मे तन और मन दोनो की शुद्धता पर बल दिया है। जिस हृदय मे दया नही वह उजाड है। दया हो हृदय को बसाती है। ज्ञानी के लिए शीलवान होना आवश्यक है। कृपाण को म्यान सुरक्षित रखता है, उस पर जग नही लगन देता, उसी प्रकार शील, ज्ञान की चमक को बनाये रखता है। यदि किसी

१ हिस्ट्री आव धमशास्त्र, जिल्द २ भाग १, पृ० ७ उमेश मिश्र कमेमोरेशन, पृ० ३१८ से उद्धृत। २ गो० ध० सू० ८ २४-२६।
३ कृ० क० ब्रह्मचारी काड, जिल्द १, पृ० ५।

कारणवश जग लग भी जाय ता स तोष उमको फिर स चमका देन वाला मसकला ह ।[१]

खुरासान खा, ताना खा तथा रुस्तम खा आदि न शाह शहाबुद्दान की आन पर कहा कि हे अमार, हमारा दीन धम रोजा और रमजान का हे । हमारी पाच नमाजे बेकार हो यदि कल शत्रुआ की आन न छुडा द । तुम्हारे हाथ मे हम हाथ दे रहे है हम न दरोग (झूठ) कहेगे और न दोजख मे पडेगे ।[२] कीर्तिसिंह ने जानपुर मे देखा कि तुर्को मे कोई कलमा पढ रहा था तो कोई कलामा, कोई कसीदे काढ रहा था तो कोई मसीद भर रहा था अथवा किताब पढ रहा था ।[३] खुदा ने एक उज्ज्वल पुरुष, मुहम्मद, को बनाया जिसका नाम न लेने से अच्छा मर जाना है । फिर उमको बनाया जिसे उसन अपना कलमा मुनाकर अपने धर्म पथ 'इस्लाम' पर लगा दिया । उम धम पथ पर आचरण कर सद्गति तथा बडाई प्राप्त की जा सकती है । इसी पृष्ठभूमि मे पाप पुण्य की तालिका बनेगी । देव उनका समस्त लेखा मॉगेगा और उसी के अनुसार हमारे अपराधो का भार वह सँभालेगा । अबूबकर, उमर, उसमान और अली ने जब मुहम्मद से धर्मोपदेश ग्रहण किया तो उ होने इन चारो को इस्लाम का धमग्रन्थ दिया । उन्होने जैसा सुना, वैसा वे कहते आये तथा उसी पर प्रतीति की । इन चारो के अतिरिक्त पाचवा किसी को नही जाना जाता । मात्र उसी ने पन्ना और धम-माग का शोध कर पाया जिनको उ होने पढाया । धर्म मार्ग पर चलने से पाप नष्ट हाता है ।'

आचार सहिता का उद्देश्य व्यक्तिगत भौति लाभ की अपेक्षा आ तरिक शुचिता अधिक है जिससे आध्यात्मिक उत्कर्ष मे सहायता मिलती हे । रामानन्द के अनुसार शरीर मे व्याप्त परमतत्व की अनुभूति के लिए शरीर का पवित्र होना आवश्यक है । शरीर अन्न से निर्मित है । इसकी शुद्धता के लिए सात्विक आहार चाहिए । निकृष्ट आहार से तामसी हो जाता है और जीव के प्रकाशस्वरूप ज्ञान को आवृत्त कर देता है । लहसुन, प्याज जो स्वभाव से ही तीक्ष्ण, उत्तेजक तथा तामस प्रकृति के है शरीर के मल को बढाते हैं । किसी भी आत्मा को दुखाकर अन्याय तथा अत्याचार द्वारा अपहृत अन्न और द्रव्य मे दुखी आत्मा का अभिशाप सन्निहित रहता है । अस्तु ये त्याज्य हैं । जूठा, बासी, बालयुक्त एव अन्य कारण से जो अ न शुद्धता से स्खलित हो गया है अखाद्य हे । इनको अखाद्य समझकर ग्रहण न करना 'विवेक' कहलाता है ।

---

१ रामा० पृ० ६, ति० ८, ६ । २ पृ० १९८ ।
३ की० २ १७१-१७३ । ४ चा० ६-६ ।

जयचन्द की प्रशस्ति मे उल्लिखित है कि वह राजसूय यज्ञ सम्पादन हेतु देव-तुल्य आचरण करन लगा।[१] सुल्तान इब्राहीम के साथ रण प्रयाण मे कीर्तिसिंह ने विषम कठिनाइयो के बावजूद अपने आचार की रक्षा की—तुलुक सगे सचार परम कट्ठे आचार रख्खिअ। किन्तु ऐसा आभास मिलता है कि यहा आचार के वाह्य पक्ष पर अधिक ध्यान है।

प्रबन्ध चिन्तामणि' मे बताया गया है कि भीमेश्वर क नगर में बकुला देवे नामक एक वेश्या थी। उसके रूप तथा गुण की बहुत चर्चा थी। उसकी शील मर्यादा कुल ब धुओ मे भी अधिक कही जाती थी। यह सुनकर राजा ने उसकी परीक्षा हेतु सवालाख मूल्य की एक कटारी अपनी रक्षिता बनाने के अभिप्राय से उसके पास भेजा। सयाग से इसी रात मे दो वष के लिए विग्रह कायवश राजा को बाहर मालव देश मे रहना पडा। किन्तु बकुला देवी राजा द्वारा प्रेषित उक्त चिह्न के परिणाम-स्वरूप अन्य समस्त पुरुषो को त्याग कर शील धर्म का पालन करती रही। लौटने पर राजा ने जन साधारण द्वारा बकुला देवी की शील प्रवृत्ति की ख्याति सुनकर उसे ससम्मान अपने अन्त पुर मे स्थान दिया। राजमती अपने प्रवासी पति वीसलदेव स निवेदन करती है कि—'हे राजा, तुम ज्ञान की बाते जानते हो। यह तुम्हे ज्ञात है कि हमे दो शरीर और एक प्राण मिला है। तुम दूसरे शरीर को दूर रह कर क्यो छोड़ते हो? म कुलीन कन्या हूँ। शील की जजीर मे बँधी हूँ। अस्तु यौवन को चोर की भाति छिपाकर रखती हूँ। पग-पग पर इसका अपराध तुम्हे लग रहा है। इस जन्म मे तुम उलगाने-प्रवासी हुये हो, तो अपर जन्म मे तुम काले सर्प होगे।[४] इस सन्दर्भ मे प्रबन्ध चिन्तामणि'[५] का एक अन्य घटना उल्लेखनीय है कि कान्यकुब्ज देश के 'कल्याण कटक' नामक राजधानी के अधिपति ने एक स्त्री के शीलभग करने के अपराध मे हाथ कटाकर तापसी दीक्षा ग्रहण कर ली। वस्तुत यह, शतपथ ब्राह्मण,[६] गौतम सूत्र[७] महाभारत,[८] मनुस्मृति[९] तथा ब्रह्मवैवत पुराण[१०] आदि धर्म ग्रन्थो द्वारा नारी के शील विषयक इस निर्देश का प्रभावकारी रूप परिलक्षित होता है कि स्त्री के लिए पातिव्रत ही एक मात्र प्रधान तथा सनातन धर्म है। यही कारण है कि सेठ हृप्पा की सासारिक सुखापभोगवश शीलभ्रष्टा स्त्रिया घोर नरक गयी[११] और पति वियुक्ता विमलमती ने शील का एकमात्र सहारा लेने के अतिरिक्त कुछ सोचा ही नही।[१२] परिणामस्वरूप

---

१ पृ० २ ३ ५९। २ की० ३ २५-१०५। ३ ३ १२६। ४ वीरा० ६२।
५ १ १४। ६ ४ १ ५ ७। ७ १ ७ २। ८ स० १३ २ १८।
९ ९ ६७। १० १ ६ ६३-६७। ११ जिण० ४२७। १२ जिण० १५८।

उसका पति जिणदत्त अपनी विपत्ति मे पत्नी के शीलधर्म द्वारा अपनी रक्षा क रहस्य का अनुभव करता है।[१] अम्बिका देवी के शील तथा पुण्य प्रभाव से सूखे हुए तालाब मे जल भर आया और शुष्क आम्र वृक्ष मे फल लग गए।[२]

## धम उपासना रूप मे—

साम्प्रदायिक कर्मकाड की दृष्टि से आलोच्यकाल मे स्वामी रामानन्द रचित 'रामार्चन-पद्धति' और 'वैष्णव मताब्ज भास्कर' महत्वपूण ग्रथ हे। इनके अनुसार जीवन यापन के लिए व्यक्ति को विभिन्न व्यापार एव व्यवसाय करने पडते है, यथा हल जोतना खाना पकाना, जिनसे अनजाने मे ही जाव हत्या हो जाती हे तथा जिसका निराकरण सम्भव नही हे। इन दोषो को 'सूना दोष' कहत हे। इनके प्रायश्चित स्वरूप व्यक्ति का वेद-पाठ, होम, अतिथि सत्कार, पितृ तपण तथा बलि इन पच-महायज्ञो का करना विधेय है। पूजा क सोलह उपचार उल्लिखित है—आवाहन, आसन, पाद्य, आचमन, स्नान, वस्त्र, उपवीत, गध, पुष्प, धूप, दीप, नैवेद्य ताम्बूल, प्रदक्षिणा और विसजन। प्रपन्नता की याचना करते हुए राम के चरणा मे साष्टाग प्रणाम करना विधेय है, जिसमे दोनो पाव, दोनो घुटने, छाती सिर और दानो भुजाए पृथ्वी का स्पश करती रहे। यह मात्र शारीरिक अभ्यास नही, अपितु इसमे दृष्टि, मन तथा वचन का भक्ति विषयक सहकार अपेक्षित है।'

'नित्य नमित्तिक कार्यो से निवृत्त होकर प्रात साय तथा मध्याह्न तीनो काला म रामाचन क साथ-साथ हनुमान, गरुण आदि की भी पूजा सम्पन्न की जाती है। इस पूजा का सक्षिप्त विधान है, किन्तु रामाचन पद्धति मे कमकाड की वास्तविक विधि, प्रात काल के जागरण से रात्रि के शयन पयन्त तक, विस्तृत रूप मे वर्णित है। अर्चना तथा जीवन वृत्ति के अनन्तर अवकाश के क्षण मे रामायण, महाभारत, वेदान्त सूत्र पर रामानन्द कृत भाष्य, श्री मद्भागवत तथा द्रविड भक्त आलवारो की रचनाओ के पाठ की व्यवस्था है। यदि स्वय न पढ सके तो दूसरे के माध्यम से इन पवित्र ग्रथो का श्रवण करना चाहिए। यहा वष पयन्त २४ एकादशी, चैत्र शुक्ल नवमी, कार्तिक कृष्ण चतुर्दशी, हनुमज्जयन्ती, वैशाख शुक्ल चतुर्दशी, नरसिंहावतार, भादो की कृष्णाष्टमी, वामन जयन्ती और वैशाख शुक्ल नवमी को सीता जन्म के रूप मे व्रतोत्सव सम्पन्न करने का विधान है। रथ-यात्रा आदि जन समाज मे प्रचलित शास्त्र विहित अन्य व्रतोत्सव भी मानना चाहिए। इनकी तिथिया बिद्ध नही, शुद्ध हो। रामानन्दी सम्प्रदाय विशेष के लिए पच-सस्कार और षडक्षर मन्त्र का विधान

१ जिण० २५४। २ अम्बिका देवी पूर्व भव वर्णन तलहारा ६।

है। राम का वास्तविक पूजन उनके विग्रह अर्चा अथवा मूर्ति के ध्यान द्वारा मानना चाहिये मूर्ति के रूप मे भगवान अवतार है।[1]

धर्म की धारणा के अन्तर्गत प्रतिष्ठापित अनुष्ठान से सामान्य मानव जीवन अपना विभिन्न मनोकामनाओ, हितो एव आवश्यकताओ का पूर्ति मे प्रेरणा तथा स्फूर्ति प्राप्त करता है। राजमती अपन स्वामी स मिलने के लिये जपमाली लेकर जाप करता है।[2] पडित। न बताया कि 'यदि कोइ भी हवन जप और अगियार कराए, देवता का स्पश कर उसे हाथ जोडकर मनाए अ र माथा पकडकर देवता के पैरो मे लगाए तो हे चाँदा वह सूय का सा सुन्दर वर प्राप्त कर। अत सोमनाथ का पूजा सामग्री लीजिए ओर अक्षत फूल तथा माला मे उनकी अचना कीजिए। चादा ने वैसा कर अपनी मनोकामना पूरा की।[4] सारे देश के लोगो न सिन्दूर, फूल और ताम्बूल स सोमनाथ की पूजा सम्पन्न की।[5] चादा ने अपन पिता के समक्ष यह प्रकट किया कि 'जब तुम राव रूपचन्द से युद्ध कर रहे थे तो मने देवता पर फूल चढाया था और उनके पैरो से लग, हाथ जोडकर कामना की थी कि मेर पिता रण मे विजय प्राप्त करे। वह वाचा पूरी हुइ, अब अन्य पूजन का आयोजन होना चाहिये। सेठ जीवदेव पुत्र प्राप्तिके लिए एक थाल मे, जल, चन्दन अक्षत, उत्तम पुष्प, स्पश रहित निमल नैवेद्य दीपक, अगर, धूप और फल लेकर मन्दिर मे गया और जिनेन्द्र भगवान की प्रतिमा के दशन कर अष्ट विधि से पूजन करने लगा।[7] बत्तीस लक्षणो एव कला स युक्त तथा कुल का शोभा बढाने वाला जिणदत्त उसको पुत्र रूप मे प्राप्त हुआ। वासू ने ढोला से स्पष्ट किया कि प्रेम करने के लिए मारवणी सदृश प्रेयसी शिव की आराधना अथवा हिमालय मे गलने से ही मिल सकती है।[8] प्रिय मिलन के अवसर पर नायिका के इस कथन से जप के प्रति गम्भीर आस्था प्रकट होती है कि 'जुग दश जपल आजे भेलि सीधि।[9] इन अनुष्ठानो से उपासक की भावना इन्द्रिय ग्राह्य तथा साकार रूप मे अभिव्यक्त हुई है। कतिपय दाशनिको को छोडकर ईश्वर के प्रति अपनी आस्था व्यक्त करने के लिए लोगो ने प्रतीक रूप मे किसी माध्यम को अवश्य स्थिर कर लिया हे जिसस विस्तृत एव परम वास्तविकता उद्बुद्ध होकर उपास्य के साथ मनोवैज्ञानिक सान्निद्ध की क्षमता उत्पन्न कर लेती है। अव्यक्त का ध्यान जिनके लिए दुरूह है वे अपनी प्रकृति के अनुरूप इष्ट के किसी अभीष्ट रूप का निर्वाचन कर अपने

१ रामानन्द की हिन्दी रचनाएँ, पी० द० बडथ्वाल, पृ० १६-२०।
२ वी० ९१। ३ चादा० २४४। ४ वही २४८। ५ वही, २४४
६ वही, १४१। ७ जिण० ५३। ८ ढोमा० ४७७। ९ विप० १ १४

कल्याणार्थ उस आन्तरिक सम्बन्ध का अनुभव करते हैं जो लोकोत्तर सत्य एवं मानवीय आत्मा के मध्य विद्यमान है।

'प्रद्युम्न चरित' में चैत्यालय की अष्टविधि पूजा,[1] 'प्रबन्ध चिन्तामणि' में हेमाचन्द्राचार्य द्वारा शिव पूजन दीक्षाविधि प्रसंग में वर्णित पंचोपचार विधि[2] तथा 'वर्ण रत्नाकर' में उपलब्ध पूजा के विस्तृत उपकरणों की अपूर्ण सूची[3] से कर्मकाण्ड के विकास, प्रसार तथा लोकप्रियता पर प्रत्यक्ष प्रकाश पड़ता है। 'गोबर नगर के चारों ओर मठ और देवालय निर्मित थे। उनमें खूना मथो तपस्वी, भागवत और मसवासी छिगा छाई रहती थी। वहाँ चार सहस्र योगी गाते, सींगी बजाते और भस्म चढ़ाते रहते थे। सिद्ध पुरुष एवं गुणी उसे देखकर लुब्ध रहते थे। कहने-सुनने से ऐसा जान पड़ता था कि माना चलकर उसे देख आऊँ।'[4] सेठ जीगदेव का विश्वास था कि वह उपासकों को आहार देता है जिससे उसका अनिष्ट न होगा।[5] अनुष्ठानों के प्रति इतनी आसक्ति थी कि सेना का चादा के लिए मसवासी (कल्पवासी) कहना स्वीकार नहीं था।[6]

पूजा करना चाहे जितना लोकप्रिय तथा बहुमान्य हो किन्तु हिन्दू धर्म में उपासना के लिए उसे सर्वोत्तम माध्यम नहीं माना गया है। परमात्मा का तादात्म्य ही सर्वोत्तम है। इस दृष्टि से ध्यान द्वितीय, जप पाठ तृतीय तथा बाह्य पूजा चतुर्थ स्थान के अधिकारी हैं।

उत्तमो ब्रह्मसद्भावो ध्यानभावस्तु मध्यम
स्तुतिजपोऽधमोभावो बाह्य पूजाऽधमाधम।
पूजा कोटि सम स्तोत्र स्तोत्रकोटिसमो जप
जप कोटिसम ध्यान ध्यानकोटि समोलय।

ध्यान साधना में स्वामी रामानन्द के अनुसार 'तन और मन दोनों के योग अपेक्षित है। तन का योग हठयोग है। यह मूलाधार को ब्रह्मरन्ध्र से जोड़ने वाला मार्ग है। इसकी प्राथमिक आवश्यकता संयम की है। काम भावना मन को सर्वाधिक चञ्चल बनाती है। सांसारिक कामनाएँ तथा विषय एषणाएँ इसी के रूप हैं। इनसे त्राण पाना महत्वपूर्ण है। कबीर ने जिज्ञासा व्यक्त की कि 'हे गुरु बन में जाता हूँ तो भूख और नगर में रहता हूँ तो माया सताती है। कंदर्प की मार दुःसह है। जल (वीर्य) से निर्मित इस काया को किस प्रकार सींचूँ।' स्वामी

---

१ ६ ६५९-६०। २ ४ १८८। ३ ३ २५ ख। ४ चादा २०।
५ जिण० ४६४। ६ चादा० २५३।

रामानन्द न सक्षेप मे स्पष्ट किया कि ह कबीर वज्र-कोपीन बाधा ।[१] मन शुक्र के वश मे है और बिन्दु अथवा जल पवन के वश म है । पवन के ही सयाग से आत्मा पुरुष जोव कहलाता है । स्वय ता आत्मा अविनश्वर है,[२] अस्तु आसन प्राणाय म द्वारा मन को वश मे करना चाहिए । 'योग चिन्तामणि' म रामानन्द न सिद्धासन मे बैठकर प्राणायाम तथा भ्रूमध्य दृष्टि क अभ्यास करन का आदश दिया है । प्रमित दश जा म सास का प्रभाव नास। रन्ध्रा से बाहर बारह अगुल तक आता है, इसलिए इसका द्वादश पवन कहा गया है । द्वादश पवन का पीकर घर की ओर उल्ट सिर मे चढान का व्यवस्था है ।[५] ध्यान योग मे आखो का बडा मह व है । भ्रूमध्य दृष्टि [illegible] का अभ्यास है, जिसमे दाना भौहो के मध्य के स्थान पर दृष्टि को केद्रित करना पडता है । रामान द न इन्ही दोनो आखा का बाण बनाकर, भौहो को उलट कर धनुष खीचना कहा है । उन्होने स्पष्ट व्यक्त किया है कि राम आखा मे रमता है, किन्तु कोई इसक मम नही जानता ।[६] इस प्रकार योग की प्रकिया से मनसा रूप कुडलिनी जिसे अन्यत्र महाशक्ति भी कहा गया है[७] सुषुम्ना म प्रवेश कर शू य मे निमग्न हो जायगी । परन्तु भूले भटके जटाधारी साधु शू य सरोवर की मछली न बन कर तीर्थों के पानी का मछली बनत हे । रामान द ने इस सदभ मे कबीर का उपदेश दिया है कि—योग युक्ति की लेजुरा (रस्सा) आर आसनो की तलया बना कर हे माली, पुष्पो मे और पुष्प द्रा स सजा हुई बाटिका का सिचन करा ।[८] राग राम आदि से ऊध्वगामी [illegible]स् का पवन ब्रह्मरध्र मे सोख लेता है । इस स्थिति मे नाद बिन्दु का ग्रन्थि म मन बँध जाता हे और उसकी चचलता मिट जाती है,[९] भ्रमरगुहा—शू य मडल—म निवास मिल जाता है तथा पचेन्द्रिया वश मे हो जाती है । इडा-पिगला सुषुम्ना म च द्र सूय के एक घर मे[११] मिल जान से मन उपराम हो जाता है, जगत् के ऊपर विजय-लाभ हो जाता है तथा फिर जानने के लिए कुछ शेष नही रह जाता । शू य मडल म शब्द प्रकट होता है । गैबी बाजा अनाहत नाद,[१३] बजने लगता है ।[१४] कुणकुणी, रुणरुणी, झुणझुणा ध्वनि करता हुआ[१५] यह शब्द राम-राम मे परिव्याप्त हो जाता है ।[१६] शब्द ही आत्मज्योति को वेष्टित किए रहता है, शब्द ही शब्द के द्वारा उसे निवृत कर

१ ज्ञान तिलक, ४२-४३ । २ वही, १९ । वही ५-३९ ।
४ ९-१२ । ५ वही, १० । ६ वही, १८ । ७ ज्ञानतिलक ३५ ।
८ वही, २१ । ९ वही, ४० । १० वही, ३६ । ११ वही, ११ ।
१२ वही, ३७ । १३ योग चितामणि १२ । १४ ज्ञानतिलक २७ ।
१५ रामरक्षा १६ । १६ वही, ११ ।

हमारे सम्मुख प्रकाशमान कर सकता है।[1] इस अनुभूति की प्राप्ति करने पर अमृत पान के द्वारा साधक अमरत्व प्राप्त करता है, क्योंकि योग से चित्त के निमग्न हो जाने पर अपने अन्दर ही ज्ञानात्मा के दर्शन होने लगते हैं।[2] शून्य मंडल में स्थित होकर मोह की निद्रा में जागरूक होने वाले लोग संसार में विरल हैं।[3] रामरक्षा में चाचरी भूचरी, खेचरी, अगोचरी तथा उन्मनी इन पांच मुद्राओं का उल्लेख है। उन्मनी के संबंध में कहा है कि इसमें सब इन्द्रियां शान्त हो जाती हैं और मन को विराम मिल जाता है।[4] यह नव्य प्रकाश से पूर्ण अवस्था है।[5] उन्मनी दृष्टि से ब्रह्मभाव का दर्शन होता है।[6] इस प्रकार कायागढ के ऊपर विजय प्राप्त होती है। काया रूप नगर में हृदय रूपी घर तथा महाशक्ति का रनिवास बना कर[7] निर्मल मन ही निरंजन प्रभु के रूप में विराजमान होकर पवन रूप प्रधान-मंत्री के सहकार से पंचेन्द्रिय रूप प्रजा पर न्यायनिष्ठ[8] शासन करता है।[9] स्वयं वज्र की अभेद्य कोठरी में सुरक्षित बैठा हुआ वह वज्र दण्ड और वज्र खड्ग से काल को मारता है।[10] निद्राकाल में काल निवास करता है।[11] योगी को मायारूप निद्रा नहीं व्याप पाती। वह सदैव काल से सचेत रहता है। जिसे लोग जागृत कहते हैं, उसमें वह सोता है अर्थात् माया-भोग की ओर आंखें बन्द किये रहता है, किन्तु जिसे लोग सुषुप्ति कहते हैं, उसमें वह जागता रहता है, सजग रहता है कि माया उसके हृदय में प्रवेश न कर जाय। एक प्रकार से वह सदा सोता और सदा जागता रहता है।[12] इसलिये योगी से काल डरता है।[13] वह उसके वज्र के समक्ष नहीं आता।

रामानन्द के अभिमत में तन का योग मन के योग से रहित होने पर छूँछा और निष्फल है। लुंचित (जिनके बाल नुचे हों), मुञ्चित जैन साधु—जिन्होंने घरबार त्याग दिया हो—नागा—जो वस्त्र नहीं पहनते तथा मौन धारण करने वाले बाह्य साधना में संलग्न साधुजन अपना जीवन व्यर्थ व्यतीत करते हैं।[14] इसी प्रकार एकादशी व्रत, रोजा, तीर्थाटन तथा वेद-कुरान पढना सब निष्फल है।[15] पढने गुनने मात्र में कुछ नहीं है, सारतत्व अन्तःकरण की शुचिता का होना है। तन तथा मन, बाह्य तथा अंतर दोनों पक्ष से साधना करना अपेक्षित है। 'ज्ञान लीला' में रामानन्द ने

---

१ ज्ञानतिलक १०। २ वही, १२। ३ वही, ४०। ४ रामरक्षा २०।
५ योगचिंतामणि, १६। ६ रामरक्षा १५। ७ ज्ञानतिलक, ३५।
८ योग चिन्तामणि, ६। ९ ज्ञानतिलक ७-८। १० रामरक्षा, ८।
११ ज्ञानतिलक, १०। १२ वही ३७ ३८। १३ वही ७।
१४ वही, ३। १५ वही, ५० ५२। १६ वही, २२।

सुमिरन —मन के आन्तरिक प्रयत्न—को महत्वपूर्ण बतलाया है। मनुष्य को सदैव सुरति—स्मृति ईश्वर-चिंतन—मे विभोर रहना चाहिये। उन्होने साधक को सुरति नगर मे भ्रमण करने का उपदेश दिया है। सुरति मे आत्मा का महल और निवास है। उसको वही ढूँढना चाहिये। वह समृद्धिपूर्ण नगर है जिसमे आत्मारूप सम्पत्ति सुलभ हैं। वहा का मार्ग लम्बा तथा दुरूह है।[1] शरीर मे सुरति सुरति मे आत्मा तथा आत्मा मे परमात्मा का दर्शन सुलभ है।[2] भगवान की सुरति तथा उसके अनन्त गुणो का स्मृति द्वारा आत्म तत्व तक सप्रेम पहुँचने वाली उलटी यात्रा सम्भव है। साधक के लिये ब्रह्म तथा माया की ग्रन्थि जगज्जाल बन्धन नही अपितु प्रेम-पाश बन जाती है। इसी प्रेमनद का परमात्मा की ओर उलटा प्रवाह सुरति है। सुरति रूप प्रेम नद, प्रेम सिन्धु अथवा प्रेम सरोवर का कूल निरति है,[4] जिस पर गुप्त तत्व का ध्वज फहराता रहता है।[5] इसमे डुबकी लगाने वाला शुद्ध आत्मा, हंस, निरति—परम प्रेमस्वरूप ब्रह्मानन्द—मे मग्न हो जाता है, जहा उसे निरन्तर शुद्ध प्रेम का आहार उपलब्ध होता है।[6] इस अमृत सुधानिधि का पान करते हुये वह कभी अघाता नही।[7] ऐसा होने पर बाह्य क्रियाये अनावश्यक हो जाती हैं तथा मन स्थिर हो जाता है। रामानन्द ने व्यक्त किया है[8] कि जब उनका चित्त चचल तथा मन पगु हो गया तो घर—अन्तर्यामी ब्रह्म—मे उनका अनुराग हो गया, उसके रंग मे रँग गये और अन्यत्र जाने की इच्छा जाती रही। उन्हे तीर्थो और मन्दिरो मे मात्र जल और पाषाण की अनुभूति होने लगी। ऐसा भी समय था जब स्वय रामानन्द चौवा चदन घिस कर साम्प्रदायिक प्रतीक के रूप मे उसका लेप कर मन्दिर-मन्दिर पूजा करने गये। परन्तु वे अब उस गुरु के प्रति उपकृत हैं जिन्होने उनके समस्त भ्रम का निवारण कर दिया तथा अचनीय ब्रह्म का अभ्यन्तर मे दर्शन करा दिया।'[9]

ध्याननिष्ठ महात्मा यम नियम, प्राणायाम, प्रत्याहार, समाधि, ध्यान, धारणा, बन्ध, मुद्रा, आसन, अन्तर्योग तथा बहिर्योगादि व्यापार समन्वित श्रद्धा का पुत्र, अग्नि का सहोदर, सन्तोष की राशि, सयम का प्रतिबिम्ब, ज्ञान का सखा, ममत्व का शत्रु लोभ का कृतान्त, परमहंस दशापन्न[10], सिद्धि रमणी तथा संयम-श्री के साथ भोग मे लीन हैं।[11] 'वर्णरत्नाकर' की ८४ सिद्ध वर्णना[12] तथा इन्द्रभूति के

१ योग चिंतामणि ८ ६ २ रामरक्षा १८। ३ योग चिन्तामणि १४।
४ ज्ञानतिलक, ६। ५ योग चिंतामणि २०। ६ ज्ञानतिलक १८।
७ पद ४। ८ पद ५। ६ रामानन्द की हिन्दी रचनाये, प्र० सम्पा० ह० प्र० द्विवेदी की भूमिका के आधार पर। १० वर० ५ ५५ क।
११ स्थूलि० २०। १२ ७ ६६ ख-६७ क।

अष्टापद शैल पर चढते समय गौतम स्वामी को १५०० तापस आते दिखाई पडने से इनकी पर्याप्त संख्या का अनुमान लगाया जा सकता है। इन तेज साधकों में रोग निवारण, इच्छानुकूल गमन,[१] आकाश विचरण,[२] पर-काय प्रवेश[३] तथा दिव्यदृष्टि के गुण उपलब्ध है।

'उपासना का सर्वोच्च उपलब्धि तन तथा मन के योग से साधक द्वारा अखंड सम्पूर्णता की अनुभूति है।[५] इस अनुभव का संकेत रामानन्द ने कई प्रकार से किया है। वह तेल एवं बत्ती रहित अखंड झिलमिली ज्योति है।[६] मोतियों की झालर लगी है और हीरों का प्रकाश हो रहा है।[७] हीरे से बिंधी श्वेत स्फटिक मणि ने तीनों लोकों के अंधकार को मिटा दिया है।[८] ज्ञान गुहा बड़ी सुखद है, आनन्द अनहद का सौंदर्य दिखायी देता है, अगम से मिलन होता है और तत्वरूप तरुवर की शीतल छाया में विश्राम की उपलब्धि होती है।[९] उस समय शरीर के समस्त अंग तथा उनके धर्म अपने न रह कर परमात्मा के हो जाते हैं और सारा अस्तित्व उसमें लीन हो जाता है।[१०] वहाँ प्रत्यक्षतः विरोधी धर्म विरोध छोड देते है। सारा अनुभव एकाकार हो जाता है। समस्त इन्द्रियाँ रामाभिमुख होकर प्रत्येक अनुभव का शुद्ध रूप में सुख लेने लगती है। इसीलिये झिलमिली ज्योति रुणकार ध्वनि के रूप में प्रकट होती है और रुणकार ध्वनि झलकती रहती है।[११] शून्यस्थ सहजानुभव में नित्य वसंत का आह्लाद प्राप्त होता है। वहाँ पहुँच कर साधक अन्यत्र जाने की कामना नहीं करता। वहाँ इच्छा का नाम नहीं है। इसलिये इच्छा से उत्पन्न ॐत्रिमूर्ति, चौबीस अवतार पंच तत्व इत्यादि सब विलीन हो जाते है। वहाँ माया का मण्डप नहीं दिखाई देता और वह अखंड आनन्द में विलीन हो जाता है।[१२] इस प्रकार सृजन का गङ्गा के प्रवाह उलट जाने पर, अमृत शोषक सूर्य के सुषुम्ना में विलीन हो जाने पर, साधक को प्रतिबिम्ब रूप से नहीं, बिम्ब रूप से तुर्या में ब्रह्म के साक्षात् दर्शन होते है, अपरोक्षानुभूति होती है[१३] और वह अमृतत्व प्राप्त कर स्वयं ब्रह्म हो जाता है। यह अनुभूति भाषा में अनुभूति पथ में नहीं लायी जा सकती। जो उसे स्वतः अनुभव करता है, वही उसके स्वरूप को जान सकता है।'[१४] ज्ञान, मनोजय, योग, भक्ति तथा

१ प्रचि० ४ १६६-१७०। २ वीरा० १११। ३ प्रचि० ५ २०४।
४ वही, ६। ५ योग चिंतामणि ७। ६ वही, २१।
७ योग चिंतामणि, २३। ८ रामरक्षा १६। ९ ज्ञानतिलक ५८।
१० रामरक्षा १२-१८। ११ हवी, ११। १२ पद ६।
१३ रामरक्षा १८। १४ ज्ञानतिलक १२ रामानन्द की हिंदी रचनाएँ प्र० सम्पा० हजारी प्रसाद द्विवेदी, पृ० ८, ९ भूमिका।

दी गई थी। शूद्रो के लिए उल्लिखित यह सेवा-काय वर्ण व्यवस्था की अपेक्षा आर्थिक-सामाजिक प्रतिष्ठा पर अधिक आधारित प्रतीत होता है।

ख आश्रम—वण व्यवस्था का पूरक पक्ष आश्रम है। इसमे, लौकिक एव पारलौकिक प्रगति के लिए व्यक्ति का जीवन २५ २५ वर्षों के लिए ब्रह्मचय, गृहस्थ, वानप्रस्थ तथा सन्यास चार भागो मे विभाजित होता है। इतिहासकारा की दृष्टि मे यह विषय उपेक्षित रहा है।

विवेच्य साहित्य मे चित्रित व्यावहारिक जीवन मे गार्हस्थ्य का सर्वाधिक वणन प्राप्त होता है। इसका अत्यधिक महत्व परम्परागत भी है, क्योकि लोगो की ऐसी धारणा है कि प्राणी अकेला जन्मता और मरता है। मरण के अनन्तर यहा से कोई कुछ नहीं ले जाता। यदि कोई साथ जाता है, तो वह धर्म है। यही धम नरक की यातनाओ मे रक्षा करता है। अस्तु, गृहस्थाश्रम एक ऐसा स्थल है, जहा व्यक्ति शुभ धर्म-कम करके अपना परलोक सुधार सकता है। गृहस्थाश्रम का मूल उद्देश्य धर्माजन करना तथा वेदाध्ययन, पुत्रोत्पादन और यज्ञो के सम्पादन द्वारा ऋषि ऋण, पितृ-ऋण और देव ऋण तीनो से उऋण होना है। जयचन्द, जिणदत्त, प्रद्युम्न, जावदेव, जीवजसा तथा चन्द्रशेखर आदि अपने-अपने गृहस्थ जीवन मे धार्मिक कृत्यो से पुण्य कमाकर परलोक सुधारते हैं। समसामयिक कबि बब्बर की मान्यता है कि धमचित्त गुणवान् पुत्र, सुकर्मरत विनयशील पत्नी विशुद्ध देह और धन युक्त गृह, स्वग से भी उत्तम है—

सुधम्मचित्ता गुणमत पुत्ता, सुकम्मरत्ता विणआ कलत्ता।
विसुद्ध देहा धण मन्त गेहा कुणति के बब्बर सग्ग णेहा॥ प्रा० पैं० २ ११७

लोक रुचि के आधार पर आश्रमो मे दूसरा स्थान इस काल मे सन्यास को उपलब्ध है। यह निवृत्तमूलक है, समस्त कार्यो को परित्यक्त कर मुक्ति माग के चिंतन मे कालयापन करना है। इसकी सदस्यता स्वीकार करने वाले विपुल सख्या मे दिखाई पडते है। ग बर न र राजकीय आश्रम मे चार सहस्र योगिया, तन को क्षुण्ण करने वाले अनेक तपस्वियो, कलमास करन वाला स्त्रियो और सिद्ध पुरुषो की भीड एकत्रित रहती थी। इन्द्रभूति के अष्टापद शल पर चढन समय गातम स्वामी को १५०० तापस आते दिखाइ पडे। कन्नोज के महानगर मे समूह के समूह लगरा साधुओ तथा करोडो नगे साधुओ का उपस्थिति का उल्लेख है। इतिहास से भी इसका समथन होता है।

ब्रह्मचर्य और वानप्रस्थ आश्रमो पर अधिक प्रकाश नही पडता।

१ वही।

ग सस्कार—हि दू-सस्कार की मान्यता वैदिक काल से अनेक परिवर्तनो को आत्मसात करता हुई विवेच्य काल तक उपलब्ध है। १६ सस्कारो मे सर्वाधिक लोकप्रिय मात्र जातकर्म, विद्यारभ, उपनयन, वेदारभ, विबाह तथा अत्येष्टि के सकेत आलोच्य ग्रन्थो मे प्राप्त हैं।

समसामयिक शास्त्रकार विवाह सस्कार को बाल्यकाल मे ही करवाने के चक्कर मे हैं[1] जिसके प्रभाव से विवेच्य वाडमय अछूना नही है। इतिहासकार यह बताने के फेर मे हैं कि 'कन्या अपहरण इस युग की एक सामान्य बात हो गई थी।[2]' कि तु भारतीय सस्कारो से अपरिचित प्रथम खृष्टाब्द के आस-पास आन वाली आभीर जाति के इस प्रकार के कार्यो को छोडकर यह कथन आलोच्य-साहित्य से प्रमाणित नही होता।

विवेच्य वाडमय मे अन्य सस्कारो के सहित विवाह सस्कार का उदात्त प्रभाव उभडकर प्रस्तुत होता है। सस्कारगत कर्मकाड से अभिभूत सभी जन किसी अदृश्य शक्ति से अनुप्राणित है। इसके द्वारा नतिक गुण, चरित्रनिर्माण तथा व्यक्तित्व का विकास सुनियोजित दिखाई पडता है।

इतिहासकारो का यह आक्षेप कि 'नारियाँ विलास की वस्तु मात्र थी'[3], कुछ सीमा तक अस्वस्थ दृष्टिकोण का द्योतक लगता है। विलासिता, नर-नारी दोनो को अभीष्ट है। किन्तु धर्म से इसका टकराव होने पर सस्काय व्यक्ति ने धर्म को अपेक्षाकृत अधिक महत्व प्रदान किया है, न कि लम्पटता को। नारी परित्यक्त अवस्था मे दु खी होने पर भी सासारिक सुखोपभोग की बात नही सोचती है। उसके जीवन मे तप से अन्यथा विकल्प नही आता है। ऐसे अवसर कारुणिक अवश्य है किन्तु गुरुतापूर्ण हैं। इसका श्रेय भारताय सस्कार विधान को दिया जा सकना है।

घ ऋणत्रयी—ऋणत्रयी मे आभार्य व्यक्ति दूसरो से उपलब्ध निस्वार्थ देय के प्रति उपकृत होता है। य तीन प्रकार क है ऋषि ऋण, पितृ ऋण तथा देव ऋण। ऋषि से विद्या, माता-पिता द्वारा पालन-पोषण तथा देव से जीवनदायक शक्तियाँ मिलती है। इनसे उऋण होने के लिए विद्याध्ययन, पुत्रोत्पादन तथा यज्ञकर्म अनिवार्य बनाकर हि दू समाज शास्त्रियो ने व्यक्ति को कृतज्ञ एव कत्तव्यनिष्ठ बनाने तथा समाज की निरतरता विद्यमान रखन का दिशा मे एक अनोखा प्रयास किया है।

इस काल के इतिहास मे ऋणत्रयी का वणन नही मिलता। विवेच्य वाडमय मे भी इसकी लोकप्रियता कुछ कम लगती है। फिर भी, ऋषि, माता-पिता तथा देव

१ देखिए अध्याय ४। २ वही। ३ वही।

सम्मानित एव पूज्य रूप मे उल्लिखित है । ऋषिऋण से उद्धार पाने के प्रमुख साधन विद्याध्ययन की ओर लोगो का ध्यान कम आकृष्ट हुआ है । इसका कारण राजनीतिक अस्थिरता सभाव्य हो सकती है । पितृऋण से मुक्ति पाने के लिए विवाह और पुत्र-प्राप्ति आवश्यक हैं । देवऋण से छुटकारा पाने का साधन, यज्ञ कम समसामयिक युग मे मन्दिर-निर्माण तथा दान देने मे परिवर्तित हो गया है । इसका कारण निगु ण देवो को मूर्तिमान रूप मे मान्यता मिलना प्रतीत होता है ।

ङ पुरुषाथ चतुष्टय—चौदहवे खृष्टाब्द के अपभ्रश एव हिन्दी वाड्मय के अनुशीलन से ज्ञात होता है कि भारतीय सस्कृति की मूलभूत विशेषताओ मे पुरुषाथ चतुष्टय-धर्म, अथ, काम, मोक्ष—की उस समय सर्वोपरि लोकमान्यता थी किन्तु इस ओर इतिहासकारो का ध्यान बिल्कुल नही गया है । इस अध्याय और समसामयिक रहन-सहन के अध्ययन से स्पष्ट कहा जा सकता है कि इस युग के चरित्र काव्य पुरुषाथ प्रधान हे । धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष चारो के अलग-अलग और उनके समन्वित रूप का जीवनादश रूप मे ग्रहण कर उनकी उपलब्धि के लिए काव्य-नायक आतुर और प्रयत्नशील हैं । हिन्दी साहित्य का आदिकाल पुरुषाथ प्रधान है, इस ओर साहित्यकारो का ध्यान जाना अपेक्षित है ।

इतिहासकारो का 'अथ' सम्बन्धी दृष्टिकोण प्रधानत राजा महाराजाओ के रहन-सहन तथा व्यापार और व्यवसाय तक ही सीमित है । किन्तु आलोच्य साहित्य से यह भी ज्ञात होता है कि सामान्य लोग 'अथ' को कितना महत्त्व देते थे और उसका कौन सा रूप लोक-ग्राह्य था । परिश्रम द्वारा उपार्जित धन ही श्रेयस्कर समझा जाता था । इसका उपयोग मोक्ष प्राप्ति के सहायक रूप मे होता था । धन को व्यय करने का एकमात्र ढग उसका दान तथा मन्दिर-सरोवर आदि का निर्माण काय करना माना गया है । अन्य प्रकार के व्यय को विपत्ति कहा है ।

काम को इतिहासकारो ने विलासिता के रूप मे दिखाया है । विवेच्य साहित्य मे इसको जीवन का 'तत्त्वपूण मन्त्र' मानते हुए अन्य कलाओ और धर्म से समन्वित कर इसे भव्यता प्रदान की गई है । यहाँ 'धर्म' का तात्पय शास्त्रकारो द्वारा निर्मित उस विस्तृत विधि विधान से है जिसके पालन से जीवन का परम लक्ष्य 'मोक्ष' की उपलब्धि सहज सुलभ होती है ।

च कमफल और पुनजन्म—विश्व के अधिकाश प्रमुख सम्प्रदाय कर्मफल और पुनर्जन्म को नही मानते किन्तु हिन्दुओ मे चार्वाक मत को छोडकर सभी सम्प्रदाय

१ देखिए अध्याय १ ।

एव विचारक इसके समथक हैं। विवेच्य वाडमय मे जिनेन्द्र भगवान, नेमिनाथ भगवान, स्वामी रामानन्द तथा जन सामान्य की इसके प्रति गहरी आस्था है। कष्ट पडने पर तत्क्षण पूवज म के कर्मो का फल समझ कर लोग सात्वना-शक्ति प्राप्त करते है। कर्म-फल अवश्य भोगना पडता है, इस धारणा ने लोगो को बुराई करने स बचाया है। इससे प्रेरणा मिली है अच्छा कार्य करने को जिमसे भविष्य मे सुख मिले और कष्ट न हो। कर्मो को नि शेष करने वाले देवतुल्य समझे गये हैं।

छ असबिअत—चौदहवे खृष्टाब्द के अरबी साहित्य मे 'असबिअत' का अत्यधिक प्रयोग हुआ है।[1] यह कबीलो के सामाजिक सगठन का मूलाधार है। अनुचित पक्ष-पात तथा न्याय अन्याय सभो बातो मे कबोले का होकर रहना, इसका परमधर्म है। असबिअत वाला व्यक्ति कबीले के अतिरिक्त अ यान्य व्यक्ति को जीवित रहने का पात्र नही समझता। विवेच्य साहित्य के अनुशीलन से नवागत तुर्क समाज मे यह गुण विद्यमान पाया जाता है।

ज कला—उन्नत तथा समृद्ध देश कलाप्रिय हाता है। विवेच्यकाल मे भारतीय कला कृत्तियो मे भी कला का सजीव चित्रण है। परम्परागत कलाओ के अतिरिक्त कतिपय नवीन कलात्मक सभारो की ओर दृष्टि आकृष्ट की गई है। काव्यकला को युग की सर्वोच मान्यता प्राप्त है—

'गेहे गेहे कलौ काव्य श्रोता तस्य पुरे पुरे।
देशे देशे रस ज्ञाता —की० १ ४ ११-१२

## धर्म—

विवेच्यकाल के अपभ्रश एव हिन्दी वाडमय के आधार पर अध्याय ५ मे स्पष्ट किया गया है कि भारत वस्तुत धर्म प्राण देश है। लोगो की चि तनप्रक्रिया एव कार्य प्रणाली धर्ममूलक है। प्रत्येक प्रश्न अथवा समस्या का समाधान धर्मपरक दृष्टिकोण से किया गया है। इनमे साम्प्रदायिकता की गन्ध नही है। लोगो का अन्तिम आश्रय धर्म है। जन सामा य की धर्म के प्रति इतनी गम्भीर आस्था है कि दु साध्य काय भी वे धर्म-बल से कर लेते हैं। महान् उपलब्धि तथा सत्काय सम्पन्न हो जाने पर इसका श्रेय अपने को नही, धर्म को देते हैं। अपने धर्म के विधिविधान की व्यापकता और उपयोगिता पर लोगो का इतनी प्रगाढ आस्था है कि वे सस्कार। धर्म काम बने हैं

१ दे० 'इब्ने खलदून का मुकद्दमा (१४वीं शती) अनु० डा० सयिद अतहर अब्बास रिजवी, भूमिका, पृ० ६६।

गैर इनका पालन करना स्वत एक धर्म समझा जाने लगा है। वस्तुत सभी यक्ति किसी न किसी विहित धर्म द्वारा सचालित दिखाई पडते हैं। इसमे न केवल गीने की अपितु गौरव के साथ जीने की मौलिक आकाक्षा विद्यमान हैं। भारतीय गर्मिक-दृष्टि की प्रधानता इस तथ्य मे भी सन्निहित है कि यह समस्त धर्मों के प्रति उदारचेता है। धार्मिक समग्रता एव सामजस्य का श्रेय जन-मानस की अध्यात्मप्रधान चेतना को है जिसका उदाहरण विवेच्य वाडमय मे प्रचुरता से सुलभ है।

यह अत्यन्त खेदजनक है कि समसामयिक धार्मिक स्थिति को भारत के इतिहास मे प्राय इस प्रकार चित्रित किया गया है—'धार्मिक दृष्टि से इन दिनो शैव वैष्णव, शाक्त, जैन, बौद्ध तथा नाथपथी वर्गो का बोलबाला था। इनके अनक सम्प्रदाय और उपसम्प्रदाय थे जिनका पारस्परिक मतभेद एक दूसरे से पृथक रहने का ओर प्रवृत्त करता था। इनकी साधना और पूजा पद्धति के वाह्य विस्तार की विभिन्नता के कारण आपस मे बहुधा सङ्घष होता रहता था। सवत्र अविश्वास, मनोमालिन्य और विद्वेष की प्रधानता थी। निम्नस्तरीय वग भ्रान्ति मे पड गया था। उन्हे समयोजित माग प्रदशन का कोई अवलम्ब नही।'

वस्तुस्थिति से इतिहास के विलगाव होने का कारण साम्प्रदायिक दृष्टिकोण है और हिदू धर्म की वास्तविकता को न समझ पाना है। हिन्दू धम क्या है—इसे स्पष्ट करने का प्रयास किया गया है। धर्म धारणात्मक तत्व का वाचक शब्द है। इसमे सत्य, नैतिकता, परोपकार, सदाचार, सत्कम, उपासना तथा दशन को सर्वाधिक मान्यता प्राप्त है। आजकल भी जनसामान्य की यही धारणा है कि एक व्यक्ति जिसमे सैद्धान्तिक-चिंतन और उपासना का वाह्याचार नही है और वह सत्यनिष्ठ, परोपकारी नैतिक, सदाचारी तथा सत्कर्मा है तो वह धार्मिक है। दूसरा व्यक्ति जिसमे सैद्धातिक चितन और उपासना के वाह्याचार तो खूब हैं किन्तु सत्यनिष्ठा, परोपकार, नैतिकता, सदाचार और सत्कम आदि का अभाव है तो वह धूत है, धार्मिक नही। सतो की हिन्दी साहित्य की यही देन है कि उन्होने धर्मान्धो की पूजा-पद्धति और आचार्यों के सैद्धातिक मतभेदो के पचडे मे न पडकर जन साधारण के व्यावहारिक जीवन मे व्याप्त धार्मिक भावनाओ को महत्ता प्रदान की।

विवेच्य वाङ्मय मे उपलब्ध जन सामान्य की धार्मिक प्रवृत्तियो का विशद निरूपण है। इसमे, धम के विभिन्न रूपो—सत्य नैतिकता, सदाचार, सत्कम, उपासना, दर्शन, तथा यज्ञ आदि—के प्रति लोगो की मान्यता का वणन है। आलोच्य ग्रन्थो मे धम शब्द के अन्य विभिन्न प्रयोगो का भी उल्लेख है। समसामयिक धार्मिक स्थिति भी दर्शाया गया है।

धार्मिक क्षेत्र मे इस युग का यह महत्त्वपूर्ण योगदान है कि भारत देश की नैतिक मान्यताओ का सयोजन कर उसके समसामयिक रूप को ऐसे समय प्रस्तुत किया जबकि भारतीय सस्कृत का नवागत इस्लामी विधारधारा से मेल हो रहा था। विदेशी नैतिकता के समक्ष उदात्त भारतीय नैतिक प्रतिमाओ का उपस्थित कर उसे जीवत रूप मे प्रस्तुत करने की युगीन अपेक्षा थी।

इतिहास वर्णित तत्कालीन धार्मिक असहिष्णुता विवे य वाड्मय मे दृष्टिगत नही होता। कन्नौज,[२] जौनपुर[३] तथा गोबर नगर मे सभी साधक मिल जुलकर रहते दिखाइ पडते हैं। दूसरो के धार्मिक ग्र थ तथा नता के प्रति लोगो मे अवमानना का भाव नही है। धार्मिक वातावरण मे सहअस्तित्व, सहयोग तथा समन्वय की भावना विद्यमान है।

नवागत तुक सनिको मे धार्मिक असहिष्णुता अवश्य देखने को मिलती है।[५] किन्तु कुछ दिनो से आकर बसे हुए तुर्कों के स्वभाव मे परिवतन दिखाया गया है। अनेक प्रसगा[६] मे उनके समायोजन की मन स्थिति हिन्दू-तुर्को के सनिकट पहुँची है।

## आर्थिक दशा

रहन-सहन का स्तर ऊँचा है। जीवनोपभोग सम्बन्धी वस्तुएँ उपलब्ध है। उत्पादन के लिए भूमि पर्याप्त है। पूजी का अभाव नही है। श्रम की मा यता है किन्तु श्रमिक सम्मानित नही है। अवाचीन सहकारी तथा ज्वाइट स्टाक कम्पनी की भाँति उत्पादन की सामूहिक व्यवस्था नही है। प्राय व्यवसायी अकेला ही पूजीपति, श्रमिक, प्रबन्धक तथा अपने जान-माल का जोखिम उठाने वाला होता है। फलत बिना वितरण किए उत्पादन की समस्त आय का अधिकारी स्वय व्यवसायी हा होता है। स्थानीय, अन्तर्देशीय तथा विदेशी व्यापार व्यवस्थित है। उनके केन्द्र नगर है। सामान्यत, मूल्य निश्चित है। मूल्य की अस्थिरता दुर्दिन का द्योतक समझी जाती है। मुद्रा मे दाम, कौडी तथा सुवण का सामान्य प्रचलन है। वस्तुओ को क्रय करने मे लोक सशक्त है। कला, यात्रा और घोडे बहुत मँहगे हैं। गणना तथा समय सूचक माप उन्नत है।

१ दे० धर्म—नतिकता। २ पृ० ४२३। ३ की० २।
४ कांवा २। ५ दे० की० २।१० १२।
६ दे० सामाजिक स्थिति हिन्दू तुर्क के पारस्परिक व्यवहार।

## ाजनीतिक-स्थिति—

क) 'असबिअत की प्रधानता—

चौदहवी सदी भारत के तुर्क शासको मे 'असबिअत' तथा हिन्दू प्रजा एवं ाजन्यवर्ग मे 'पुरुषार्थ'[1] भावना की प्रधानता है किन्तु दानो भावनाये पतनोन्मुख है।

'असबिअत प्रारम्भ मे पक्षपात शक्ति अर्जन तथा प्रतिरक्षा की तीव्र भावना उत्पन्न कर प्रभुत्त्व बढाने के लक्ष्य की ओर ले जाती है। इसमे सर्वोच्च प्रभुत्व, शाह-ाहियत, लोकप्रियता पर नही अपितु आतंक पर आधारित होते हैं। कालान्तर मे ाभुत्व की गभीरता के अनुपात मे शाहशाह को भोग विलास एव समृद्धि के भाग की सुविधा सुलभ होती है जिसके लिए उच्च स्तरीय अधिकारियो मे पारस्परिक ईर्षा द्वेष ाथा अधिकार लोलुपता की भावना को शक्ति मिलती है। दूसरी ओर कोई भी शह ाह प्राप्त सुविधा को प्रसन्नतापूर्वक छोडने को तैयार न मिलेगा जब तक कि पूर्ण रूपेण वह विवश नही हो जाता। प्राय विद्रोह द्वारा युद्ध एव रक्तपात के माध्यम से ी सल्तनत मे प्रशासकीय परिवर्तन सम्भव हो पाते हैं। केन्द्रीय असबिअत के निर्बल होने पर उसके अधीनस्थ अन्य विभिन्न असबिअतो की महत्त्वाकाक्षाये क्रियाशील हो जाती है। अत 'असबिअत' से उपार्जित सल्तनत के विरुद्ध सदव विद्रोह का क्रम क्रियमाण रहता है। यह तथ्य इस्लाम के अभ्युदय से सम सामयिक एव अधुना काल ायन्त अनेक देशो मे द्रष्टव्य है।

सल्तनत स्थापित होने के पूर्व तुर्को के विचार यह हैं—

तब षान षुरासान तातार षान रुस्तम कर जोरइ।
आन साहि मरदान आन सु विहान विछोरहि।
हउ हमीर हिन्दू न दीन रोजा रमजानहि॥
पच निवाज विकाज करि न गोरी गुम्मानहि।
सुरतान आन चहुआन सउ जउ न चाल बविवि भिरहि।
दे हथ्थ हथ्थ दे अज्जु हम नहि दुरोग दाजक परहि॥

—पृथ्वीराज रासउ ११।८

—खुरासान खा, तातार खा तथा रुस्तम खाँ आदि सभी ने हाथ जोड कर कहा कि शाह की आन है, कल सुबह हम शत्रु पक्ष के मर्दो का आन छुडा देगे। हे अमीर, हम हिन्दू नही है, हमारा दीन रौजा और रमजान का है, हमारी पाँच नमाजे बेकार हो यदि इससे विपरीत हो। हे गोरी, तू हमारे सम्बन्ध मे सदेह न कर। सुलतान की

१ स्पष्टीकरण के लिए देखिए अध्याय ४, पुरुषार्थ चतुष्टय।

आन है, यदि हम कल चौहान से चाल बाध कर न भिडे। तुम्हारे हाथ में आज हाथ दे रहे है—तुमसे बैअत[1] करते है—कि हम न दरोग—झूठ-कहेगे और न दोजख मे पडेगे।

भारत मे इस्लामी राज्य की स्थापना हुई। विवेच्यकाल मे अलाउद्दीन खिलजी (सन् १२६६-१३१६), मुहम्मद तुगलक (सन् १३२५-१३५१) तथा फीरोजशाह (सन् १३५१-१३८८) तान बडे तथा अनेक छोटे सुल्तान कन्द्रीय सल्तनत दिल्ली मे हुए। इस बीच अनेक विद्रोह हुए। बहुत से सुल्तान पदच्युत हुए। वस्तुत प्रशासकीय परिवतन का गति तीव्र थी। केन्द्रीय शाहशाहियत के अन्तगत, देश मे, विभिन्न कबीलो के सशक्त नेताओ ने अपने स्वतन्त्र राज्य स्थापित कर लिये अथवा उसके लिए प्रयत्नशील हुए। उनमे एकाध की परिस्थिति का दृष्टान्त देना असगत न होगा। जौनपुर की राज्यसत्ता का एकमात्र केन्द्र शाह शहाबुद्दीन है। उससे मिलने के लिए आये हुए व्यक्ति वर्षो से बैठे रह जाते है किन्तु उसका दशन नही हो पाता।

दरबार पइट्ठे दिवस भइट्टे वरिसहु भेट न पावन्ता।[2]

किसी भाति राजा कीर्तिसिंह ने शाह से भेट की ओर बताया कि 'असलान ने आपके फरमान की अवहेलना की है। उस शेर ने बिहार पर कब्जा कर लिया है। उसके चलने पर चामर डोलते है। शिर पर छत्र रख कर वह तिरहुत से कर उगाहता है। असलान राज्य कर रहा है इस पर भी यदि आपको रोष न हो तो तुरन्त अपने अह को तिलाजलि दान कर दीजिये। भुवन मे आपका प्रभुत्व जागृत है। यदि आप ही शत्रु के नाम से असहा (रुष्ट) न होगे तो दूसरे बेचारे क्या कर सकते हैं? यह सुनकर सुल्तान को क्रोध हुआ। दोनो भुजाये रोमाचित हो उठी। दोनो भौहो मे गाठे पड गई। अधर-बिंब प्रस्फुटित हुए। नयनो ने रक्त कमल की शोभा धारण की। खान तथा उमरा आदि सभी को आज्ञा हुई कि अपनी अपनी तैयारी पूरी करो आज तिरहुत पयान होगा। सुलतान गरम हुए। दरबार मे शोर मच गया, ससार जलने लगा, जैसे आज ही लका उजड गई हो।[3] आक्रमण हुआ और असलान भाग गया।

तुर्कों की 'असबिअत' पर आधारित आतकमूलक शाहशाहियत मे अधिकार को उत्सर्ग करने की भावना का अभाव दिखलाई पडता है। दूसरी ओर, देश मे हिन्दुओ के तीन छोटे-छोटे राज्यो—मिथिला, मेवाड तथा उडीसा का विवेच्य वाङ्मय मे उल्लेख हुआ है। इनके राजन्यो मे पुरुषार्थ[4] की प्रधानता है जिसमे धर्म, मोक्ष तथा

१ अध्याय ४ असबिअत। २ की० (शिव०) २ २२१।
३. वही, २२ ४२। ४ वही, २ २३ २७।

उदात्त पौरुष की भावनाये सशक्त हैं। राज्य सस्था एव तज्जनित भोग विलास को महत्वपूण स्थान नही मिला है। उनको सहजभाव से त्याग ने मे उदासीनता की अनुभूति दृष्टिगत नही होती। माता, पिता, मन्त्री तथा मित्र सभी कीर्तिसिंह को सीख देते हैं कि शत्रुओ को मित्र बना कर तुम्हे तिरहुत का राज्य करना चाहिये—

'माए जम्पइ अवरु गुरु लोए
मन्ति मित्र सिक्खवइ
तुम्हे सत्तुहि मित्त कए भुजहु तिरहुत राज।'

किन्तु कीर्तिसिंह का दृढ विचार है कि—

मज्झु पियारी एक्क पइ वीर पुरिस का रीति
मान विहूना भोअना सत्तुक देअल राज
सरन पइटठे जीअना तीनू काअर काज
नीच समाज न करओ रति
तै रहउ कि जाउ कि रज्ज मम'[1]

—मुझे एकमात्र वीर पुरुष की रीति ही प्यारी है। मानहीन भोजन करना, शत्रु प्रदत्त राज्य भोगना तथा शरणागत होकर जीना, ये तीनो कापुरुषो के कार्य हैं। मैं नीच का कभी साथ नही करूँगा, चाहे राज रहे अथवा जाय। एतदर्थ लोग, परिवार, राजभोग, वाहन, परिजन, जननी जन्मभूमि, नवयौवना पत्नी तथा समस्त धन-वैभव को त्याग कर पिता के वैर का वदला लेने के लिए गणेश्वर के पुत्र कीर्ति सिंह इब्राहीम शाह से मिलने चले—

लोअ छड्डिअ अवरु परिवार
रज्ज भोग परिहरिअ वर तुरग परिजन विमुक्किअ
जननि पाअे पन्नविअ जन्मभूमि को मोह छोड्डिअ
धनि छोन्डिअ नवयौव्वना धन छोडिओ वहुत्त
पातिशाह उद्देसे चलु गअन राय का पुत्त।

'प्रद्युम्नचरित' मे प्रद्युम्न के पिता ने उससे कहा कि—'तुम द्वारिका ले लो और राज्य का सुख भोगो। तुम राज्य काय मे धुरधर हो, ज्येष्ठ पुत्र हो, तुम्हे बहुत विद्याबल प्राप्त है, तुम्हारे पौरुष को देव भी जानते हैं, तुमने अनेक रण जीते, तुम अभी तप न धारण करो राज्य सुख भोगो। यह सुनकर प्रद्युम्न ने उत्तर दिया कि 'राज्य क्या करना है, ससार तो स्वप्न के समान है। धन-पौरुष एव अपार बल का क्या करना है? माता-पिता तथा कुटुम्ब किसके हैं? एक ही घडी मे सब नष्ट हो

१ वही, २ ३४-३६ तथा ४७-४८। २ वही, २ ५४-५८।

जायेंगे ।' यह कहते हुये राज पाट को छोड़कर प्रद्युम्न ने नेमिनाथ के पास जाकर दीक्षा ले ली ।[1] इसी प्रकार वासवदेव,[2] राजा चन्द्रशेखर[3] रावल धवलदेव[4], नेमिनाथ[5] तथा पृथ्वीराज आदि सभी के लिए धन, स्त्री और मरण, तृण से भी अधिक महत्वहीन हैं—'जिहि धन, त्रिय मरणु त्रिनि वरि जानह ।'[6]

(ख) सङ्घर्ष का युग—जहां तुर्कों की 'असनिअत' राज्य प्राप्ति के लक्ष्य की ओर ले जाती है वहां भारतीयों के इस प्रकार के विचार राज्य वैभव के त्याग-सूचक हैं । किन्तु दोनों जातियों के शासकों द्वारा राज्य प्राप्ति के लिए संघर्ष बराबर होता रहा है । हिन्दू राजा इस प्रयत्न में थे कि वे अपना खोया हुआ राज्य वापस पा जाय । 'अलुता जे धरन्ते कलह करन्ते हिन्दू उतरवि भूमा ।'[7]—जो अभी तक लुप्त होने से बचे रहकर अपने राज्य को धारण किए हुए थे वे हिन्दू राजन्य युद्ध के लिए धुँधुँआ कर ऊपर उठ रहे थे ।

हिन्दू और तुर्क दोनों वर्गों के राजनीतिक संघर्ष में प्रतिहिंसा तथा प्रतिरक्षा की भावना प्रमुख होनी चाहिये थी किन्तु समसामयिक और प्रकाश संघर्षों के पीछे प्रभुत्व स्थापित करने की भावना प्रधान प्रतीत होती है क्योंकि अपने स्वार्थ पूर्ति के लिए शासकगण विरोधी जातियों से भी संधि कर लेते हैं । इन संघर्षों में हिन्दुओं के 'धर्म युद्ध' और तुर्कों की 'चाल' की प्रधानता है । असलान-राजा गणेश्वर से बुद्धि, विक्रम तथा बल में पराजित होने पर उनके पास बैठ विश्वास दिलाकर उन्हें मार डालता है । किन्तु गणेश्वर का पुत्र कीर्तिसिंह रणक्षेत्र में भागते हुए पिता के हत्यारे असलान को प्राणदान देता है । इसी प्रकार पृथ्वीराज गोरी को मान भंग करके छोड़ देता है । किन्तु गोरी प्रथम जीत में ही पृथ्वीराज को अंधा बनाकर बन्दीगृह में नाना प्रकार की यातनायें देता है । तब भी गोरी को धोखे से मारने के लिए पृथ्वीराज उद्यत नहीं होता—'अहं त्वं त्वं अहं'—मैं तुम हूँ, तुम तुम हो—का अजपा जाप और ब्रह्म के साथ समभाव प्रकट होने में उन्होंने गोरी को मार कर मुक्ति प्राप्त की—

> हं तुम तुम हं अजप जपि सहज करि मिलनह ।
> प्रथीराज आज निहि मोन करि करि नरिंद निज उच्चरहि ।।[8]

यह भारत के परम पुरुषार्थ मूलक राजनीति को विश्व की अद्भुत देन

---

१ प्रद्यु० ६७६-६८८ । २ वीरा० ६० । ३ विद्या, ४७६-४८० ।
४ कच्छुलीरास । ५ नेमि० २३ । ६ पृ० १०५३ ।
७ की० ४ २० ११६ । ८ पृ० १२ ८ । ९ दे० राजनीति का अध्याय

परिशिष्ट १

# सास्कृतिक शब्दानुक्रमणिका

## सामाजिक शब्दकोष—

लोग—जिणदत्त चरित ३७-३६ से वणिक, वभण, वइद (वैद्य), वासीठ, वाढइ ( बढई ), वेसा ( वेश्या ), वरुड, वदरा, विवारी, बिहार, वाणु, वाह, वारी, वुरु, वहु, विहारछ, जीवरख, वरु विहारी, वारिठिया, वुह, विडह, वणियार, आदि चौबीस प्रकार के वकार नाम वाले लोग वसतपुर मे रहते थे।

निम्न चौबीस प्रकार के सकार नाम वाले लोग वसन्तपुर मे बसते थे —सूर, सामी, साहु, सोतिय, सरि, सरवर, सावय ( श्रावक ) सव्वल, सारग, साहूण, सिउ, सोहा, सहियणह सिरि, सत सहियण, समाण, सीमा, सत्थवइ ( सार्थपति ), सत्थ ( सार्थ ), सवण, सुहसार, सुव्वस, सील।

चादा अहिरिन के विवाह मे राजे और राने के साथ साथ भाट, कलावन्त, भरडा और तुरही बजाने वालो से बारात सजी थी ( चादा ४० )। दशको मे बुनकर, भूमिधर और बारी आदि अनेक जातिया थी ( तीन के अतिरिक्त नामोल्लेख नही है ) चादा ४१।

आषाढी मे देव दशन के लिए टाकिनि खतरिनि, बाभनि, बैसिनि, थगरिन, भाटिन चउहानिनि शतीभनि, कैथिनि, डोडिन, गूजरि, सुनारी, मालिनि, कलवारी, बैसवा, परजा, पवनि, पक्तियो पक्तियो मे चली—चादा २४५।

वण रत्नाकर, प्रथम कल्लोल के नगर वणन की अपूर्ण सूची के अनुसार निम्न लिखित मन्द जातिया उपलब्ध हैं —नागल्, तोगल, तापसि, तेलि, ताति, तिवर, तुरिया, तुलुक तुरुकटारुअ, धेओल, धाङ्गल, धाकल, धानुक, धोआर, धुनिआ, धलिआर, डोव, डो/वटारुअ, खागि, षगार, हाडि, ढाढि, भल, चण्डार, चमार,

गोण्ठि, गोन्ति, गोआर, गावर, ओड शुण्डि, साव, पचकवार, पटनिआ परिगह, चावि, मुण्डवारि, वीन्द, कादव, नागर, ।

सभी पुस्तको से—अग्रवाल प्रच० ६ ६६४ । अतिथजन ( याचक, पासह० ६१ ) की० १ २२ ६६ । अधम-उत्तम-की० २ ३ १३ । अ त्यज प्रचि० ०१ ३४ । आजणी—( जाटनी ), वीरा० ८२ । आभीर प्रचि० ३ १०६ । आहेडी वीरा० ३१ । उभाखरा—( जिसका एक जगह निवास न हो)—मारु देश के 'लोक उँभाखरा थे—वीरा० ६६२ । उमार। ( अरबो उमराव, अमीर की जमा, स्टाफा० ६६ )—की० २ ३४ २२२ । ऊँमर सूमरा ढोमा० ४४१ । एवाल ( गडेरिया ) ढोमा० ४३५ । ओछा ढोमा० ३३८ । औल्ला ( सभवत मुलला ) खुरासान के आल्ला लोग पकड कर ले आये गये –प्रापै० ८ १४७ । करुर ( क्रूर )-ढोमा० ६ १ । कल्लाल-वीरा० ६० । कविजण ढोमा० ४० । कछवाहा-पृ ४ १ ३-४ । करमी पृ० १२.११ २ । कहारु ( कहाँर, डोली ढोने वाला )– चादा, ४८ । काअर की० २ ६ ३६ । काएथ्य-की० ३ २७ ११६ । कातर वर० ५ ४७ ख । कापडो प्रचि० ३ ९४ । कारु ( मकानो के लिए पत्थर काटने वाले )-चादा २४ । कुभार-चा० ७५ प्रचि० १ ४ २ ७, ५ २०७ कुरु म-पृ० ४ १ ३-४ । कोल-पृ० ७ १५ १, वर० ३ ३१ ख । कोली-जिण० ४३ । कोटवार चादा, २४ । कौडिया ( कौडी फेकने वाला ,-चादा १६३ । क्रपन (कृपिण) पृ० १२ ४० २ । खपर-चादा १६३ । खल-सामान्य । खोदारा ( भाग्यहीन )—ढोमा० ३३६ । गँमार-सामान्य । ग दा ( गुप्तचर स्टाफा० ११०७ ) की० २ २७ । ग्वाला चरवाहा चादा २०३ । गहिलुत पृ ७ २० १ । गाधी-ढोमा० ५६६ । गालिम ( नौजवान लड. ) की० २ ३४ २८६ । गारुडी वीरा० ६०, चादा० ६५ । गुआल-उ०य० ४ १४ । गुड जानि प्रचि० ८ १८६ । गुणियजन ढोमा० ८० । गुनी-चादा० ३२५ । गुलाम की० २ २८ १६६ ४ २६ ११७ । गुजारी चादा० ७१ । गुवाल प्रच० १ ७५ । गुहिल पृ० ४ १ ३ ४ । गूग ढोमा० १५६ । गोआरि ( ग्वालिन ) - विप० १ १४ । गोवालि ( ग्वाले )-को० २ २४ १५१ । गासाउँ-की० २ ३ ११ ।

चडाल- प्रापै० २ १६५, वर० १ ७ख । चदन-पृ० ७ २७ २ । चमार वर० १ १०क । चहुआन-पृ० २ ३ ३६ ४ १ ३८, १ १२ २५, जाकर-ढोमा० २५३ । चारणा ढोमा० ४४१ क० ४ ४६ १८८, प्रचि० ४ १६३ । चामड पृ ११ १२ १८ । चालुक्य-पृ० १२ १२ १६ । चाह न छाहर ( चहेते छाकरे )-की० २ ३४ २८६ । चोर ढोमा० २५३, ५७१, ७२, चादा० १६३ वर० ३ ३१ ख, ८ ७४ ख, वीरा० ६१, १००, की० २ ३ । चारा के स्वभाव वर० ८ ७४ ख । चोर-व्यापार वर० ३ ३१ ख । छइल-पृ० ४ २३ ७ की० १ १८ ३१ । जइसवाल कुल उत्तम जाति—

कहते हैं ) प्रचि० ३ १७१ । बबर-प्रचि० ३ ११६ । बाजुर ( वाद्य बजाकर मागने-खाने वाला ) चादा० ५४ । बापुर ( बेचारा )-विप० १ ४ । बावण ( बौना )-जिणा० ३०७ । बुध-गौतम० ६ । बेडिन ( नट का खेल दिखाने वाली स्त्री )-चादा० १६१ । भङ्गीजन-वर० ४ ३६ ख । भडा ( भट ) ढोमा० ६३ । भट-पृ० ६ २ २ आदि । भटटा-( भाट )-की० २ ३४ २२६ । भल माणस-ढोमा० ११४ । भल-विप० १ ५ । भाट-वीरा० ८, चादा, २६, १०४, वर० ६ ५५ क-५६ क आदि । भिक्खारि की० २ ३ १४ । भिखमगा-चादा० ६० । भिखारी-चादा० १७४-१७५ । भिरुजन वर० ३ ३१ ख । भिल्ली प० ७ २७ २० । भील-प्रच० ४ २६८ आदि प्रचि०, ३ ८७, ३:१२४ । भुवग ( विट, गुडे )-की० २ २३ १३४ । भुषषहृ पृ० ५ ६ ४ । भोगीजन-वर० ३ ३० ख । मगता-चादा० ३०८ । मगन-पृ० ५ १४ २ । मगूल-पृ० ७ १० ६ ममक्की० पृ० १२ ११ ४ । मवन्न-वही । मरजिया ( समुद्र के भीतर उतर कर उसमे से वस्तुओ को निकालने वाला ) जिण० १९ । मरजीवउ ( पनडुब्बा ), ढोमा० २३१ । मसल्ले-पृ० १२ ११ ८ । महत्तर ( प्रधान ) की० ३ २६ ११२ । महाजनि लोइ ढोमा० १५६ । माँगण-ढोमा ६३ । माँगण पथी-ढोमा० १८६ । मागणहार ढोमा० १० । मागरवाल ( विद्वान् )-ढोमा० १८४ । मानधनी-की० ३ २६ १०६ । माली-जिण० ४३ । मिवाजी पृ० १२ ११ ६ । मीर पृ० ५ १३,२३ । मुगल्ले पृ० १२ ११ ८ । मैछ-पृ० ११ १२ १६ । मेछ्छ-पृ० ११ १० ४ ।

याचक-प्रचि० २ ३९, ४ १६६ । यादव-प्रच० ६ ६७५ । युवजन वर० ३ ३० ख । रक-पृ० ८ २२ २, चादा० ३४५, ३४८ । रइबारी-ढोमा० ३०६ । रसज्ञाता की० १ ४ १२ । रजपूत पृ० ६ २३ ६ । रट्टवार पृ ५ २५ २ । रट्ठिवर-पृ० ७ ५ १, ८ १६ २ रष्षत-पृ० ५ २९ १ । रसिक की० २ २४ १४६ । रह ने पृ० १२ ११ ५ । राइ-चादा० ३४५, ३४८ । राक-की० २ ३५ २३३ । राठवर पृ० ४ १ ३-४ । रुहल्ले-पृ० १२ ११ १ रैअति की० ३ २० ८८ । राहगी, रोहमी पृ० १२-११ १ । रोहिल्ल-पृ० ४ १ ३-४ । लगरी पृ० ४ २३ १ । लपट जुआर-जिण० १२८ । लोअह की० २ ३४ २१६ । लोए की० ३ ८ २६ । लोक-की० २ २५ १५२ । वदिणिजण जिण० ८८ । वदिडो-वीरा० ६० । वश-पृ० २ १ ५ । बडगूजर पृ० ४ १ । वपुरा की० ३ ८ ३१ । वड्डियो की० २ १७ ८४ । वणिक की० २ १७ ६० । व दा ( नौकर, गुलाम )-की० २ १७ ८४ । व दीजन-वर० ३ २६ ख, ५ ४६ क । वव्वरा ( कुटुम्बी किसान )-की० २ १७ ९० । वादि ( फरियादी ) की० २ २७ १६० । वापुर ( बेचारे )-की० २ १८ १११ । विज्ञजन वर० ३ ३१ क । विज्जात्रइ ( विद्वान ) की० १ १० २३ । विड (दुष्ट)-चादा २२६ । विप्प पृ० २ १० ५ । विप्र-पृ० ४ १० ७ । विराजी—पृ० १२ ११ ७ । वीर-सामान्य । वीसू (सभवत चारण

जाति विशेष) ढोमा० ४८७ । वैसा, वेश्या सामान्य । षित्री-पृ० २ ३ ५, ११ ६ २ । षाचिया-पृ० ११ १२ २२ । व्याध-वर० ५ ५० क । षाण-की० २ ३४ २२२ । सइअदगारे-की० २ ३४ २२० । सकताक की० ४ २३ ६४ । सगली जनमाहि-वीरा० २७ । सज्जणा-ढामा० १६२ । सज्जन-की० १ ६ २१, सरण ( शरणागत )-की० १ २२ ६६ । सरमी (शरम करने वाले,-की० ८ ४३ १७१ । समन्नी-पृ० १२ ११ ८ सवज्जे-पृ० १२ ११ ७ । साथ-पृ० ४ २३ ५ । साघु-की० ४ २४ १०० विप० १ ५ । सामि-की० ३ २६ १११ । साहुडो-वीरा० ६० । सिद्ध-की० ४ ४६ १८८ । भियान-का० २ ३६ २४६ । सुअण-की० १ ७ १८, १ १६ ४३ । सुपन्ने पृ० १२ ११ ६ । सुरमी-पृ० १२ ११ १ । सुमले-पृ० १२ ११ ३ । सुमुन्नी, सुहक्के, सुहन्ने-पृ० १२ ११। सूअण ( सज्जन )-की० ३ ३६ १६० । सेवक की० २ १५ ६८ । सोनार-पृ० २ ३ ५८ । सोलकी-पृ० ७ २० ४ । स्त्रवनी, हकम्मे, हवस्सी, हसल्ले पृ० १२ ११ । हिन्दु-राइ-पृ० ११ ७ ३ । हीन्दू-पृ० ११ १२ १७ ।

अनेक प्रकार के भिखारी – जगा, योगी, नगारि, भरहर, भाण्डुआ, बेड्गौ, चतरिआ, सुरतरिआ, महीर, गोरइआ, वाहिलि, परमा प्रभृति अनेक भिखारियो से नगर भरा था—वर० १ १०ख । नगर मे लहु, लग्ल, लोभी, लवाल, लपटोर, नढ, नडजिह, नैघुट, नहका, नषद्वय, लम्पाक सदृश दशलकार नामवाले विद्यमान हैं—वर० १ १०क । वहा चोर, चचल, जुआर, छिनार, लगवार, नओवसाइड, धल/×× ह, पेटकट, नाकट, कनकट, मुण्डफोलुअ, नडितालुअ अनेक असदर्थ अनुचीती भी थे—वही । लगले मद्ये, गारि क`दल, घ । रहलि, हरहलि, चोट, उपशम, हास्य, करुणा आलिङ्गन, प्रणाम, असम्भ्रम, उछार, वोकार, वमन, विरेचन, लब्बी तथा भुगत दुरवस्था वाले लोग भी नगर मे मिलते हैं—वर० १ १३क । शयन के समय प्रतिष्ठित, आप्त, परम्परीण, विश्वास योग्य, गोआर, कोइरि, कु । लुवि, रजक प्रभृति जनदेश नओवति नियुक्त भेल अछ । नाउ जनदुइ पएर सम्हाहन करते, परिचारिका दुइ पान कर्पूर लए हाथ देहते अछ । वर० ३ २६ ख ।

द्यूत क्रीडा मे वसनी । सहिआर, खेलवार, दण्डसाह, द्रष्टा प्रभृति अनेक लोक दिखाई पडते हैं । राजपुत्र, शिष्टपुत्र, साधुपुत्र, कुलपुत्र, भट्टपुत्र, वैदेशिक, आमने-कादि अनेक व्यसनी अर्थी, जुआर के सङ्ग खेलते हैं । वन, पसहर, सरिहर, सयान, टेण्टल, अधषल, मडिषाधुर, खेलवार, जुयार, दण्डगाह, दिघोय, वेधवार, उपवार, वोलनिहार । चीती विशेषक मड्गनिहार लोक वइसल देखुह । वर० ४-३८ ।

वेश्या के साथ पान नायिका, प्रतिनायिका, सखी, सैरन्ध्री, परिचारिका, दास, दासी, वन्धुल, निर्लज्ज, आचारहीन, निगति, निराश्रय, कामुकादि लोग दिखाई पडतें है—वर० ४-३६ ख ।

ऐसे भी लोग हैं जिनके चित्त मे नित्य कपट बसता है, जा दुनियाँ को गाली देते हैं, शोरगुल मचाते हैं, दूसरो की गाठ ओर मुट्ठी ताकते रहते है, निर्लज्ज होकर विषयो के भक्त होते हैं, जिन्हे वैराग्य अच्छा नही लगता, जिनका मन सदैव दूसरो के द्रव्य मे स्थिर रहता है और पर स्त्री की वाछा करते रहते है, जो बार-बार वेश्या के घर जाते, जुआ खेलते हैं, चोरी करने मे आलस्य नही करते, दूसरो की गाठ और मुट्ठी ताकते रहते हैं, निर्लज्ज होकर विषयो के भक्त होते है, जिन्हे वैराग्य अच्छा नही लगता, जिनका मन सदैव दूसरो के द्रव्य मे स्थिर रहता है और पर स्त्री की वाछा करते रहते हैं, जो बार-बार वेश्या के घर जाते हैं, जुआ खेलत है, चारी करने मे आलस्य नही करते, दूसरो की गाठ काटकर अपना घर भरते, जिनका काय तिरस्कार करना आदि था। ऐसे लोगो को सेठ जीणदत्त ने बुलाकर कहा कि 'जो मेरे पुत्र जिणदत्त का मन सासारिक विषय वासनाओ की ओर लगा देगा, उसे निश्चित रूप से एक लाख दाम मिलेगा।' 'जुवारिउ' हँसि बोलइ बोलु। तुम्हि तौ धरिउ हमारौ तौलु। —जिण० ६८-७३।

ऐसे भी लोग हैं जो रात मे 'घुटने', दिन मे 'सूय' तथा शाम को 'आग' के बल पर शीत काटते हैं। उनके पास शीत रक्षा हेतु कोई वस्त्र नही, आग सुलगाने के लिये सगडी नही, सोने को शय्या नही, कुटिया मे हवा रोकने का उपाय नही, खाने को मुट्ठी भर चावल नही, घडी भर मे सन्तोष नही, श्रृङ्गार की कोई वृत्ति नही, मन को प्रसन्न करने के लिए कोई प्रिया नही तथा लेनदारो से सकट मे फँसा हुआ है—प्रचि० २ ४६ ६५।

ब्राह्मण मे ओज्झा ( की० ३ ३४ १४१ ), त्रिवेदी (प्रचि० ३ १२३), दीक्षित (वर० ३ ३२ क) तथा पाण्डे ( चादा० ३६ ) का उल्लेख हुआ है। क्षत्रियो के प्रसिद्ध ३६ कुलो (चादा० २६, ३३, ८६, १०१, २११, वीरा० ६, वर० ५ ४४ क) का वर्ण-रत्नाकर (५:४४ क) मे इस प्रकार उल्लेख है—डोड, पमार, विन्द, छी। कोर, छेवार, निकुम्भ, राओल, चाओट, चाड्गल, चन्देल, चउहान, चालुकि, रठउल, करचुरि, करम्ब, बुघेल, वीर ब्रह्म, वन्दाउत, वएस, वछो। म, वद्धन, गुडिय, गुहलउत, सुरुकि, सहिआउत, शिषर, शूर, खातिमान, सहरओट, भोण्ड, भद्र, भजभटी, कूढ, खरसान। वर्ण रत्नाकर ८:६९ ख तथा ७० क मे ७२ राजपुत्र कुलो का वर्णन हुआ है। यथा, सोमवश, सूर्यवश, डोड, चौउसि, चोल, सेन, पाल, यादव, पामार, नन्द, निकुम्भ, पुष्पभूति, श्रृङ्गार, आहीन गुपझज्झर, सुरु। कि, शिषर, वएकवार, गानहवार, सुरवार, भेद, महर, वट, कूल, कछवाह, वएस, करम्ब, हेयाण, छेवारक, छुरियोज, भोण्ड, भीम, वीन्ह, पुण्डिरियान, चौहान छीन्द, छीको। र, चन्देल,

वानुकि, काचिवाल, रचकउत, मुण्डउन, विकउत, गुलहउत चाडगल, छवेल, भटि, मन्ददत्त, सिंहविर ब्रह्म पामार, खग्ति वग्म, रघवश पनिहार, मूरभज्ज, गोमत, गान्धार, वर्द्धन, वछोम, विशिष्ट, वरआह गुटिअ भद्र खुरसान। वर्ण रत्नाकर ३ २२ क मे साधु, स्वाध्यायिक सानुवाह, यशवाहन, मुवुधि सएआन, सारथ, सिंहल, मालकार, गन्धवनिक रत्नपरीक्षक। वेलवार, वामन प्रभृति अनेक वनिकपुत्रो का उल्लेख हुआ है।

मुसलमानो मे उमारा ( का० २ ३४ २२२ ) खाण (खा) कीं० २ २६ १८० अमण यवन ) की० २ २८ १८०, ३ २५ १०७, तुरुक-की० २ २७ २८ तुलक-की० ३ १७ ७०, ७५, ४ १६ ८०, ४ ३० ११८। तुरुकिनी-का० २ २९ १८७ ), तुरुक्क ( की० २ ४ १७ ), मीर (की० २ २७ १६९) मुगल की० ४ १६-१८, मेच्छ (प्रा० पै० १ ७१ २ २०७ ), मेच्छु ( चादा० ३४५ ), मेछु ( चादा० ३४६ ), वल्लीअ (की० २ २७ १ ६) षाण (की० २ ३४ २१७), षोजा (की० २ २७ १६६), सइअदगारे की० २ ३४ २२०), सइलत्तार (की० २ २७ १६६)। पृथ्वीराज रासउ, १२ ११ मे मुहम्मद गोरी के राज दरवारियो मे निम्नलिखित का उल्लेख किया गया है —रोहमी, राहगी, रुहले, सुरम। सुहन्नी स्रवनी, मुहक्के, करमी, धरेते, तरते, सुधारे, सुमेले, तुरक्की, ममक्की, मनन्न, जलेले, हवस्सी, हकम्मे, रहन्ने, सुहन्ने, पषगे पवगी, पवन्ने, सुपन्ने, मिवाजा, विराजी, सकज्जे, हसल्ले, समन्नी, सुसुन्नी, मुगल्ले, मसल्ले पठाण।

इनमे उत्तम परिवार षाण उमारा महल मजेदे जानन्ता। की० २ ३८ २२२। वणरत्नाकर ( ५ ५०क ) के अनुसार वन-निवासी म्लेच्छो की जातिया —कोच, किरात, कोल्ह, भिल, षस, पुलिन्द, सवर, छेरङ्ग, म्लेच्छ, गोण्ठ, वोट, नेट, पहलिया, पोध, दोन। वार, सागर, वातर। वणरत्नाकर (५ ५४ क) के अनुसार पर्व्वत पर रहने वाल म्लेच्छो की जातिया —गोण्ड, पतगोण्ड, शवर, किरात, वव्वर, भिल्ल, पुक्कस, पचारि, मेद, मङ्गर।

वस्त्र—३० प्रकार के पट्टम्बर जाति ( वर० ४ ३५ ख)—दुकूल, क्षौम, कौशेय, कनक-पत्र, विचित्र, मेघवण, मेघउदु। म्बर, षरम, क्षीरोदक, कर्प्पूरचौक, कर्प्पूरतिलक, सूयवध, गडगासागर, गजवन्ध, अहिनवाल, देवाङ्ग, शूचीसोन, शुचीपाल पाचौन, सो / नपलि, गाजीपलि, कदली गभ, मुक्तापद, मालाविद्याधर, श्रीकठ, लक्ष्मी-विलास, विचित्राङ्गद, चक्रेश्वरी, दण्डप्रकार।

देशीयवस्त्र—(वर० ४ ३५ ख)-तचेर, गागौर, सिलहटी, अजयमेरु, गाण्डीपुर, राजपर जगद्धरपुर, कचिवनि, चोलपाटन, द्वारवास, नीस / सन्तोस, षडपी, पटोर,

माड्गल, पारिजात, मनि, मनिजाल, सर्व्वाङ्ग, रूपमञ्जरी, सम्वलहरी, सूय मण्डल, चन्द्रमण्डल, तारा मण्डल ।

निर्भूषण ( सादा ) वस्त्र ( वर० ४ ३६क )—कमरुवाल, वङ्गाल, गुञ्जर, कठिवाल, तेलकण्टा, शुद्धओट, काची, निचढी, जीली, वरहथी, मझओवरि, झुरण वपया।

१४ प्रकार के नेत ( उत्तम ) वस्त्र ( वर० ४ ३६क )-हरिणा, वेङ्गना, नखी सर्व्वाङ्ग, गुरु, शुचीन, राजन, पचरग, नील, हरित, पीत, लोहित, चित्रवण। शयनासन वस्त्र ( वर० ३ २६क ) कम्बल चारि, सकलात पाच, खरल दश, पली कोली, स्निग्ध खटक धुआक आह, चारिहु कौन चँदोआ वान्धल ।

धनी ग्वालिन ( उत्तर प्रदेश ) का पहिरावा ( चादा० ८३ )—फुदिया से मिली हुई सिंदूरी सारी । 'मेघबना, कुसियारा, जोगिया और चौकडिया चीर पहनती है । पनली मुगिया वह सिर पर चढाती है । पुन वह मडिला और छुदरी (चूदरी) पहनती है । सावन मे वह कुसुम्भी (चीर) से रक्त (सुन्दर) बनी रहती थी । ( उसके शरार पर ) एकखडे छापे की गुजराती (साडी) शोभा देती है । डोरिया, चदरौटा, अबजारु तथा पटोर से उसका शृङ्गार हाता था । चोला (चोली) और चीर धारण कर जब वह चलती है, तो लगता है कि वह उड जायेगी । उसके रूप को देख देवता विमोहित हो उठे ( और सोचने लगे ) 'कहाँ से यह अप्सरा आई हुई है ?'

अचल—की० ४ ५३ २१६ । अचलि-वीरा० ५२ । अम्बर मण्डल ( वस्त्र का बना हुआ मडल नामक तम्बू )—की० २ ३४ २१६ । अम्बर (वस्त्र)—की० २ २४ १३७, ३ २५ १०६, ३ ३ १०, विप० १ ६, अबरा—की० २ १७ ८६ । आगा-चादा १०६ । आचर—वर० ४ ३६क, की० २ २४ १५० । उत्तरोय पट-वर० ३ २५ ख । (झूनागढ का) उलपट (दुपट्टा)–वीरा० १२७ । कचुय-कुहाणी फाटउ रे कचुयउ । खंपरि फाटउ तु धण केरउ चीर—कचुकी जिण० ६६, कोशा वेश्या के उर मडल पर कचुलि-स्थूलि० ३ १५ । कसी कचूकी कुहनी पर फट गई है और चीर सिर पर-वीरा० ६४ । रत्नजटित कचुली जिण० ६६, कोशा वेश्या के उर मडल पर कंचुलि-स्थूलि० ३=१५, कसी कचूकी ढोमा० ४६, सुहागरात मे मारु कचूबा को दूर करके प्रियतम के कण्ठ से लगी-ढोमा० ५५१, ३५७, मारु ने गले से कुचुब उतार दिया—ढोमा० ५५२, कचूय भीजइ जण हसइ वीरा० ७२ । रत्नकम्बल (सवा लाख रुपये मूल्य का )-शालिभद्र रास । पहिरण-ओढण कबला (पहिरने-ओढने के लिए कम्बल )-ढोमा ६६२ । कछती-वर० ६ ६१ क । कबाइ ( लम्बा अगरखा) वीरा० ११ । विमलमती की काचुली माणिक्य तथा रत्न आदि पदार्थों से जडी हुई थी, बीच-बीच मे हीरे और सोने से मडी हुई थी, इसके आसपास मोती जडे हुये थे । यह नौ कोटि द्रव्य मे मोल ली गई थी— जिण० १३५ । काछल वर० ३ २०ख, २१ क । काछा-

चादा० ८६। कापर-चादा २६। कप्पड-ढोमा० २४९। कप्पडे-टोया० १६। कप्पण ढोमा० ४६३, कापडे-की० ३ २२ ६६। कापल-की० १ ८५ ६५। कुलहृ—वीरा० ११। कौपीन-वर० ५ ५४ ख। कापटिक वेश (गगा आदि नदियो का जल लाकर जीविका करने वाला यात्रा)—प्रचि० १ २४। मारु घम्मवमन्नइ घाघरपहन कर सुहागरात मनाने गई—ढोमा० ५३७। चादर (उडीमा राज ने वासलदव को आधी चादर बैठने को दिया)—वीरा० १०९। चित्र वसना-वर० २ २० क। चीर (उसके चद्रचीर मे भ्रम जैसी दिखाई पडती है)—चादा ४०, ७६। कोशा वेश्या अत्यन्त सूक्ष्म और मुलायम चीर पहनती है—स्थूलि० ३ १०। विरहावस्था मे चीर नही सभल रहे है—विप० १ १३)। कटि पर का चीर अपने स्थान पर नही रुकता है—वीरा० ११४, ९४। रात भर इतना रोई कि चीर निचोन-निचाते हाथ मे छाले पड गये—ढोमा० १५६। कुसुम चीर से ढके उरोज माना वेल फरे है—चादा० ७७। दखणी चीर-ढौमा० २३२ चादा को नहलवाकर सिंदुरी चीर पहनवाया गया—चादा ५०। चूनरी-वीरा० ५६। चोली-वीरा० ७०। चदनौटे की चोली प्रावा पर-चादा २६०। झगा-चादा० ७८१ ३१४ टापर (पशुओ के आढने का माटा कपडा)—ढोमा० २७९, २८०। टाटर-चादा० १०६। झना जूनागढ) का ताव (चादर) पहिनकर राजमती १२ बष बाद वीसलदेव से मिलने शैय्या पर आई—वीरा० १२७। दुलाइया-चादा० ३३७। नीलाम्बर-वर० ३ ३२ ख। छीपर नत-चादा० ४१। नेत्र, पटोली-जिण० ४८९-४९०। पथी वेस—ढोमा० १०८। पगर-वीरा० ५२। पटसारि (शामियाना)—चादा० ४१। पटी (पिछौडी)—प्रचि० ४-१९०-२२६। गोबर नगर की रानियाँ पाट (रेशम) और पटोर (अच्छे पट्टकूल-रेशमी वस्त्र) मे भूली रहती थी—चादा० ३१, ४१। पटोली-वीरा० २३, ५९, जिण ४११, ४८९, ४९०। पट्टम्बर धोती—वर० ३ ७५ ख। पटोला-ढोमा० २३३। पाग-चादा०, २४ १०६ ३१४। पाट पटोले—जिण १०३। पाट पटबर (रेशमी वस्त्र, कुलह-वारा० ११। पीताबर की ओढनी-सनेह० २९। फरिया (लँहगा)—वर० ५ ४६ क फुदा (फुलरा) वीरा० १५। मोजडी (जूता)—ढोमा० ३७५। माजा-ढोमा० ३९९, की० २ २७ १६८। मोजाले मोजे (जूता के ऊपर पहने जाने वाला मोजा स्टाफा०, पृ० ६६८, फा० सरमोज)—की० ४ १५ ६४। लोवडी (लोमपटा) वीरा० ३४, ८२। वस्त्र-चादा० ३९, वर० ४ ३३ ख, ३४क, ५ ४९क। वस्त्रगृह-पर० ४ १६ ख। सउड (चादर) वीरा० २२, वसन-वर० ४ ३४ ख। वेस—ढोमा० ३०२। ढोला के गमनोपरान्त मालवणी के सिर का साडी और गले की कचुकी (आसुओ के कारण) निचोडने योग्य हो गई थी—ढोमा० ३५७। वृहस्पति चादा० को सम-झाती है कि केशो को बाध और साडी लेकर ओट बाधि केस ओटि लेह सारी चादा०

१३९ २। पहिरि चाद खीरोदक सारी चादा० १५३। मुगिया सारि आनि पहिराई-चादा० ३९३। एक खड छाप आनि पहनाई-चादा० २९५। शृङ्गार कोडी नामक साडी-प्रचि० ४ १३७। सारी—चादा० ८३। सावट्ट वीरा० ११। सूचीकर्म—वर० ४ ३४ ख।

चमडे से निर्मित—चामर—प्रच० १ ७२ का०, ३ ६ २२, ४ २८ १११, वर० ४:३६क। पइज्जल (जूता)—की० २ २७ १६८। पाणही-वीरा० ३६, ढोमा० १७६, वीरा० ९७। पापोस ( जूता, स्टाफा० २३४)-का० ३ ८ १५।

अलङ्कार—वर्ण रत्नाकर ४ ३५क के अनुसार अलकार १८ जाति के रत्न और ३२ जाति के उपमनियो से युक्त होते है।

द्वारिका के यादवकुलीन महापुरुष नेमिनाथ के विवाहोत्सव पर उनको, कानो मे कुडल, सीस पर मउड ( मउर, मुकुट ) और गले मे नवसर हार से सुशोभित किया गया था। शरीर पर चदणि-अगरि का लेप और चन्द्रमा के सदृश उज्ज्वल वस्त्र से उनका शृङ्गार हुआ था। ( नेमिनाथ० १४ )। इस अवसर पर बहू के शृङ्गार मे सीमन्त ( माग ) मे मोतियो की लडे भरी थी। उसके काना मे मोती का कुण्डल, कठ मे नगजडित कठा और हार, हाथ मे ककण और मणिवलित चूडिया तथा पैरो मे घूघरू वाले कडे और नूपुर विराजमान थे ( वही १८-२१ )। मारु ( राजस्थान ) अपना सुहागरात मनाने घम्मघमतइ घूघर और पैर मे स ने की पाल ( पायल ) पहिन कर गई थी ( ढोमा० ५३९-४० )।

राजमती ( राजस्थान ) द्वारा व्यवहृत आभूपणा मे रत्न कुडल, सुनहला पायल और रत्नजडित शीशफूल थे ( वीरा० ५८ )। सिंहलराज ने अपनी कन्या श्रीमती की बिदाई मे चौदह आभूषण दिये थे। उनका नामोल्लेख नही है ( जिण० २३९)। विद्याधर पति ने अपनी पुत्री को बिदाई मे कडइ (कडा) और चूडा दिया है ( जिण० २९५ )

चाँदायन (८४) मे बाजुर ने रूपचन्द्र म बताया था कि चादा अहिरिन (उत्तर प्रदेश) के कुडल हीरो से जडे थे। उसके कणाभरण मे चा ो और बहुमूल्य पत्थर बैठे हुये थे। उसके कानो मे दो खूट, नाक मे फुल्ली, गले मे हार-डोरे और सकरिया, दसो उँगलियो मे अँगूठियां, करो मे कङ्गन और पैरो मे चूडे, नूपुर तथा पायल थे। लौरिक अहीर (उत्तर प्रदेश) के कानो मे स्वण कुडल शोभित हैं ( चादा १३७ )।

वीसू ने मारु ( राजस्थान ) द्वारा प्रयुक्त आभूषणो मे कुडल, बहुमूल्य हार, बाहो मे बहरखा, कटि मे मेखला तथा पग मे झाँझर का वर्णन किया है ( ढोमा०

४८०, ४८१ ) । देवयात्रा पर गई मैना अहिरिन (उत्तर प्रदेश) गले में मोती जडित हार, बीर ( कर्णाभरण), दो नगुले, सलोनी ( बाहु मे ), सँकरी और माणिक्य हीरे आदि बहुमूल्य पदार्थो से जटित खूट ( कान मे ) पहिने थी ( चादा० २६० ) ।

स्थूलिभद्र के स्वागताथ कोशा वेश्या द्वारा कृत शृङ्गार मे मोतिय हार, नेउर ( नूपुर ), कुडल ओर पैर मे घामरा ( घु घरी ) आभूषण शोभित थे ( स्थूलि० ३ ११ ) । रणक्षेत्र मे जाते समय राजा किरीट, हार, ककण, कुडल और हीरे की मुँदरी से युक्त है । ( प्रापै० २ २०९ ) । नर्तकी चूली, वलया, दवनीयारा, मेषला, कुडल, पताका, दत्छाचान्ह और नूपुर प्रभृति अनेक अलकारो से सयुक्त है ( वर ( ६ ६० क ) । विद्यावन्त ककना, वौर, सिंगली शाख, खिनान्व, खुन्ती, चूलि, तुका, वलय, हार, डोर तथा नूपुर प्रभृति अनेक अलकारो से शोभित है (वर० ६ ५७ क) । आषेट वर्णन मे ध्वज, चामर, चिह्न, छत्र, टग, आगार आदि सैन्यालकार द्रष्टव्य है ( वर० ५.४६ क ) ।

प्रथम सर्पदश से जीवित होने पर लौरिक ने चादा के लिए गारुरी को तरिवन, हास ( हसुली ), सोने का चूरा, भँवर, मोर, कान के फेरे, सिर की माँग, हाथो के करपा, केजूर, सोने की माठी, अगूठी, माणिक्य की काठी, पैरो के अनवट, बिछुआ और पायर पारतोषिक रूप मे दिया ( चादा ३२८ ) । गोबर युद्ध मे जाते समय लोरिक ने अपनी पत्नी मे प्रतिश्रुत हुआ था कि जीत कर आने पर सोने का पइरि ( पायल ) बनवाएगा और मोतियो से उसका माँग भरवायेगा ( चादा १०८ ) । ढोला ने मालवणी से वाग्दान किया था कि यदि उसे विदेश जाने दिया गया तो वह ईडर ( गुजरात मे ) से आभूषण बनवा के भेजेगा ( ढोमा० २२४ ) ।

एकावली—वर० २ १८ क । ककण सामान्य । कचुरी-जिण० ९८ । कठलि-ढोमा० २६७ । साने की कठो-प्रचि० ४ १३५ । कनकाभरण-वर० २ १६ ख । कुंडल सामान्य । खूटी-वर० २ १८ क । चुलि-वर० २ १८ क । चूडइ-ढोमा० ४७५ । छत्र सामान्य । सोना का डोरा-वर० २ २० ख । ताडक-प्रचि० ३·१०० । त्रिका- वर० २:१८ क, नकफूली-ढोमा० ५७१-७२ । नूपुर-वर० २ १८ क, प्रा० पै० २ १८५ । नेउर-जिण० ९१ । पद्मसूत्र-वर० २ १८ क । पाल-ढोमा ५३९ । फुरहुरा-वर० २ २१ क । बहरखा-ढोमा० ४८१ । मउड (मौर) वीरा० १५ । मोतिन माल-सामान्य। । मूद्रडउ-वीरा० ५५, मूद्रण-वीरा० ८५, मूदडी-जिण० २८६, ९१, प्रच० १ ५२ । मेषला-वर० २.१८ क । राषडी (शीशफूल)-वीरा० २३ । वलया-वर० २:१८ क, की० २ १८ १०६ । शखवलय-वर० ३ ३२ क । सिंकली-वर० २ १८ क । सीसफूल ढाका० ४८० । सूता-वर० २ १८ क । हासला-वीरा० ११ । हार-सामान्य ।

१३९ २ । पांहांर चाद खीरोदक सारी चादा० १५३ । मुगिया सारि आनि पहिराई-चादा० ३९३ । एक खड छाप आनि पहनाई-चादा० २६५ । शृङ्गार कोडी नामक साडी-प्रचि० ४ १३७ । सारी—चादा० ८३ । सावट्ट वीरा० ११ । सूचीकर्म—वर० ४ ३४ ख ।

चमडे से निर्मित—चामर—प्रच० १ ७२ का०, ३ ६ २२, ४ २८ १११, वर० ४।३६क । पइज्जल (जूता)—की० २ २७ १६८ । पाणही-वीरा० ३६, ढोमा० १७६, वीरा० ९७ । पापोस ( जूता, स्टाफा० २३४)-का० ३ ८ १५ ।

अलङ्कार—वर्ण रत्नाकर ४ ३५क क अनुसार अलकार १८ जाति के रत्न और ३२ जाति क उपमनियो से युक्त होते है ।

द्वारिका के यादवकुलीन महापुरुष नेमिनाथ क विवाहोत्सव पर उनको, कानो मे कुडल, सीस पर मउड ( मउर, मुकुट ) और गल म नवसर हार से सुशोभित किया गया था।शरीर पर चदणि-अगरि का लेप और चन्द्रमा के सदृश उज्ज्वल वस्त्र से उनका शृङ्गार हुआ था। ( नेमिनाथ० १४ ) । इस अवसर पर बहू के शृङ्गार मे सीमन्त ( माग ) मे मोतियो की लडे भरी थी । उसक काना मे मोती का कुण्डल, कठ मे नगजडित कठा और हार, हाथ मे ककण और मणिवलित चूडिया तथा पैरो मे घूघरू वाले कडे और नूपुर विराजमान थे ( वही १८-२१ ) । मारु ( राजस्थान ) अपना सुहागरात मनाने घम्मघमतइ घूघर और पेर मे स ने की पाल ( पायल ) पहिन कर गई थी ( ढोमा० ५३९-४० ) ।

राजमती ( राजस्थान ) द्वारा व्यवहृत आभूपणो मे रत्न कुडल, सुनहला पायल और रत्नजडित शीशफूल थे ( वीरा० ५८ ) । सिंहलराज ने अपनी कन्या श्रीमती की बिदाई मे चौदह आभूषण दिय थे । उनका नामोल्लेख नही है ( जिण० २३९) । विद्याधर पति ने अपनी पुत्री की बिदाई मे कडइ (कडा) और चूडा दिया है ( जिण० २९५ )

चाँदायन (८४) मे बाजुर ने रूपचन्द्र म बताया था कि चादा अहिरिन (उत्तर प्रदेश) के कुडल हीरो से जडे थे । उसक कर्णाभरण मे चारो ओर बहुमूल्य पत्थर बैठे हुये थे । उसके कानो मे दो खूट, नाक मे फुल्ली, गले मे हार-डोरे और सकरिया, दसो उँगलियो मे अँगूठिया, करो मे कङ्गन और पैरो मे चूडे, नूपुर तथा पायल थे । लौरिक अहीर (उत्तर प्रदेश) के कानो मे स्वर्ण कुडल शोभित हैं ( चादा १३७ ) ।

वीसू ने मारु ( राजस्थान ) द्वारा प्रयुक्त आभूषणो मे कुडल, बहुमूल्य हार, बाहो मे बहरखा, कटि मे मेखला तथा पग मे झांझर का वर्णन किया है ( ढोमा०

४८०, ४८१ ) । देवयात्रा पर गई मैना अहिरिन (उत्तर प्रदेश) गले में मोती जड़ित हार, बीर ( कर्णाभरण), दो नगुले, सलोनी ( बाहु मे ), सँकरी और माणिक्य हीरे आदि बहुमूल्य पदार्थों से जटित खूट ( कान मे ) पहिने थी ( चादा० २६० ) ।

स्थूलिभद्र के स्वागतार्थ कोशा वेश्या द्वारा कृत शृङ्गार मे मोतिय हार, नेउर ( नूपुर ), कुडल और पैर मे घामरा ( घुघरी ) आभूषण शोभित थे ( स्थूलि० ३ ११ ) । रणक्षेत्र मे जाते समय राजा किरीट, हार, ककण, कुडल और हीरे की मुँदरी से युक्त है । ( प्रापे० २ २०९ ) । नतकी चूली, वलया, दवनीयारी, मेषला, कुडल, पताका, दतुछाचीन्ह और नूपुर प्रभृति अनेक अलकारो से सयुक्त है ( वर ( ६ ६० क ) । विद्यावन्त ककना, वौर, सिंगली शाख, खिनान्त, खुन्नी, चूलि, तृका, वलय, हार, डोर तथा नूपुर प्रभृति अनेक अलकारो से शोभित है (वर० ६ ५७ क) । आषेट वर्णन मे ध्वज, चामर, चिह्न, छत्र, टग, आगार आदि सैन्यालकार द्रष्टव्य है ( वर० ५:४६ क ) ।

प्रथम सर्पदश से जीवित होने पर लौरिक ने चादा के लिए गारुरी को तरिवन, हास ( हसुली ), सोने का चूरा, भँवर, मोर, कान के फेरे, सिर की माग, हाथो के करपा, केजूर, सोने की माठी, अगूठी, माणिक्य की काठी, पैरो के अनवट, बिछुआ और पायर पारतोषिक रूप मे दिया ( चादा ३२८ ) । गोबर युद्ध मे जाते समय लोरिक ने अपनी पत्नी मे प्रतिश्रुत हुआ था कि जीत कर आने पर सोने का पइरि ( पायल ) बनवाएगा और मोतियो से उसका माग भरवायेगा ( चादा १०८ ) । ढोला ने मालवणी से वाग्दान किया था कि यदि उसे विदेश जाने दिया गया तो वह ईडर ( गुजरात मे ) से आभूषण बनवा के भेजेगा ( ढोमा० २२४ ) ।

एकावली—वर० २ १८ क । ककण सामान्य । कचुरी-जिण० ९८ । कठलि-ढोमा० २६७ । सोने की कठो-प्रचि० ४ १३५ । कनकाभरण-वर० २ १६ ख । कुंडल सामान्य । खूटी-वर० २ १८ क । चुलि-वर० २ १८ क । चूडइ-ढोमा० ४७५ । छत्र सामान्य । सोना का डोरा-वर० २ २० ख । ताडक-प्रचि० ३'१०० । त्रिका- वर० २:१८ क, नकफूली-ढोमा० ५७१-७२ । नूपुर-वर० २ १८ क, प्रा० पै० २ १८५ । नेउर-जिण० ९१ । पद्मसूत्र-वर० २ १८ क । पाल-ढोमा ५३९ । फुरहुरा-वर० २ २१ क । बहरखा-ढोमा० ४८१ । मउड (मौर) वोरा० १५ । मोतिन माल-सामान्य। । मूद्रडउ-वीरा० ५५, मूद्रण-वीरा० ८५, मुदडी-जिण० २८६, ९१, प्रच० १ ५२ । मेषला-वर० २.१८ क । राषडी (शीशफूल)-वीरा० २३ । वलया-वर० २ १८ क, की० २ १८ १०६ । शखवलय-वर० ३ ३२ क । सिंकली-वर० २ १८ क । सोसफूल ढाका० ४८० । सूता-वर० २ १८ क । हासला-वीरा० ११ । हार-सामान्य ।

खानपान-सामान्य—( हिन्दुओ के ) दूध, दहा, घी, भात, माग, मिष्ठान, फल।

प्रकार—(१) ३२ व्यजन, मास के मसौरे और कटवा भर हुये सो सो दोने। अच्छे सधान-अचार-लाख एक, ७२ खाद्य और भज्य। चा० १५२।

(२) उच्चिष्ट उच्छिष्ट, पृ० १४१६ कूकस = अभक्ष्य, वीरा० ३३, ग्रास-गुजारे के लिये मिली हुई जमीन जायदाद, की० ४ ९४ ६–, जूठ-चढे हुये प्रसाद मे से सैयद द्वारा छोडा हुआ शीरनी, की० २ २६ १८८, नेवाला = ग्रास, कौर, की० २ २९-३० १८२, पारण-व्रत के दूसरे दिन का भोजन, ढा० ४३०, प्रासुक (अनुद्दिष्ट) आहार, प्रचि० २ ५७ ८५, पुनभोजन-रात का खाना, वर० ८ ७६ ख, भष्खण-बीच बीच मे जब तक कुछ न कुछ खाते रहना, की ४ २५ १०२-१०३, भिक्षा की० २ ३८ २५४, भोअण-नियमित समय की खुराक, का० ४ २५ १०२३ लघण उपवास, ढोमा० ४३१, सम्बल = पाथेय, की० २ १५ ६६, सेरणी-फा० शीरीनी मिठाई (स्टाफा०) की० २ २९-३० १८८।

(३) मास, मसौरे, कटवा, बटवा, मिर्च, बिरचन (?), अविरचन (?), रत्नाकर का रस, सेधा लवण, कुकुम, दाडिम, करौद, इमली, कटुक (?), तराकता (?) लखवर (?), लवण, तेल, मसाले, तिलकुट जजर ( खस्त ), पापड। तरकारी-भाटे, टीडसे, कडुआ तेल, करैले, कुम्हडे, खिखसे, परवल, कुदुरू, घिया, तरोई, अरुइ, चूक (खट्टा) पालक, चौलाई, लौकी, चिचिडा, तरोई, सीता (?) सम, ककाल, जीवती, सौफ, सोया, मेथी, सधान ( चटनी-अचार ) बडा, मुगरा, बरी, खडुई, मेथोरी, डुबुकी, गुरेठा, गुझिया रौते, कसौदे, राई, खटाई, कढी, लपसी, सोठ, खिरसा, दही। चावल-कपूरशालि, रक्त शालि त्रिकोई, करंरा, धनिया, मधुकर, ताइ, सिगना, झाली, चौधरा, कक्कर, खडर, काडर अगुरु शालि, रतना, मोतिकश्री, राजनेत्र, मूढी, सौखिरी, करगी, करगा, साठी, सुरमा, बिहसा, महसर, गजधर, कुडर, आगर, धैनी, रूप, पसाढी, सोधी, तनी, माड। गेहूँ-एक एक तोला भरवा श्वेत, लसदार, सुगन्धित। चादा० १४३-१४६। मिष्ठान्न-लड्डू, जजर ( खस्ता ), पापड, खिरोरे, कुसियारे (गोभे), खडौर-चादा ४०। पकान्न-घिरओला, खिरिसा खडनी, खण्डउति, झिलिआ, मोतिआ, फेना, फिनी, अमृतकुडी, मुगवा, माठ, सरुआरी, नडिवी-वर० ३ २८। फल-केला, दाख, छुहारा, चिरौजी, दाडिम, बिजौरा, खुरुहरी जिण० ३३ ४१२, चादा० २७।

अजणु मूल-एक प्रकार की जडी जिससे लोग प्रच्छन्न हो जाते है, जिण० १५२ आन-चावल का भात, की० २ २९-३० १८५, उरिधान-चावल विशेष, की० २ ३१,

२०६, कबाबा-की० २ २८ १७८, कादम्बरी-एक श्रेष्ठा सुरा, की ४ १७ ७५, पिण्याक खली, प्रचि० ३ ६४, खार, ढामा ५५३, गालिमभूरा-पकवान विशेष, स्थूलि० ३ १४, घेवर-मिष्ठान्न विशेष, वाराo ११८, प्रचि० ४ ५५, छाछ, प्रचि० ४ १८६ तेल, चा० २४, पाणग्ग-पय विशेष, ढो० ५३४, पिआजु-की० २ ३० १८५ फलमूल-की० २ १५ १०४, भाँग का० २ २८ १७४, भात चा० ६३, जिण० ४२४, ओगर का भात-प्रापै० २ ६३, मडा = रोटी, प्रापै० १ १३० मख्ख = मधु, चा० ४, ढोमा ४७०, मदिरा की २ ३१ २०६, मूग की जूम-प्रचि० ४ १९५, मृगफली-वीरा० ११३, मोइणि मत्स्य, प्रापै० २ ६३, यवागू-जौ की पतली माड, प्रचि० ३ ११७, रोटी-की० ४ १७ ७७, लापसी,जिण०४१२, लोण जिण० १४०, शिम्बिका = सेम, छीमी, प्रचि० २ ५७, सरई कचोरइ = शराब और प्याला,चा० ४३ सराब—की०२ २८ १७८, २ २७ १७०, सात अगारअगारमौरिया, लिट्टी वारा० ६६, सातू-चा० ४५, जिण० ३३, सालन, की २ ३६ १८१, सेधा नमक प्रापै० १ १३०, स्थूल-गेहूँ आदि के दाना को पानी मे भिगोकर बनाई जाने वाली पक्षियो का खाद्य, का० २ ३८ २५४।

दधि का स्वरूप—'शरतक चान्द पृथ्वीतल षसल अइसन आकार, कँचा कप्पूर-रक शीली अइसन कँठ, जनि पदिमनीक पत्र दक्षिणावर्त शख सुताओल ऐसन छेआ, जनि अमृत क सरोवर सओ पङ्क उद्धरि आनल अछ। वर० ३ २८ क।

दूध के गुण—चलक, चाउल, चीकन, चमत्कारी, जुठ, मीठ, सोन्ध, आप्यायक। वर० ३ २८ क

पान का स्वरूप—रूपा का सीप दुबे चुम्बाओल अइसन आकार, आषाढक छणीक काटल वीर, पतरल झाल, मुक्ताक चून सिन्धुक, कड्कोला, श्रीहट्टक एला, सिंहलद्वीप क जातीफल, काचीक मुखमेन, मलय पाचोर क भीमसेन कप्पूर, लषनावती क सरस पूग, तिरहुतिक साहर, एकरे सयोगे लगाओल पचफल सयुक्त कटु, तिक्त, कषाय, क्षार, उष्ण, मधु, मुखशोभक, सुरस, स्वादु, सरस, सदीपक, कामाग्निक, सम्मानक, पवित्र तेरह गुण सम्पूण, देवराजभोग्य देले पाविअ, स्वर्गदुर्ल्लभ अइसन पान।

जीव जिनके मास खाये जाते थे—मृग, नीलगाय, गैडे, चीतल, झाँख, गौनो मझारो, लोखडो, शशको, लेगुनो, मेढे, बकरे, सिंधुरवार, जगली विडाल, बटई तीतर लावा, गुडरूँ, कनवा बगरिए चरियारे उसर-तिलौरे, भुनजारे बरुवे, सीतल, काले, तलोर, रत्तटिट्टिभ, टटोर वनकुक्कुट, खर मोर, क्रौंच, महोख। चा० १४३-४

पत्ते जिनसे पत्तल बनते थे —महुआ, आम, वट, पीपल, कटहल, बडहल आवला,

जामुन, करहार, कठ-ऊबर, पाकर, मुहली, करोदा, द्राक्षा, ककोली, तेंदू, बुगची, रीठा, पुटकिनी। चा० १५०।

भोजन की रीति—स्नान ओर पूजापाठ कर चौके मे आकर चौकी पर बैठना, खाद्य सामग्री का आना, य य वस्तुक अधिक आकाक्षा भेल से सावशेषि विनियोगल। शेष दुग्ध साकर पान कएल। जेओनार निर्व्वहल। हथहला कए पानी नारी उपनीत करु। आचमन करु। चतु सम लए हथ भाड़ु। मुह पखालल। खलिका देल। शुद्धाचमन भेल। ताम्बुल लए देल। नायके पान लए मुख शुद्धि कएल। वर० २८। पुनर्भोजन ( रात्रि-का भोजन )—प्रहर रात्री भितर विआरी क अवसर भेल। चोरगाहि ठाओ निपल। तदन तर अपूर्व्व पोढी एकठाम धरल। सेवके पटा देल। वधा रत्नमडित नायक के देल। वाणेश्वर तमारु सुवणघटित रत्नचरित वौरा। अठ पहरि पानि कर्प्पूरक वासल सुन्दरी दल। नायके पएर पखालल। शुची भए वैसलाह। कर्प्पूरमजरी क्षिरोदक, लोहुरी प्रभृति ओगर हेमन्तक पीटल, वटऽक नहतह छोट सुगपाषितह मोट, तेतरिक पत्रपाय अइसन सुगन्धे अधिक उपगत करु। दविक अइसन देव, तेरिआमहिसि पाडी कम सात हाथ षागा ओरा गषा दिन एक लाग, दिन द्वि लागए नहि, तीनिकाठे वरहखुरिमहिसि, वृद्धगोपक दुहलि, अवतेरह वर्ष का वटिआ तें औटल, चलाओल लेवारी षढक ज्वाला, अडी डाठि, वाका पीठी, घने, लाले, मधुरे, ज्वाले दूध औटल, जाहि सुन्दरीक पाछु भए कन्दर्प्प टोकार पालल अछ गए। भावाभावविर्वाजित ये सुन्दरी, ते उष वीचलि दुध पौरल। हृदयक सरिकए तिनि हाथ चाकर, निमुठ हाथ ठाढ, गगा फेणप्रायपोरइते मात्र, एगारह आगुर वरली पललि, काँचे कर्प्पूरे लेसन देल, तैसन दधि शरतक चद्रमा पूर्णिमा प्राय, अमृतहु जिन स्वादे, दर्शने पवित्र दधि उपगत करु। सुवणक चोरा दूधे तेओल, चिउला उपर सुन्दरा दधि देल। कटइते कान्ति टुटइते कपति, पात्र देयिते थभति, सुन्दरीक कर कमल पल्लवप्राय, सोनाक छीपे छेओल, शखप्राय दधि प्राय देल। नायके पच ग्रास कएल। कारी चलकि, चलकीक चिक्कणताइ जिह्वाहि वीवाद, तारु उडाओिअ जिह्वा न छाडए, जिह्वा छडाविअ तारु न छाडए, देवचानि खाडक सयोगे नायका विवाद त्यजल, तदनन्तर मुगवा, लडिवी, सरुआरी, मधुकुपी, माठ, फेना, तिलवा प्रभृति पक्कान्न देल। दुग्धपान नायके कएल। चुरु लेल, खाडे हाथ रुषाओल। अचाओल। खलिकाजे तन्तधावन कएल। नेते हाथ रुषाओल। तेरह गुणे सयुक्त पच फल सहित देवरुपाक सरालि कए पान देल। नायके पान लेल। मुख शुद्धि उद्यमल। वर० ८ ७६ ख-७७।

शय्योपभोग—खाट चा० ३३७, ढो० ५४१, दुलाइ—चा० ३३७, प्रलिगबीरा० ३६, ६१, पालक जिण० २२१, पालिक-चा० ३३७, शय्या-सेज (सामान्य)

